राष्ट्रपतिसम्मानित                                   मंगरौनी, मधुबनी
आचार्य                                                       बिहार
पण्डित आद्याचरण झा                                  तिथि- १.९.१९९०

# शुभसङ्कल्पः

संस्कृतकाव्यमर्मज्ञानां समुत्साहवतां डॉ0 रमाकान्तशुक्ल - महाभागानाभभिनन्दनग्रन्थसमर्पण- शुभसङ्कल्पः केषां विपश्चिदपश्चिमानां चेतांसि न हरति' मनांसि नो नर्तयति । नेदमभिनन्दनं केवलं डा0 शुक्ल- महोदयस्यापितु सर्वशुक्ल-स्वरूपायाः सरस्वत्याः समाराधनं च शुक्ल- माध्यमेनेति मम मतम् ।

पच्चाशत् (५०) वर्षमायुस्तु 'वाणी'-समर्चकानां कृते स्वल्पमेव, एतस्मिन्नेवाल्पीयसि वयसि निरन्तरं सारस्वतसुषमां संवर्धयन् श्रीशुक्लोऽजातशत्रुतां सार्वजनीनतां च प्राप्तवान् ।

''पश्येम शरदः शतं शृणुयाम शरदः शतम्, प्रब्रवाम शरदः शतम्, भूयश्च शरदः शतात्'' इति यजुर्वेदीया- मोघमन्त्राः आयुष्मते शुक्ल-महाभागायाक्षरश- : चरितार्थाः स्युरिति मे कामना प्रार्थना च ।

अभिनन्दन-समितेः संयोजकाश्च कल्याणभाजनानि स्युरियमप्युत्कण्ठा मां प्रेरयति नानाशीर्वचसा संयोजयितुमिति।

- आद्याचरणझा।

**डा0 वाचस्पति उपाध्याय**
प्रोफेसर एवं अध्यक्ष
संस्कृत-विभाग

दिल्ली विश्वविद्यालय
दिल्ली-११९९९७

दिनांक १०.२.१९९३

# शुभाशंसा

वाणी एवं लेखनी के धनी मित्रवर डॉ0 रमाकान्त शुक्ल का अभिनन्दन संस्कृत की परम्परा के सजग प्रहरी का अभिनन्दन है। डॉ0 शुक्ल जी का विद्यावंश और जन्मवंश दोनों ही प्रशस्त है, ऐसा सौभाग्य बहुत कम लोगों को मिलता है। वस्तुतः पुण्यकर्मों का फल ही विद्या एवं जन्म की अनवद्य धारा से व्यक्ति को जोड़ता है। अनुजकल्प डॉ0 शुक्ल संस्कृत एवं संस्कृति दोनों के प्रति समर्पित है। 'देववाणी परिषद्' के माध्यम से भारत-भारती के स्वर का उद्घोष ही उनका संकल्प है। **'भाति मे भारतम्'** की प्रसन्नगम्भीरपदा सरस्वती 'सुजलां, सुफलां, मलयजशीतलां' आदि विशेषणों से विभूषित भारतमाता की उनकी स्तुति अपनी विशिष्ट प्रस्तुति के कारण सहृदय का हर्षवर्धन करने में दशकों से सक्षम रही है। वृत्ति से हिन्दी भाषा के अध्यापक होते हुए भी भाई डॉ0 शुक्ल देववाणी के वरद पुत्र हैं और उसके अथक आराधक प्रचार में अर्पित व्यक्तित्व हैं। मैं उनका अभिनन्दन करते हुए उनके उज्ज्वल भविष्य की कामना करता हूँ।

वाचसपति उपाध्याय

**FACULTIES OF ARTS AND SOCIAL SCIENCES**
UNIVERSITY OF DELHI

## हिन्दी-विभाग

Dated : 16.2.93

यह जानकर अत्यन्त प्रसन्नता हुई कि "डॉ० रमाकांत शुक्ल अभिनंदन ग्रंथ" का प्रकाशन हो रहा है।

डॉ० शुक्ल दिल्ली विश्वविद्यालय के हिन्दी-विभाग में हमारे वरिष्ठ सहयोगी हैं। संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और हिन्दी के साहित्य पर इनका समान अधिकार है। ऐसे विद्वान- जिनके ज्ञान और अध्ययन का क्षेत्र इतना व्यापक हो- आजकल दुर्लभ होते जा रहे हैं। डॉ० शुक्ल संस्कृत के वर्तमान कवियों में बहुचर्चित और प्रख्यात हैं। देश और विदेश में आयोजित की जाने वाली संस्कृत और हिन्दी की विशेष संगोष्ठियों में इन्हें अनेक बार सम्मान के साथ प्रतिभागी के रूप में आमंत्रित किया गया हैं।

ऐसे विद्वान, सहृदय और मित्र तथा सहयोगी डॉ० रमाकांत शुक्ल का अभिनंदन मेरे लिए गर्व और प्रसन्नता का विषय है।

मुझे विश्वास है कि यह अभिनंदन ग्रंथ डॉ० शुक्ल के व्यक्तित्व और कृतित्व की विशेषताओं को तो प्रकाशित करेगा ही साथ ही साहित्य की अनेक समस्याओं की भी गंभीर विवेचना का प्रमाण प्रस्तुत करेगा।

इस आयोजन के लिए मेरी बहुत-बहुत शुभकामनाएँ।

सेवा में,

डॉ० राजेन्द्र मिश्र
प्रधान संपादक
"डॉ० रमाकान्त शुक्ल अभिनंदन ग्रंथ"
६, वाणी विहार, नई दिल्ली-११००५९

नित्यानंद तिवारी
*प्रोफेसर और अध्यक्ष, हिन्दी-विभाग*
*दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली-७*

# UNIVERSITY OF HYDERABAD

P. O. Central University, Hyderabad-500134, INDIA

**Prof. V. KANNAN**
DEAN

School of Mathematicc &
Computer / Information Science

Telex : 425- 2060U HYD IN
Phones : 253901
253902
253950
253951
Ext : 218 (Off)
254 (Res)


रमाकान्तशुक्लः स्वसाहित्यसेवा
समानीतविद्वद्गणानन्दहृष्टः ।
समा अद्य पञ्चाशतं पूरयित्वा
समानेव वर्षान् पुनः पश्यतात् सः ।।

अर्वाचीनं संस्कृतं यस्य यत्नात्
गर्वार्हं स्वस्थानमासाद्य भाति ।
सर्वाशंस्यः श्रीरमाकान्तशुक्लः
सर्वाभीष्टं तस्य देयात् रमेशः ।।

-वरदाचार्यः कण्णन्

## रमाकांतो यशःसितः

यस्सूक्तैः साहितीकार-
तोषदः सादरेडितः।
सिद्धौ तस्य रसाशंकां
मा कार्षीर्मनसाल्पशः॥

उद्धारः
रमाकांतो यशःसितः
रचयिता
पं० टी० वि० परमेश्वर अय्यरः

**Prof. R. N. Dandekar** Bhandarkar Oriental Research Institute

PUNE- 411004

727/90-91

Date 10th Aug. 1900

Dear Sir

I agree to be a member of the *Saṁrakṣakamaṇḍala* of the Dr. Ramakant Shukla Felicitation Committee

Your Sincerely

R.N. Dandekar

**डा. प्रभाकर नारायण कवठेकर** १४५, अनूपनगर

पूर्व कुलपति, इन्दौर- ४५२००८

विक्रम विश्वविद्यालय, उज्जैन दिनांक 16-8-1990

प्रिय डॉ. राजेन्द्र जी,

सस्नेह।

डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी के 50वें वर्ष के पूर्ण होने के उपलक्ष्य में अभिनन्दन ग्रन्थ के प्रकाशन तथा समर्पण का आपने जो आयोजन किया है वह उचित तथा सराहनीय कार्य है। मैं सफलता चाहता हूँ। साहित्य भेजूँगा। 'संरक्षक' के रूप में आपने स्वीकृति चाही है। मेरी स्वीकृति है। श्रेयसि केन तृप्यते ?

भवदीय

प्रभाकर नारायण कवठेकर

**प्रो. रेवाप्रसाद द्विवेदी** २८ माहमनापुरी, वाराणसी-५

१८. ८ १९९८

प्रियवर श्री मिश्र जी,

'डॉ. रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ ' की परामर्शदात्री समिति की सदस्यता सादर शिरोधार्य है। विषय क्रमांक ५९ 'बीसवीं शती के संस्कृत साहित्य में चित्रित संस्कृत' पर लेख भेजूँगा और उसमें अपने स्वयं के संस्कृत सम्बन्धी उद्गार संकलित करना चाहूँगा। डा. रमाकान्त जी शुक्ल के लिए किया जा रहा यह अभिनन्दन-यज्ञ अवश्य.ही संस्कृत के लिए भी वरदान सिद्ध होगा।

भवदीय

रे. प्र. द्विवेदी

**पद्मश्री आचार्य क्षेमचन्द्र सुमन**

अजय निवास
दिलशाद कालोनी, शाहदरा, दिल्ली- ११००९५
25 सितम्बर 1990

प्रिय भाई,

मुझे आपके मुद्रित परिपत्र से यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता हुई कि आप लोग डॉ. रमाकान्त शुक्ल का अभिनन्दन कर रहे हैं और उनके व्यक्तित्व तथा कृतित्व का आकलन एक ग्रन्थ में प्रस्तुत करेंगे। मेरे स्नेह की समिधाएँ भी इस पावन यज्ञ में सम्मिलित कर लें। कदाचित् आपको यह विदित ही होगा कि मैं विगत 7वर्ष से अस्वस्थ चल रहा हूँ। ऐसी स्थिति में अधिक कुछ लिखने की क्षमता नहीं है। इतने से ही सन्तोष लाभ कर रहा हूँ। मेरी हार्दिक शुभकामनाएँ स्वीकार करें।

सस्नेह
क्षेमचन्द्र सुमन

**डा. रामकरण शर्मा**

६३ विज्ञान बिहार

श्रद्धेय डॉ. मिश्र जी,

आपके पत्र से यह जानकर प्रसन्नता हुई कि डॉ. रमाकान्त शुक्ल जैसे सक्रिय संस्कृत सेवी युवा का हम अभिनन्दन करने जा रहे हैं।

मैं डॉ. रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन समिति के संरक्षक मण्डल की सदस्यता सहर्ष स्वीकार करता हूँ।

सादर साभिनन्दन

आपका
रामकरण शर्मा

**डा. श्रीधर भास्कर वर्णेकर**
**'प्रज्ञाभारती'**

८१ अभ्यंकर नगर
नागपुर ४४००१०
१४.८. ९१९०

परम मित्र डॉ. राजेन्द्र मिश्र!

सस्नेह प्रणाम।

डॉ. रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन समिति के संरक्षक मंडल का सदस्य होना मैं सहर्ष स्वीकार करता हूँ।

भवदीय
श्रीधर भास्कर वर्णेकर 'प्रज्ञाभारती'

**प्रो. देवीदत्त शर्मा** डी ९४, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र

प्रोफेसर एमेरिटस (संस्कृत) दि. ९. ८. १९९०

पत्र के लिए धन्यवाद।

मुझे अपने आपको इस अभिनन्दनीय कार्य के साथ जोड़ने से प्रसन्नता होगी। इस योजना के लिए संयोजक को हार्दिक बधाई।

- देवीदत्त

**डॉ. रहस बिहारी द्विवेदी** सी- ९ सरस्वती विहार

रीडर संस्कृत विभाग जबलपुर (म. प्र.)

रानी दुर्गावती विश्वविद्यालय जबलपुर, १६-८-१९९०

सम्मान्य बन्धुवर डॉ. मिश्र जी,

सादर संप्रणाम।

यह जानकर अतिशय प्रसन्नता हुई कि आप के सत्प्रयास से डा. रमाकान्त शुक्ल की पचासंवीं वर्ष ग्रन्थि पर एक अभिनन्दन ग्रन्थ मुद्रित हो रहा है। डॉ. शुक्ल संस्कृत के लिए समर्पित व्यक्ति हैं। 'भाति मे भारतम्' के माध्यम से उन्होंने सारे जगत् के समक्ष भारतीय अस्मिता को उजागर किया है। राष्ट्रिय एकता और अखण्डता तथा राष्ट्रचेतना को स्फुरित करने वाली उनकी रचनाएँ निश्चय ही उन्हें अभिनन्दनीय कर चुकी हैं।.................प्रिय भाई डॉ. शुक्ल को मेरा सत्प्रणाम कहें।...........

आपका ही अनुगत

रहस बिहारी द्विवेदी

**प्रा. हरिश्चन्द्र रेणापुरकरः** साहू बिल्डिग, ऐवान शाही रोड

गुलबर्गा (कर्णाटक)

१८.८. १९९०

मा. श्री डॉ. राजेन्द्रमिश्रमहोदयेभ्यः

सादरं नमः।

श्री डॉ. रमाकान्त शुक्लमहोदयानां पञ्चाशद्वर्षपूर्तिमालक्ष्यैषमो दिसम्बरमासे समयोजयिष्यमानाभिनन्दनसमारोहविषयकं पत्रं लब्धम्। संस्कृतस्य प्रचारप्रसारविषये तेषां योगदानमतीव महत्त्वपूर्णमस्ति। अतस्तेषमभिनन्दनानुष्ठानं नाम सर्वेषां संस्कृतप्रणयिनां कर्तव्यमेव। अहमपि तेषां विषयेऽतितरां श्रद्धावानस्मि।

तेषां विषयेऽहमपि किञ्चिल्लिखितुमिच्छामि।

भवदीयः



हरिश्चन्द्र रेणापुरकरः

**डॉ. आद्याप्रसाद मिश्र**
पूर्व कुलपति
इलाहाबाद विश्वविद्यालय

बलरामपुर हाउस
इलाहाबाद
दि. १०. ८. १९९०

अभिनन्दन ग्रन्थ की सम्पूर्णता के लिये हमारी शुभकामनायें।

सस्नेह

आ. प्र. मिश्र

**डॉ. भास्कराचार्य त्रिपाठी**
सचिव
मध्य प्रदेश संस्कृत अकादमी

चार बँगला रोड
सिविल लाइंस
भोपाल- ४६२००२
१० अगस्त १९९०

मान्य बन्धु

अभिनन्दन स्वीकारें। 'डॉ. रमाकान्त- शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ' की परामर्शदात्री समिति का सदस्य बनने में मुझे आत्मीय गौरव का अनुभव होगा। तदर्थ विनम्र स्वीकृति प्रेषित करता हूँ।

भास्कराचार्य त्रिपाठी

**डॉ. कृष्ण चन्द्र शर्मा 'भिक्खु'**

मानसरोवर एपार्टमेण्ट्स
SFS कालका जी, नयी दिल्ली
२७.९.१९९०

प्रियेषु प्रिय,

डॉ. राजेन्द्र मिश्र का पत्र पाकर प्रसन्नता हुई। आप इस अभिनन्दन के सर्वथा अधिकारी हैं। मेरी प्रभु से यही प्रार्थना है कि आपका वैदुष्य और कारयित्री प्रतिभा आचन्द्र दिवाकर अभिनन्दित होती रहे और आप संस्कृत साहित्य की श्रीवृद्धि करते हुए चिरायु हों।

स्नेह और आदर सहित,

आपका अपना

'भिक्खु'

**BHOGILAL LEHERCHAND INSTITUTE OF INDOLOGY**

20TH K.M., G.T. KARNAL ROAD, DELHI-110036

Gram : SHODHPEETH, DELHI-110007 Phone 7202065

बी0एल0आई0आई0/10/90/791 Date 29.10.90

प्रिय डा0 मिश्र,

डा0 रमाकान्त शुक्ल के अभिनन्दन हेतु जो उपक्रम आप लोगों के द्वारा किया जा रहा है, वह नितान्त सराहनीय है। प्रकाशित होने वाले अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए मैं सहर्ष अपना योगदान करने के लिए तत्पर हूँ। मैं अभी यहाँ अकेला आया हूँ और मेरे ग्रन्थ तथा लेखन सम्बन्धी समस्त सामग्री अभी भी वाराणसी में ही पड़ी है। आगामी दिनांक 10.11.90 तक सामग्री प्राप्त होने पर उपर्युक्त ग्रन्थ हेतु डा0 रमाकान्त शुक्ल को पूर्व में मेरे द्वारा लिखे गये एक छन्दोमय पत्र को भेज सकूँगा, जो मेरे विचार से इस ग्रन्थ हेतु उपयोगा रहेगी। आशा है, आप प्रतीक्षा कर सकेंगे।

सादर भवदीय
वि0 वेंकटाचलम्
निदेशक

डा0 राजेन्द्र मिश्र,
रीडर, संस्कृत विभाग, प्रयाग विश्वविद्यालय
संयोजक- डा0 रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन-समिति,
आर-6 वाणी विहार, नयी दिल्ली-110059

**Dr. N.P. Unni**
Professor and Head
Department of Sanskrit

University of Kerala
Kariavattom P.O
TRIVANDRUM-695581
Date 3.10.1990

मान्या :,

अभ्यर्थनानुसारं लेखो मया प्रेष्यते।

सुहृद्वरस्य रमाकान्तस्य आयुरारोग्यसम्पत्समृद्ध्यर्थं जगदीश्वरं प्रार्थये।

विधेयः
एन0पी0 उन्नी

**डा0 प्रभुदयालु अग्निहोत्री**

भोपाल

26-9-1990

प्रिय डा0 शुक्ल,

बडी प्रसन्नता की बात है कि डा0 राजेन्द्र मिश्र के पौरोहित्य में यह सारस्वती इष्टि संपादित होने जा रही है। मैं मंगल कामना के साथ इसके संरक्षक मण्डल की सदस्यता स्वीकार करता हूँ। सस्नेह,

प्रभुदयालु अग्निहोत्री

**डा0 ब्रजबिहारी चौबे**

होशियारपुर

23-9-90

प्रिय बन्धु डॉ0 रमाकान्त जी,

सप्रेम नमस्कार!

यह जानकर अत्यन्त प्रसन्नता हुई कि आपके सम्मान में अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित करने का निश्चय हुआ है और तदर्थ एक समिति का भी गठन हुआ है जिसके संयोजक डॉ0 राजेन्द्र मिश्र जी है। इस सम्मान के लिये मेरी हार्दिक बधाई स्वीकार करें।

मैं अपना लेख आपके पास शीघ्र भेजने का प्रयास करूँगा। आशा है आप स्वस्थ एवं प्रसन्न होंगे। शुभकामनाओं सहित -

भवदीय

ब्रजबिहारी चौबे

**आचार्य वासुदेव द्विवेदी**

वाराणसी

15-9-1990

आदरणीयाः श्रीशुक्लमहोदया :

सस्नेहं नमस्कृतिततयः।

अभिनन्दनसमितिसंयोजकश्रीडा0राजेन्द्रमिश्रमहोदयद्वारा प्रेषिता लेखसूची सर्वथा भवदनुरूपा, गगनं गगनाकारमिति सूक्ति स्मारयति। सर्वथा आह्लादितोऽस्मि।

एतदभिनन्दनग्रन्थाय अहं निम्नलिखितविषयमधिकृत्य लघुलेखमेकं सम्प्रेष्य स्नेहश्रद्धाञ्जलिं समर्पयिष्यामि- ''संस्कृते क्रन्तिकारिसाहित्यम्''। आशासे, भवन्तः सपरिवाराः कुशलिनः स्युः। आचार्यश्रीरमेशचन्द्रशुक्लमहोदयेभ्यो मम प्रणतयः निवेदनीयाः।

भवदीयः

वासुदेव द्विवेदी

डॉ0 करुणेश शुक्ल ।।श्रीः।। संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग,
प्रोफेसर एवं अध्यक्ष गोरखपुर विश्वविद्यालय,
गोरखपुर-२७३००९
९.१०.९०

प्रियवर डा0 मिश्र,

यह अत्यन्त प्रसन्नता का विषय है कि बन्धुवर डा0 रमाकान्त शुक्ल जी के सारस्वत सम्मान-सत्र में मुझे आपने अपनी पुष्पाञ्जलि भेंट रूप चढ़ाने का अवसर प्रदान किया है, तदर्थ कृतज्ञ हूँ। पत्र के लिए अनेक धन्यवाद;

आपके पत्र के अनुसार 'Modern Indian Attitude Towards Sanskrit Literary Tradition' शीर्षक एक निबन्ध (पृ01-25) एतन्निमित्त प्रेषित कर रहा हूँ। आशा है, आप इस निबन्ध को प्रकाश्य ग्रन्थ के अनुरूप पायेंगे।-----

आशा है, सानन्द हैं।

भवदीय
करुणेश शुक्ल

**M.S. Sarma M.A.** 45/15/ 4/3 Subbalakshmi Nagar
Visakhapatnam-16
Camp; Kaluvarai Village
Near Vizianagaram (A.P.)
19.12.90

Dear Shri Ramakant jee,

Hearty Congratulations on the Eve of Satkaranaman to you on 25th of this month. My joy knew no bounds on your richly deserved celebrations. Originally, I planed to attend the function. But due to disposition and heavy cold I could not venture. I have cancelled the reservation meant for today from Vizag. I feel lucky to be in the company of all of you. I felt as though I was in the midst of family members. Convey sincere regards to your brother at Meerut. I will be happy to hear welfare. You will please excuse me for the inability to attend in person.

नाम्ना तथा काव्यविचित्रसृष्ट्या भवान् रमाकान्त विशिष्टशुक्लः।
वर्धस्व कीर्त्यो विजयेन शक्त्या पुनः पुनः काव्यनवीनसृष्ट्या।।



भवतः एम0 एस0 शर्मा

**रामेश्वरप्रसाद वत्स** ।।श्रीनरहरिः।। भवनबहादुरनगर, बुलन्दशहर-254402

27-9-1990

प्रिय रमाकान्त जी, सस्नेह शुभाशीः।

'अभिनन्दन' सम्बन्धित लिफापा प्राप्त कर अत्यन्त हर्ष हुआ। हार्दिक धन्यवाद। प्रिय रमाकान्त! जीवन की व्यावहारिक सत्ता का समस्त कार्य इस शारीरिक क्षमता पर निर्भर है। अब इस एकनवतितमवर्षीय देहधारी की शारीरिक स्थिति इतनी दुर्बल है कि स्मृति आदि शक्तियाँ शिथिल होकर अपना कार्य सम्पन्न करने में नितान्त असमर्थ हो रही हैं। हाँ, यदि शारीरिक स्थिति ठीक होती, तो अवश्य आपके 'व्यक्तित्व' पर लेख लिखता। किन्तु 'असमर्थ' होने के कारण कुछ सुन्दर लेख नहीं लिख सकूँगा।' यह दुःख के साथ लिखना पड़ रहा है।

अन्त में मेरी हार्दिक शुभकामना एवं शुभ आशीर्वाद है; कि भगवान् आपके 'अभिनन्दन' कार्य को निर्विघ्न सफलता को प्राप्त करें।

शुभचिन्तक

रामेश्वरप्रसाद वत्स

**डा0 अनिरुद्ध जोशी** पंजाब वि0वि0, चंड़ीगढ़

अध्यक्ष, संस्कृत विभाग 27-9-1990

भाई मिश्रजी,

शुभ कार्य आरम्भ करने के लिए धन्यवाद। ...

शुक्लजी के अभिनन्दन हेतु आवश्यक लेख समय पर पहुँच जाएगा।

सादर

आपका अनिरुद्ध जोशी

**डा0 उमेश चन्द्र शर्मा** अलीगढ़

28-9-1990

महोदय,

डा0 रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए लेखादि भेजने के लिए आपका आमन्त्रण मिला। तदर्थ धन्यवाद। डा0 शुक्ल मेरे एक निकटतम एवं वरेण्य विद्वान् मित्र हैं। वे वस्तुतः अभिनन्दनीय है। आपका प्रयास सर्वथा स्तुत्य है। मैं वेद-विषयक अपना एक शोध लेख (अंग्रेजी में) भेजना चाहता हूँ। यह लेख मैंने कुछ दिन पूर्व पूना विश्वविद्यालय के एक विद्वत्सम्मेलन में पढ़ा था। साथ ही एक छोटा सा संस्मरण भी भेजना चाहता हूँ। सधन्यवाद

भवदीय,

उमेश चन्द्र शर्मा

**डॉ. सावित्री देवी शर्मा**

१० केला बाग

'सावित्री सदन' बरेली (उ. प्र.)

२३ ९. १९९०

श्रीमान् आदरणीय संयोजक महोदय,

सादर नमस्ते।

आपका पत्र 'डॉ. रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन' विषयक पाकर महती प्रसन्नता हुई। मैं इस अभिनन्दनग्रन्थ के लिये 'देवभाषा संस्कृतम्' लेख संस्कृत में प्रेषित कर रही हूँ जो आपको यथा समय प्राप्त हो जायेगा।............

शुभाकांक्षिणी बहिन

सावित्री देवी शर्मा

**डॉ. भगवती लाल राजपुरोहित**

12 वीर दुर्गादास मार्ग

उज्जैन (म. प्र.)

२६. ८. १९९०

मान्यवर,

यह जानकर प्रसन्नता हुई कि डॉ. रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ तैयार होने जा रहा है। इसके लिए अपेक्षित लेख मैं शीघ्र ही प्रेषित करूँगा।

सादर आपका

भगवती लाल राजपुरोहित

**डा0 शिवशरण शर्मा**

ग्वालियर

२५. ८.१९९०

आदरणीय डॉ. मिश्र जी,

सादर नमस्कार

इस समय मैं भयंकर रूप से अस्वस्थ हूँ। नरवस ब्रेक डाउन है। तीसरा वर्ष चल रहा है। खूब इलाज कराया। ठीक नहीं हो रहा। कुछ नहीं कर पा रहा। कार्ड लिखते भी कठिनाई है।

अस्तु, दुर्भाग्य है कि डा. शुक्ल- अभिनन्दन ग्रन्थ में कुछ न लिख पाऊँगा। भगवान् से प्रार्थना है कि उन्हें दीर्घायु और यशःस्वी बनाये।



शिवशरण शर्मा

**रामकृष्ण शास्त्री 'अव्ययः'** ११२ श्री रघुनाथपुरम्, जम्मू-१८०००१

२३.८. १९९०

श्रीमन्मान्यमहोदयाः,

सप्रेमादरं नमो नमः।

अपसरतु संस्कृतान्धन्तमः।

अस्वस्थोऽपि करिष्येऽहं विदुषामभिनन्दनम्।

लिखिष्ये लघुलेखं च हिन्दकाश्मीरसंगतम्।।

आर्यकांश्मीरम्। लेखसारः-

अस्ति संकीर्तिता पूर्वं काश्मीरेषु सरस्वती।

एतां कथां विजानीयाद् नव्या भारतभारती।। ॐ

भवदीयः

रामकृष्ण शास्त्री 'अव्ययः'

**आचार्य गणपति शुक्ल** १३. कुमार मौहल्ला

बड़वाहा (म. प्र.)-४५ ११ १५

आदरणीय श्री मिश्र जी २४.८.१९९०

जय भारती।

श्री रमाकान्त शुक्ल जी के अभिनन्दन ग्रन्थ सम्बन्धित मुद्रित पत्र को पाकर प्रसन्नता हुई। अखिल भारतीय स्तर पर संस्कृत के प्रचार प्रसार, लेखन एवं प्रकाशन कार्य में समर्पित जीवन वाले कवि की कृति एवं उसके व्यक्तित्त्व का जीवित काल में ही अभिनन्दन करना उल्लेखनीय सामयिक कदम है।..

शुभ कामना

गणपति शुक्ल

**बी. एन. गोस्वामी** मन्दिर दाऊजी, किला, बरेली

दि. २५. ९. १९९०

आदरणीय संयोजक महोदय,

सादर नमस्कार।

आपके पत्र से यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता हुई कि डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी का अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित किया जा रहा है। मेरी ओर से शुभ कामनाएँ।

मैं संस्कृत गीतों की कतिपय स्वरलिपियाँ यथा शीघ्र भेजूँगा।



साभार भवदीय : बी. एन. गोस्वामी

**डॉ. राम प्रसाद त्रिपाठी**
एम. ए. पीएच. डी.
प्राध्यापक, संस्कृत- विभाग
युवराजदत्त स्नातकोत्तर महाविद्यालय
लखमीपुर खीरी (उ. प्र)

प्राध्यापक निवास
समीप रेलवे क्रासिंग, सीतापुर रोड
लखीमपुर खीरी- २६२६०९
दिनांक ९. १०. १९९०

संस्कृत काव्यश्री के अनन्य उपासक, राष्ट्रीय भावना के सजग प्रहरी डा. रमाकान्त शुक्ल की कविता श्रवणमात्र से हीं संस्कृत के प्रति अनुराग को व्यक्त करती है।........

रा. प्र. त्रिपाठी

**डॉ. कृष्णकान्त शुक्ल**
एम. ए. पीएच. डी., साहित्याचार्य
अध्यक्ष, संस्कृत- विभाग
बरेली कालेज, बरेली

१।२ ए, बी. डी. ए. कालोनी
पीलीभीत रोड
बरेली (उ. प्र.)
१६.८.१९९०

........'अभिनन्दन ग्रन्थ' का शुभ समाचार मिला है। कह नहीं सकता कितना आनन्द हुआ।

- कृष्णकान्त शुक्ल

**डॉ. महाश्वेता चतुर्वेदी**

प्रोफेसर्स कालोनी,
श्यामगंज, बरेली- २४३००५
२३ .९ . १९९०

महोदय,

....ज्ञात कर अतीव हर्ष है कि संस्कृत व हिन्दी के मूर्धन्य विद्वान् डा. रमाकान्त शुक्ल पर अभिनन्दनग्रन्थ शीघ्र ही प्रकाश्य है जो भावी पीढी के लिए सन्दर्भ ग्रन्थ का कार्य करेगा। ........अभिनन्दन ग्रन्थ के प्रकाशन हेतु, समस्त शुभकामनाओं सहित,

-महाश्वेता चतुर्वेदी

**डॉ. मञ्जुल मयङ्कः** शान्तिनिकेतनात्

विश्वभारत्याः संस्कृत-विभागे २.११.१९९०

वेदव्याकरणाध्यापकः

सतीषु अनुकूलासु परिस्थितिषु 'संस्कृतेर्वर्म' इति नाम्ना प्रबन्धः प्रस्तोष्यते ।

मञ्जुलमयङ्कः

**डॉ. शिवबालक द्विवेदी** ११७/८१ क्यू शारदानगर

कानपुर २० ८० २५

२.१०.१९९०

सम्मान्य बन्धुवर,

सादरं नमः।

विद्वद्वर डॉ. रमाकान्त शुक्ल की संस्कृत-सेवा सर्वथा अभिनन्दनीय है। ऐसे व्यक्तित्व का अभिनन्दन कर वस्तुतः संस्कृत का ही अभिनन्दन रहे हैं। मैं उनके अभिनन्दन ग्रन्थ की हार्दिक शुभाशंसा करता हूँ। उपयुक्त विषय पर लेख मैं प्रेषित कर कृतार्थ होऊँगा।

शेष शुभ।

शिवबालक द्विवेदी

**डॉ. रामप्रकाश दास** एच- ३९३ श्रीनिवासपुरी

नयी दिल्ली-११००६५

२५. ९. १९९०

आदरणीय श्री राजेन्द्र भाई!

सादर नमन।

आपका स्पृहणीय प्रयास है। यह कार्य देर से ही सही पर उचित हाथों से, प्रासंगिक रूप में करणीय है। मैं सम्भवतः, 'कम्प्यूटर और संस्कृत' विषय पर ........ लेख ............. संक्षेप में भेज दूँगा ।..

सादर सप्रेम

रामप्रकाश दास

**कमला रत्नम्**

'ईशान' एफ़- १/७| हौज खास
नयी दिल्ली- ११००१९
२३. १२. १९९०

प्रिय राजेन्द्र मिश्र जी

डॉ. रमाकान्त शुक्ल संबन्धी आपकी अभिनन्दन योजना का समाचार पाकर अत्यन्त प्रसन्नता हुई। संस्कृत भाषा के प्रति उनका अनुराग अनुकरणीय है। 'देववाणी परिषद्' के माध्यम से वे लगातार संस्कृत के प्रचार-प्रसार में संलग्न रहते हैं। उनमें अद्भुत कवित्व शक्ति है और वे श्लोक गायन- कला में अग्रणी हैं। आपने संस्कृत नाटकों में भी उल्लेनीय कार्य किया है तथा अनेक पुस्तकें प्रकाशित की हैं। प्रत्येक दृष्टि से डॉ. रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दनीय है । मैं उनकी पचासवीं वर्ष गाँठ पर हृदय से उनका अभिनन्दन करती हूँ और उनके स्वस्थ, दीर्घ जीवन की कामना करती हूँ।

कमला रत्नम्

**डॉ.राजदेव मिश्र**
पूर्व कुलपति,
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी

आलोकपुरी (नयी कालोनी)
नियावाँ रोड, फैजाबाद
३१. ८. १९९०

प्रिय मिश्र जी,

सप्रेम नमस्कार।

आपके द्वारा प्रेषित पत्र पहले मिल गया था परन्तु कार्यव्यस्तता एवं प्रवास के कारण यथासमय उत्तर न भेज सका, इसका मुझे खेद है। यह जानकर प्रसन्नता हुई कि अनुजवर डॉ. रमाकान्त शुक्ल का अभिनन्दन होने जा रहा है। मैं तदर्थ अपनी हार्दिक प्रसन्नता व्यक्त करता हूँ। मुझसे जो भी सारस्वत योगदान हो सकेगा करूँगा।

शेष कुशल है।

शुभेच्छु
राजदेव मिश्र

**डॉ. हरिहर त्रिवेदी**

३३ शंकर बाग
इन्दौर- ४५२००६
१५. ८. १९९०

प्रिय श्री मिश्र जी,

आपका कृपापत्र मिला। मेरे मित्र डॉ. रमाकान्त शुक्ल का अभिनन्दन ग्रन्थ आप तैयार कर रहे हैं। यह पुनीत कार्य है। उनकी ओजस्विनी लेखनी

का यह प्रतिदेय है।

मैं पूर्ण प्रयत्न करूँगा कि ग्रन्थ के लिए लेख तैयार करके भेजूँ। अभी प्रकृति अस्वस्थ है, पर प्रयत्न करूँगा अवश्य। संस्कृत के उत्थान के हेतु हम सब को प्रयत्न करना चाहिए।

पुनश्च धन्यवाद और स्वातन्त्र्य- अभिनन्दन जिसके लिए हम सब एक जुट हैं।

भवदीय

हरिहर त्रिवेदी

**साहित्यवाचस्पति** ए- ८७, विवेकनगर,

**डॉ. अम्बाप्रसाद 'सुमन'** दिल्ली रोड, सहारनपुर- २४७००१

डी. लिट्. दिनांक २२. ९. १९९०

प्रिय डॉ. मिश्र,

संस्कृत-जगत् प्रियवर रमाकान्त शुक्ल की संस्कृत- साहित्य- सेवाओं के उपलक्ष्य में उनका अभिनन्दन कर रहा है, इस शुभ समाचार से मुझे उसी प्रकार की आनन्दानुभूति हो रही है, जैसी द्रोणाचार्य को अर्जुन की बाणविद्या को देख कर होती थी। 'प्रियवररमाकान्तो विजयतेतराम्!'

आज जिस विटपी का सारस्वत अभिनन्दन हो रहा है, उसके चिकने पातों की चमक और सुन्दरता को उसके विद्यार्थि-काल में ही मैं देख चुका था। संस्कृत साहित्य के मर्मज्ञ एव रसज्ञ पिता पं. ब्रह्मानन्द जी शुक्ल की साहित्यक निष्ठा को प्रियवर सुपुत्र रमाकान्त शुक्ल ने अपनी लेखनी और वाणी से चौगुना करके संस्कृत संसार के समक्ष प्रस्तुत किया है। प्रियवर रमाकान्त शुक्ल ने संस्कृत नाटकों तथा काव्यों की सृष्टि करके संस्कृत को लोकप्रिय बनाया है। वह भावुक और भावक साहित्यकार हैं। उनकी राष्ट्रीय संस्कृत कविताओं को मैंने सुना है। उनके पीएच. डी. के शोध ग्रन्थ को मैंने पढ़ा है। उनकी सरसता और पाण्डित्य से मैं प्रभावित हुआ हूँ।

अपनी नेत्र- पीड़ा के कारण मैं अधिक नहीं लिख सकता। क्षमा ! उनके अभिनन्दन के लिए मेरी शुभकामनाएँ और शत शत आशीर्वाद।

अम्बाप्रसाद 'सुमन'

**डॉ. विश्वनाथ शुक्ल** अलीगढ़

भू. पू. प्रोफेसर तथा अध्यक्ष, हिन्दी. विभाग, दि. १६. १०. १९९०

अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय, अलीगढ़

अहैतुक बन्धु डॉ. मिश्र,

मेरे अनुजकल्प विद्वद्वरेण्य डॉ. रमाकान्त शुक्ल के अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशन की

योजना लिए आपका स्नेह पत्र मिला।

मैं २ वर्ष श्रीलंका में कोलम्बो प्लान विशेषज्ञ के रूप में एक विश्वविद्यालय में हिन्दी- विभागाध्यक्ष रहा था। उस समय मुझे वहाँ एक दूतकाव्य परम्परा का पता चला था जो कि कालिदास के मेघदूत से प्रभावित है- अतः मेरा विषय होगा- ''श्रीलंका में कालिदासीय दूतकाव्य-परम्परा का विकास''। लेख यथासम्भव शीघ्र ही भेजूँगा।

प्रिय डॉ. रमाकान्त जी को सप्रेम नमस्कार।

आपका

विश्वनाथ शुक्ल

**डॉ. रामकृष्ण आचार्य**

एम. ए., डी. लिट्. वेदान्ताचार्य

अवकाशप्राप्त अध्यक्ष, संस्कृत विभाग

आर. बी. एस. कालेज, आगरा

६/३ ई, शास्त्री नगर

खन्दारी रोड

आगरा-२

१०. १२. १९९०

आदरणीय डॉ. मिश्र जी,

सादर एवं सस्नेह अभिवादन।

विद्वद्वर कवि डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी के अभिनन्दन के शुभ अवसर मेरी हार्दिक शुभकामना है कि-

**ब्रह्मानन्दनसुपुत्रोऽयं श्रीरमाकान्तपण्डितः।**

**सर्वैः कामैः समृद्धः स्याद् विद्वद्भिरभिनन्दितः।।**

आशा है, आप सपरिवार सानन्द हैं।

आपका ही

रामकृष्ण आचार्य

**डॉ. सी. टी. केंघे**

प्रोफेसर, संस्कृत- विभाग,

अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय,

मौरिसन रोड

अलीगढ़ मुस्लिम यूनिवर्सिटी कैम्पस

अलीगढ़

२०. १० . १९९०

मान्याः संयोजकमहोदयाः

...............रमाकान्ताय शुभेच्छाः प्रेष्यन्ते-

रमाकान्तो महावाग्मी गीर्वाणकविशेखरः।

तस्य स्वर्णसमारोहे मङ्गलं काम्यते मया।।

शतं जीवेत्स शरद आरोग्यं लभतां सदा।

नवानि तस्य काव्यानि गैर्वाणीमर्चयन्तु च।।
प्रकाशं यातु सततं तस्यार्वाचीनसंस्कृतम्।
प्रचारः संस्कृतस्य स्याल्लोके सर्वत्र निश्चितम्।।
प्रेरणां प्राप्नुवंन्त्वन्ये कवयः काव्यलेखने।
वाग्देवीवरदानेन रमाकान्तोऽत्र राजताम्।।
इति शम्।

चिन्तामणिना त्र्यम्बकात्मजेन केंघेकुलजन्मना

**डॉ. चन्द्र किशोर गोस्वामी**
अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग
व डीन मानविकी संकाय,
वनस्थली विद्यापीठ (विश्वविद्यालय)

३३ अरविन्द निवास
वनस्थली विद्यापीठ परिसर
टौंक, राजस्थान-३०४०२२
दि. ७. १०. १९९०

सम्मान्य मिश्र जी,

अत्यन्त प्रसन्नता का विषय है कि आप संस्कृत के लिए समर्पित-जीवन डॉ. रमाकान्त जी शुक्ल का अभिनन्दन करने के लिए कृतसंकल्प हैं। इस सन्दर्भ में, मैं आपका हृदय से सहयोगी हूँ। अभिनन्दनग्रन्थ के लिए मैं बीसवीं शताब्दी के संस्कृत नाट्य साहित्य के किसी विशेष पक्ष या नवीन प्रयोग पर एक लेख अवश्य भेजूँगा।

सम्मान्य प्रो. शुक्ल को मेरी ओर से सादर अभिवादन कहें।

शुभकामनाओं सहित, सादर, विनीत

चन्द्रकिशोर गोस्वामी

**डॉ. गणेशदत्त शर्मा**
प्राचार्य, एल. कार. कालेज

ओं

साहिबाबाद
३.९.९०

आदरणीय मिश्र जी,

सादर नमस्कार। यह जानकर अपार हर्ष हुआ कि संस्कृत के उत्थान के लिए समर्पित श्री डॉ. रमाकान्त शुक्ल का अभिनन्दन दिसम्बर में किया जा रहा है और इस अवसर पर एक अभिंनन्दन ग्रन्थ उन्हें समर्पित करने की भी योजना है। मैं

अभिनन्दन ग्रन्थ की परामर्शदात्री समिति के सदस्य हेतु अपनी स्वीकृति सहर्ष प्रेषित कर रहा हूँ। मैं अपना लेख भी वेद विषय पर यथाशीघ्र प्रेषित कर दूँगा।

डॉ. शुक्ल जैसे विद्वान् का अभिनन्दन वस्तुतः माँ सरस्वती का ही वन्दन है। तदर्थ मुझे जो भी सेवा सौपी जाएगी उसे मैं अपना सौभाग्य समझूँगा।

प्रभु से प्रार्थना है कि यह सारस्वत अनुष्ठान आपकी आकांक्षाओं के अनुरूप सर्वथा सफल हो।

शेष शुभ! शुभेच्छु

गणेशदत्त शर्मा

**आचार्य वेदप्रकाश शास्त्री**

संस्कृत-विभाग
गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

महोदय,

यह जानकर अपार हर्ष हो रहा है कि आप एक पवित्र कार्य में प्रवृत्त हो गये हैं। डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी का अभिनन्दन वैदिक परम्परा का तथा देवभाषा का अभिनन्दन है। समस्त संस्कृत-जगत् की मनीषा इस कार्य में प्रस्फुरित होकर यशस्विनी होगी। मेरा इस परम पावन कार्य में पूर्ण सहयोग है। मैं एक लेख 'डॉ. रमाकान्तशुक्लस्य कारयित्री प्रतिभा' भेजूँगा। योग्य सेवा से सूचित करते रहें।

आपका अपना
वेदप्रकाश शास्त्री

**सौ. कमल अभ्यंकर**

माहीम
दि. १.९.१९९०

माननीय डॉ. राजेन्द्र मिश्र जी,

सादर प्रणाम।

आज ही आपका पत्र मिला। हमारे मित्र डा. रमाकान्त शुक्ल के पचासवें वर्धापन दिन पर अभिनन्दन-ग्रन्थ के प्रकाशन की योजना पढ़कर बड़ा आनन्द हुआ। मेरी याद रखकर इस कार्य में सहभाग लेने के लिए आपने मुझे भी अवसर दिया, इसलिये आपको मनःपूर्वक धन्यवाद।

इस ग्रन्थ के लिए प्रस्तावित विषयों में से- 'बीसवीं शताब्दी का संस्कृत कथा साहित्य, इस विषय पर मेरा अभिलेख (निबन्ध) संस्कृत में या हिंदी में जरूर भेजूँगी। लेख भेजने की अंतिम मर्यादा कृपया पत्र द्वारा बताइये।

आपके संयोजन में यह ग्रंथ उत्कृष्ट रूप में प्रकाशित होगा और सन्दर्भ साहित्य के रूप में अत्युपयुक्त होगा, इसमें कोई संदेह नहीं।

डॉ. रमाकान्त जी के वर्धापनदिन के इस समारोह में उपस्थित रहने की और अगर इस समय कवि सम्मेलन भी आयोजित हो, तो उसमें सहभागिनी होने की मेरी बहुत इच्छा हैं।

मैं लेख जरूर भेजती हूँ। डा. रमाकान्त शुक्ल जी को प्रणाम।

भवदीय

सौ. कमल अभ्यंकर

**डॉ. नलिनी शुक्ला** ११०/५१ रामकृष्ण नगर

प्राध्यापिका, संस्कृत-विभाग, कानपुर

आचार्य नरेन्द्र देव महिला महाविद्यालय, कानपुर २९.१०.१९९०

आदरणीय शुक्ल जी,

सादर वन्दे।

आपका अभिनन्दन होने जा रहा है, यह अतीव हर्ष का विषय है। डेढ-दो माह से बहुत अस्वस्थ चल रही हूँ। आज कुछ-२ ठीक हुई हूँ। अतः आपको न तो पत्र डाल सकी न ही शोधपत्र लिख सकी। यदि ईश्वर ने स्वास्थ पर आगे कृपा दृष्टि रखी तो आप पर अवश्य ही थोड़ा बहुत लिखना चाहूँगी। मैं तो आपके श्लोक प्रायः गुनगुनाती हूँ तथा आपके ऊपर शोधकार्य भी करा रही हूँ। थीसिस पूरी हो चुकी है। आजकल देश में घोर अराजकता का वातावरण चिन्तास्पद है। आपके कार्यक्रम में कोई परिवर्तन हो तो सूचित करें। घर में सबको मेरा यथा[illegible] कहें।

नलिनी शुक्ला

**डा. प्रशस्यमित्र शास्त्री** बी २९ आनन्द नगर

प्राध्यापक, संस्कृत विभाग रायबरेली

फ़ीरोज गाँधी महाविद्यालय, रायबरेली १८.१०.१९९०

भाई शुक्ल जी,

सादर वन्दे

------आपकी पचासवीं जन्मजयन्ती पर मेरी हार्दिक बधाइयाँ आपको एवं आपके परिवार को प्रेषित हैं। प्रभु करें कि आप और लिखें तथा स्वस्थतापूर्वक जीवन के पचास वर्ष और पूरे करें जिससे कि आपकी शताब्दी का उत्साह भी हम सबको आपके स्नेहमय एवं जीवन्त व्यक्तित्व से सदा प्रोत्साहित करे जिससे कि हम सब प्रेरणा प्राप्त कर संस्कृत सेवा में निरत रहें।

प्रशस्य मित्र शास्त्री

**Dr. R.N. Aralikatti** Phone : 20859
Registrar Grams : VIDYAPEETHA
Rashtriya Sanskrit Vidyapeetha TIRUPATI
(Deemed University)

मान्या राजेन्द्रमिश्रमहोदयाः,

(1) स्नेहादरपूर्वकाः प्रणामाः

स्नेहसिक्तं दलं लब्ध्वा महान् सन्तोषः समजनि। आधुनिकसंस्कृतस्य कृते यैः महत् योगदानं दत्तं तेषु डॉ0 रमाकान्तशुक्लमहोदयानां शुक्लमविस्मणीयम्। तत्कृते अभिनन्दनग्रन्थः समर्पयितुमिष्यते इति विजानन्तो वयं नितरां नन्दामः। अभिनन्दामः समितिं शुक्लमहोदयैः सहैव। यथावसरं लखोऽपि प्रेषयितुं प्रयते। कार्यव्यापृतत्त्वात् क्षन्तव्योऽयं जनः सद्य उत्तरप्रेषणेऽसमर्थः। इति नतिततयः। भवतस्नेहाङ्कितः रा0न0 आरलीकट्टीः। (18.9.90)

(2) श्रीमतां 20.10.90 दिनाङ्कितं पत्रं 2.11.90 दिनाङ्के प्राप्तम्। धन्यवादाः। भवत्सूचनानुसारं ''यथेच्छम्'' मदभिमतः लेखः अप्रकाशितपूर्वः (VII W.S.C. मध्ये सारांश एव स्वीकृतः मुद्रितश्च) ''आधुनिक संस्कृते वैज्ञानिकं साहित्यं-सामाजिकविज्ञानानार्गत-शिक्षा-मनोविज्ञान-पद्धतिशास्त्रसन्दर्भे''- इतः प्रेषितो वर्तते। मन्ये स्वीकारार्हः स्यात्। आधुनिकसंस्कृतमनीषिणः अभिनन्दनसन्दर्भे कृपया स्वीकृतिसूचक-पत्र-प्रेषणेनानुग्राह्योऽयं जन इति प्रार्थये। सदारदारका डा0 शुक्ल महोदयाः मद्वचनात् वन्दनीयाः। इति नतिततयः। (20.11.1990)

विद्वन्नियोज्यः
रा0न0 आरलीकट्टी

**डा0 हरिनारायण दीक्षित** कुमायूँ विश्वविद्यालय
एम0ए0, पीएच0डी0, डी0 लिट्0, व्याकरणाचार्य, नैनीताल-२६३००२
सांख्ययोगाचार्य, साहित्याचार्य, साहित्यरत्न, (आवास-१९६ बड़ा बाजार,
प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, मल्लीताल, नैनीताल-1)

दिनाङ्क 22.9.90

आदरणीय बन्धुवर डॉ0 राजेन्द्र जी,

सप्रेम नमस्कार।

(1) मुझे यह जानकर परम प्रसन्नता हुई है कि डा0 रमाकान्त शुक्ल जी के अभिनन्दन हेतु एक समिति का गठन हुआ है और आप उसके संयोजक हैं। इस साहित्यिक यज्ञ की सर्वाङ्गीण सफलता हेतु मेरी समस्त हार्दिक शुभकामनाएँ आपके साथ हैं।

(2) आपने उक्त अभिनन्दन ग्रन्थ में प्रकाशित करने के लिए ममुझे एक लेख लिख भेजने की प्रेरणा की है। तदनुसारे मैं डॉ0 शुक्ल की कृति 'जय भारतभूमे' का मूल्याङ्कनपरक एक लेख भेज रहा हूँ।

(3) आशा है आप सब प्रकार से कुशल है।

आदर सहित, आपका बन्धु
हरिनारायण दीक्षित
2/67 नई आबादी,
मन्दसौर, 458001 (म0प्र0)।

**कैलाश चन्द्र पाण्डेय**
निदेशक
दशपुर प्राच्य शोध संस्थान
पत्र क्र0 332

दिनांक 21.11.90

आदरणीय डॉ0 राजेन्द्र मिश्र जी,

आपने मुझे पूज्य डॉ0 रमाकान्त जी के अभिनन्दन ग्रन्थ में लिखने का अवसर प्रदान किया तदर्थ आभारी हूँ। एक आलेख आपकी सेवा में भेज रहा हूँ।

आपका
कैलाशचन्द्र पाण्डेय

**डॉ0 सूर्यप्रकाश व्यास**
संस्कृत विद्या संकाय,
काशी हिन्दूविश्वविद्यालय

वाराणसी-221005
दि0 22.9.1990

आदरणीय डा0 मिश्र, वन्दे।

(1) इस अभिनन्दनीय प्रयास में अपना योनदान देना स्वयं मेरे लिए हर्ष व गौरव का प्रसंग है।

(2) पत्र आपके पूर्वपत्र के सन्दर्भ में है। अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए काशी की संस्कृत-संस्थाओं पर सामग्री एकत्र करना प्रारम्भ किया था किन्तु विश्वविद्यालय बंद होने की परिस्थिति में प्रवास पर निकलना पड़ा, अतः उस विषय पर लेख भेजने में विलम्ब की सम्भावना देखकर, एक संगोष्ठी में पठित किन्तु अप्रकाशित यह लेख आपकी सेवा में प्रेषित है। आशा है, आपकी रुचि का होगा।

डॉ0 शुक्ल का शत-शत अभिनन्दन!

सादर सप्रेम
आपका
सू0 प्र0 व्यास

डॉ0 किरण टण्डन
रीडर संस्कृत-विभाग
कुमायूँ विश्वविद्यालय

नैनीताल (उ0प्र0)
२३.९.१९९०

आदरणीय डॉ0 राजेंद्र मिश्र जी,

सादर नमस्ते।

(1) यह बड़ी प्रसन्नता का विषय है कि हमारे बड़े भाई डॉ0 रमाकान्त शुक्ल के पचासवें जन्मदिवस के शुभावसर पर उनका अभिनन्दन किया जा रहा है। आप इस अभिनन्दन-समिति के संयोजक हैं, यह भी मेरे लिए बड़े हर्ष और गौरव का विषय है।

(2) आपका पत्र मिला था कि डॉ0 शुक्ल के अभिनन्दन ग्रन्थ में हम लोगों का कोई लेख स्थान पायेगा। तदनुसार मैं 'महाकवि ज्ञानसागर के काव्यों में अलंकार-विधान' शीर्षक पर लेख प्रेषित कर रही हूँ।-- इस अभिनन्दन ग्रन्थ में अपना लेख प्रकाशित होने पर अपने को गौरवान्वित समझूँगी।

(3) आपका संयोजन सफल हो, आप तथा हमारे अभिनन्दनीय डॉ0 शुक्ल संस्कृत-साहित्यिक-श्रीवृद्धि में संलग्न रहें और हमारा मार्गदर्शन करें। मेरी हार्दिक मंगलकामनाएँ एवं बधाई डॉ0 शुक्ल को भी कहें।

(4) 'डिस्कां कल्चर' के विरुद्व, संस्कृत भाषा की सेवा से भारतीय संस्कृति के गौरव को बढ़ाने वाले डा0 शुक्ल वास्तव में प्रसंशा तथा बधाई के पात्र हैं।

आपकी छोटी बहिन
23-9-90
किरण टण्डन

।।श्रीः।।

**Prof. Dr. S.G. Kantawala**

"SHRI-RAM"
Kantareshwar Mahadev's Pole,
Bajwada,
Vadodara-390001

Let me Convery my best wishes on this sacred occasion.

With warmest regards

S.G. Kantawala

**डॉ0 शक्तिधर शर्मा**
प्रोफेसर फिजिक्स विभाग
पंजाबी यूनिवर्सिटी
पटियाला
147002

दि0 28.4.90

प्रिय मिश्र जी,

डॉ0 रमाकान्त शुक्ल मेरे चिर परिचित स्नेही मित्र हैं। मैं उनके अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए लेख लिखने का विचार रखता हूँ। अभी अधिक व्यस्तता है। बाद में पत्र व्यवहार होगा। डॉ0 रमाकान्त शुक्ल जी को मेरा नमस्कार कह दें।

सप्रेम धन्यवाद सहित

आपका ही

शक्तिधर शर्मा

**Dr. Dipak Ghosh**
M.A. (Gold Medalist), Ph.D.
Reader
Department of Sanskrit
Calcutta University

Residence :
'Matridan'
233 Green Park Saradapalli
CALCUTTA-700055

Dated 19.8.1990

My Beloved ''देहलीदीपकवि'' शुक्लजी,

My pleasure knows no bounds when I come to know that you have made Half-Century Runs with some glorious over-bounderies. I convey my heartiest felicitation :

देहलीदीपकोद्दीप्त्योद्दीपयन् घोषदीपकम्।
मानसे रमतां कान्तः सर्वशुक्लो रमाकविः।।

इति घोषदीपकोद्दीपकानां 'देहलीदीपकवीनां' परमसुहृद्वराणां डॉ0 रमाकान्त शुक्लजी-कविकवीनां पञ्चाशद्वसन्तप्राप्तिमुपलक्ष्य निवेद्यते सहृदयं सानन्दमभि-नन्दनाञ्जलिः

इति शतवसन्तकामिभिः सौहार्दधन्यैः

दीपकघोषैः

You are 'देहलीदीपकोद्दीपक'' unto him (Your friend घोषदीपक) because it is you who enkindled his innnr lyrie, his love and zeal for Sanskrit at देहली

Yours Beloved

Dipak Ghosh

**आचार्य डॉ0 वनेश्वर पाठकः** संस्कृत सदनम्
आचार्य (द्वय), एम0ए0 (द्वय), डी0 लिट्0 इरगू रोड, पहाड़ी साइड
(उत्तरप्रदेशशासनद्वारा साहित्यिकपुरस्कारेण सम्मानितः) रांची (बिहारः)
भूतपूर्वः संस्कृतविभागाध्यक्षः ८३४००१
सेंट जेवियर्स कालेजः, रांची
शास्त्रचूडामणिः

दि0 १५.१०.१९९०

सेवा में-परमश्रद्धास्पद कविसार्वभौम डॉ0 राजेन्द्र मिश्र जी, संयोजक- 'डा0 रमाकान्त शुक्ल-अभिनन्दन- समिति' दिल्ली।।

मान्य महोदय,

यह जानकर प्रसन्नता हुई कि राष्ट्रकवि डॉ0 रमाकान्त शुक्ल जी के अभिनन्दन में एक विशिष्ट ग्रन्थ का प्रकाशन हो रहा है। यह एक राष्ट्रिय सत्कार है। मैं राष्ट्रकवि डॉ0 शुक्ल के अभिनन्दन तथा अभिवन्दन में अपनी श्रद्धा भेंट करना चाहता हूँ; कृपया स्वीकार करेंगे। यह भेंट मैं आपको उज्जयिनी में आगामी 30 अक्टूबर को आरम्भ होने वाले कालिदास-समारोह में उपहृत करूँगा।

भेंट का रूप होगा-'साम्प्रतिकं संस्कृतकवित्वम्'। शेष कुशल। आशा है सानन्द होंगे।

भवदीयो
वनेश्वरः

**डॉ0 लीना रस्तोगी** 'दिलासा'
कोठारी ले आउट
उमरेड़
जि0 नागपुर 441203

२.११.१९९०

आदरणीय डा0 राजेन्द्र मिश्र,

दिनांक २०.१०.१९९० का भेजा हुआ आपका सूचना पत्र प्राप्त हुआ। सूचनानुसार लेख तथा कविताएँ भेज रही हूँ, परन्तु राजधानी की सद्यस्तनी स्फोटक स्थिति को देखते हुए मन में आशंका है कि उक्त समय तक वह आप तक पहुँच पाती है या नहीं!

कविताओं के साथ उनका संक्षिप्त परिचय भी आपने माँगा है, किन्तु संस्कृत के व्युत्पन्न पाठकों को भी कविता का परिचय देना पड़े, इतनी व्यञ्जना-शक्ति मेरी प्रतिभा में कहाँ?

फिर भी, आपके अनुरोधानुसार, इतना ही पर्याप्त समझती हूँ- पहली गज़ल में देश के वर्तमान बिखराव के प्रति कविमन का सहजोद्भूत आक्रोश है, दूसरी कविता में वही आक्रोश व्यङ्ग्य शैली में प्रस्फुटित हुआ है। शैली उपहासगर्भ है, इसीलिये अंग्रेजी शब्द जान बूझकर वैसे ही रखे हैं, क्योंकि फ्लैट, ट्यूशन आदि संकल्पनाएँ ही अंग्रेजी सभ्यता की देन हैं। हमारी संस्कृति में उन्हें स्थान नहीं, अतः उनके पर्यायवाची शब्द भी मान्य नहीं।

''डॉ0 रमाकान्तशुक्लाभिनन्दनग्रन्थ'' के लिए शुभकामनाओं के साथ-

लीना रस्तोगी

**डॉ0 गिरधारीलाल चतुर्वेदी**
रिसर्च साइण्टिस्ट, संस्कृत विभाग,
लखनऊ विश्व विद्यालय, लखनऊ

271, एम0एम0एस0 बिड़ला हाल
मोतीमहल, राणा प्रताप मार्ग
लखनऊ-२२६००१ (उ0प्र0)

आदरणीय राजेन्द्र मिश्र जी,
६.१०.१९९०

सादर नमन। लेख भेज रहा हूँ। अपरिहार्य कारणों से विलम्ब हुआ। प्रस्तुत लेख मूलरूप में 'Kalidasa as an Art Critic' १९८९ के कालिदास समारोह, उज्जैन में श्रद्धेय रमाकान्त जी की अध्यक्षता में हुई गोष्ठी में ही प्रस्तुत किया गया था। यही उपयुक्त होगा कि उन्हीं की सेवा में यह सम्मर्पित हो।

परमश्रद्धेय डॉ0 रमाकान्त जी शतायु हों, यही भगवान् विश्वेश्वर से प्रार्थना है। संस्कृत की सेवा में समर्पित डॉ0 शुक्ल के अभिनन्दन में सहभागी मानकर मैं अपने को धन्य समझता हूँ।

भवदीय
गिरधारी लाल चतुर्वेदी

**डॉ0 चित्तरंजनदयाल सिंह कौशलः**
संञ्चालकः
कौशल-संस्कृत-केन्द्रम्

शारदोद्यानम्
कुरुक्षेत्रम्
27-10-90

सम्मान्याः ! श्रद्धेयाः !! डा0 राजेन्द्रमिश्राः !!!

जयतु संस्कृतम्। प्राप्तम् 20-10-1990 दिनाङ्काङ्कितम् भवत्कृपापत्रम्। तदर्थ धन्यवादाः। तदनुसारञ्च 'संस्कृतपत्रपत्रिकाः' इत्याख्यं स्वकीयं लेखं सम्प्रेषयामि। तत्प्राप्तिः सूच्या। इति।

रमाकान्तशुक्लः सुपूज्यः सुवंद्यः कृतं येन काव्यम् सुरम्यं सुहृद्यम्।
मनोहारि सर्वैः सभावं सुग्राह्यम् यथा 'भारतं मे प्रभाति' प्रकृष्टम्।।

श्रुत्वोच्चारणं सरसम् दृष्ट्वा सुन्दरहर्षकम्

दूरर्दशने परमम् शुद्धानन्दं ब्रजाम्यहम्।

यस्य प्रयासकार्येण संस्कृतम् दूरदर्शने

अर्वाचीनञ्च पश्यामि रमाकान्तं नमाम्यहम्।। इति

भावत्कः संस्कृतप्रेमी

चित्तरंजनदयालसिंह कौशलः

**Dr. K.C. Acharya**
Professor of Sanskrit
Utkal University

Qrs. No. B-4 Vani Vihar
Bhubaneswar-4
13.3.1990

Dear Sir,

I am glad to receive your letter relating to the publication of the Felicitation Volume in honour of Dr. Ramakanta Shukla ji.

I propose to send my article on the topic उत्कले संस्कृतशिक्षायाः स्थितिः Thr article will be sent to you in due course.

Please convey my regards to Dr. Shukla ji.

With regards,
Yours Sincerely
K.C. Acharya

**सौ0 कमल अभ्यंकर**

माहीम, बम्बई
1-9-1990

माननीय डॉ0 राजेन्द्र मिश्रजी,

सादर प्रणाम।

आपका पत्र मिला। हमारे मित्र डॉ0 रमाकान्त शुक्ल के पचासवें वर्द्धापनदिन पर अभिनन्दन-ग्रन्थ के प्रकाशन की योजना पढ़कर बड़ा आनन्द हुआ। मेरी याद रख कर इस कार्य में सहभाग लेने के लिये आपने मुझे भी अवसर दिया, इसलिये आप को मनःपूर्वक धन्यवाद। ... आपके संयोजन में यह ग्रन्थ उत्कृष्ट रूप में प्रकाशित होगा और संदर्भ साहित्य के रूप में अत्युपयुक्त होगा इसमें कोई संदेह नहीं। ... डॉ0 रमाकान्तशुक्ल जी को प्रणाम।

भवदीय

कमल अभ्यंकर

**विष्णुदेव शर्मा**

भावरा, धनबाद

3-10-1990

महोदय,

मुझे प्रसन्नता है कि मेरे मित्र रमाकान्तशुक्ल जी के पचासवें जन्म दिवस पर, उनको अभिनन्दन ग्रन्थ भेट करने का निश्चय, अभिनन्दन समिति ने लिया है। संस्कृत साहित्य की जो सेवा डा0 रमाकान्त शुक्ल जी ने की है उसको देखते हुए अभिनन्दन ग्रन्थ भेंट करने का निश्चय एक सराहनीय कार्य है। मैं भी इस कार्य में योगदान देने का इच्छुक हूँ। अतः मैं डा0 शुक्ल के जीवन के विषय में अपना एक संक्षिप्त लेख जो कि मेरे व इनके विद्यार्थी जीवन के संस्मरणों के विषय में होगा, प्रस्तुत करने का इन्छुक हूँ। कृपया इस लेख को अभिनन्दन ग्रन्थ में स्थान देने का कष्ट करें।

भवदीय

विष्णुदेव शर्मा

**डा0 हरीश कुमार कपूर**

बरेली

3-11-1990

आदरणीय महोदय,

मुझे आपके द्वारा प्रेषित 'डा0 रमाकान्तशुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ' के प्रस्तावित विषय में दिनांक 2-7-1990 का विवरण प्राप्त हुआ। मुझे इस शुभ और पवित्र कार्य की सूचना मिलने पर हार्दिक प्रसन्नता हुई। परमात्मा से प्रार्थना है कि आपका यह कार्य भली प्रकार सम्पन्न हो। डा0 रमाकान्त शुक्ल की विद्वत्ता के विषय में मुझे 19 मार्च 1988 को यहां बरेली कालेज में जब उन्होनें अपनी कविताओं को प्रस्तुत किया तब पता चला। आपके जेष्ठ भ्राता डा0 कृष्णकान्त शुक्ल, जो बरेली कालेज में संस्कृत विभागाध्यक्ष हैं, से मेरे निकट संपर्क है।

भवदीय

हरीश कुमार कपूर

**डा0 अशोक चटर्जी शास्त्री**

कलकत्ता

12-10-1990

प्रिय महोदय,

बधाई। पचासवाँ जन्मतिथि-स्वागत! ..... लेख समय से ही प्राप्त होगा।

भवदीय

अशोक चटर्जी शास्त्री

**Dr. Mrs. Sharda Swaroop**

M. A. Ph. D. (B. H. U.)

Rtd. Reader & Head of Dept. of Sanskrit

G .D. H. Girl's College, MORADABAD

Convenor, Board of Studies (Sanskrit)

Rohilkhand University, Bareilly

Life Member, All India Oriental Conference

Charter President Lioness Club, Moradabad

(Dist. 321-C)

BRIJ ASHARM

Bans Mandi,

MORADABAD

Pin-244001

Dated 8.11.90

भाई राजेन्द्र जी,

हर्ष का विषय है कि डा0 रमाकान्त शुक्ल के सोद्देश्य जीवन की अर्द्धशती की पूर्ति पर अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशित किया जा रहा है ।

पैतृक सम्पत्ति के रूप में प्राप्त, संस्कृत के प्रति अगाध अनुराग के साथ साथ, भावयित्री तथा कारयित्री प्रतिभा के धनी, डा0 रमाकान्त शुक्ल ने अर्वाचीन संस्कृत साहित्य की पहचान बनाने में अभूतपूर्व काम किया है । वह जितने उच्चकोटि के साहित्य प्रणेता हैं उतने ही निरभिमान एवं स्नेहशील भी । उनको सस्वर कविता-पाठ करते सुनना अपने में एक अनूठा अनुभव है ।

पिछले लगभग दो दशकों से, अखिल भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन के अनेक अधिवेशनों में डा0 रमाकान्त से मिलने तथा निकट से जानने का सुयोग मेरे पति श्री ओङ्कार स्वरूप को तथा मुझे प्राप्त होता रहा है । उनके निश्छल स्नेह तथा सौहार्द के हम दोनों क़ायल हैं ।

अनुज-तुल्य, डा0 शुक्ल की सारस्वत साधना के इस पड़ाव पर, हम दोनों की ओर से हार्दिक शुभाशंसा स्वीकार करें । अपने बहुविध कृतित्व से माँ भारती का भाण्डागार भरते हुए वह शत शरद् जियें ।

शारदा स्वरूप

Tel. 22353 (Res.)

21276 (Office)

# University Department of History

**RANCHI UNIVERSITY**

RANCHI (India)

Professor S. M. PATHAK
m. A. (B. H. U.) Ph. D. (Hawaii, U. S. A.)
University Professor of History
&
Dean, Faculty of Social Sciences

SUSHIL-SADAN
ARyAPURI,RATUROAD
RANCHI-834001

Date 17. 11. 1990

## संदेश

मैं डॉ० रमाकान्त शुक्ल को गत दस वर्षों से जानता हूँ । संस्कृत भाषा एवं साहित्य के अध्ययन-अध्यापन तथा प्रचार में इन्होंने जो भूमिका निभाई है, वह अत्यन्त सराहनीय एवं श्लाध्य है । गत बीस वर्षों से इन्होंने अपने लेखों एवं कविताओं के माध्यम से संस्कृत को अत्यंत लोकप्रिय बनाने का प्रयास किया है । इनकी संस्कृत कविताएँ गेय, हृदयस्पर्शी एवं मार्मिक हैं । इनकी भाषा प्राञ्जल एवं प्रवाहयुक्त है। डॉ० शुक्ल ने दूरदर्शन के माध्यम से भी संस्कृत को लोकप्रिय बनाने का स्तुत्य प्रयास किया हैं । हम इन्हें दूरदर्शन पर अक्सर संस्कृत श्लोकों का सस्वर -पाठ करते देखते हैं ।इनके कई काव्य ग्रन्थ एवं लेख प्रकाशित हैं ।

डॉ० शुक्ल अत्यंत सज्जन,सौम्य एवं सहृदय व्यक्ति हैं । इनकी पारदर्शी संवेदनशीलता सबको बरबस आकृष्ट करती है ।

डॉ० शुक्ल इस वर्ष अपने जीवन के पचास वर्ष पूरे कर रहे है । संस्कृत भाषा एवं साहित्य की सेवा के लिए ईश्वर इन्हें सुदीर्घ एवं स्वस्थ जीवन दें जिसमें वे शतायु होकर देश एवं साहित्य की भरपूर सेवा कर सकें । इन्हीं शब्दों के साथ मैं अपनी हार्दिक शुभकामनाएँ तथा बधाई भेज रहा हूँ ।

शिवास्ते सन्तु पंथानः !

\- सुशील माधव पाठक

**Dr. N.P. Vajpei**
EX. Executive Councellor
Research Dagree Commite
CONVENER :
Bord of Studies (Hindi)
MEERUT UNIVERSITY
PROFESSOR & PRINCIPAL :
V.V. Post Graduate College
SHAMLI-247776

111, Jawahar Road,
Bharthana-206242
Date 21.11.1990

# शुभकामना

श्री संयोजक महोदय,

'आप 'देववाणी-परिषद्, दिल्ली' के संस्थापक डॉ० रमाकान्त शुक्ल के सम्मान में अभिनन्दन- ग्रन्थ प्रकाशित करने जा रहे हैं । इस शुभ संकल्प की मैं हृदय से सराहना करता हूँ।

डा० रमाकान्त शुक्ल से मेरा बहुत पुराना सम्बन्ध है । वे मेरे शिष्य और सहयोगी भी रह चुके हैं । उनके अध्यवसाय, मित्रवत्सलता तथा सेवा-भाव से सभी परिचित हैं । संस्कृत रचनाओं के माध्यम से डॉक्टर शुक्ल ने राष्ट्रीय संस्कृत-काव्य-परम्परा को समृद्ध किया है । मैं उनकी कर्मठता, संकल्प एवं इस इच्छा-शक्ति की प्रशंसा करता हूँ ।

पचास वसन्त देखने वाले रमाकान्त शुक्ल निरन्तर अपनी ओजमयी वाणी से विश्वबन्धुत्व की प्रेरणा देकर भारत में भावात्मक एकता की शंखध्वनि करते हुए यशस्वी और दीर्घजीवी हों; यही प्रभु से प्रार्थना है । गुरु की निरन्तर यही इच्छा रहती है- बन जाये निज शिष्य नृपति करता अभिलाषा ।

इस शुभ अवसर पर मैं अभिनन्दन- समिति के संयोजक एवं व्यवस्थापकों को हार्दिक बधाई देता हुआ आयोजन की पूर्ण सफलता की कामना करता हूँ ।

नारायण प्रसाद वाजपेयी ''करुणेश''

रामकृष्ण शास्त्री 'अव्ययः' १२२, श्री रघुनाथ पुरम्
भू0 पू0 सम्पादकः जम्म्- १८०००१
'सुष्थभातम्'

## अव्ययाभिनन्दनम्

कोऽपीह विद्वान् कृष्णाम्बरोऽस्ति ।
रक्ताम्बरो वा नीलाम्बरोऽस्ति।
गुणिनां गणेषु गुणवृद्धिमान् पुमान् ।
रमाकान्तशुक्लः शुक्लाम्बरोऽस्ति ।।

-अव्ययः

### श्रीमतां डा0 रमाकान्त शुक्ल-महोदयानाम्

# अभिनन्दनम्

संस्कृत-जगति प्रथितयशसां, सर्वविधकाव्येषु परं नैपुण्यमासेदुषां विदुषां श्रीमतां डॉ0 रमाकान्त शुक्ल-महोदयानाम् अभिनन्दनेन प्रमोदते-मे चित्तम् । विद्ययावदातचेतसः, कोमलकान्तकवितासु परां प्रौढि-मासादयन्तः, सर्वेषामपि संस्कृतजनानां हृदयान्यावर्जयन्तः श्रीमन्तः नूनमभिनन्दनार्हाः ।

भवन्तो हि वपुषा, वाचा, वक्त्रेण, विभवेन च पुरुषायुषं लभन्तामिति प्रार्थयते

सुद्युम्न आचार्यः
मुरली मनोहर टाउन पी0 जी0 कालेजः
बलिया (उ0 प्र0)

**पञ्चाशद्वर्षपूर्त्तिमुपलक्ष्य श्रद्धाभाजन -**

**डॉ० रमाकान्तशुक्ल-कविमहोदयानाम्**
**अभिनन्दनग्रन्थप्रकाशनार्थ**

**निवेदिता**

# अभिनन्दनवाणी

स्वस्ति

देहलीदीपकोद्दीप्त्योद्दीपयन् घोषदीपकम् ।
मानसे रमतां कान्तः सर्वशुक्लो रमाकविः ।।

इति घोषदीपकोद्दीपकानां "देहलीदीपकवीनां" परमसुहृद्वराणां डा० रमाकान्तशुक्लजीकविकवीनां पञ्चाशद्वसन्तप्राप्तिमुपलक्ष्य निवेद्यते सहृदयं सानन्दम् अभिनन्दनश्लोकाञ्जलिः ।

इति शतवसन्तकामिभिः सौहार्दधन्यैः
**दीपकघोषैः**
कलिकातावास्तव्यैः

चलितेयं पत्री
१९.८.१९९० दिवसे

२३३, ग्रीन पार्क, शारदापल्ली,
कलिकाता-७०००५५
मातृदान' इति वासभवनतः।

**डॉ0 लीना रस्तोगी**
एम0 ए0, पीएच0 डी0
संस्कृत प्राध्यापिका

नूतन मराठी महाविद्यालय
उमरेड़
१४.१२.९०

आदरणीय शुक्ल जी,

जीवन का पचासवाँ वसन्त देखने पर हार्दिक अभिनन्दन!

यूँ पचास वर्ष तक जीने वाले तो इस देश में बहुत होंगे, परन्तु अपने अस्तित्व से गीर्वाणवाणी को समृद्ध करने वाले, उसकी ऊर्जा-पताका को परदेश तक में फहराने वाले और मातृभू की वाङ्मयी अर्चना करने वाले आप-जैसे तो बिरले ही होते हैं न ! इसीलिए यह वर्धापन-दिन विशेष महत्त्व रखता है । आपके नाम ये कुछ शब्द-सुमन-- भले ही इन में (रचना) सौन्दर्य का अभाव हो, (भाव) सौरभ को परख लीजियेगा ।

विद्याया रमया समं हि सहजं वैरं मयापि श्रुतम्
तद् विस्माययते भवद्गुणरतं चित्तं मदीयं सदा ।
प्रज्ञा च, प्रतिभा च, गायनकला, वक्तृत्वमित्यादिभि-
र्वाग्देव्याभरणैः कथं नु लसितः 'कान्तो रमायाः' इह।।

आपके अभिनन्दन-समारोह में मैं स्वयं आकर सम्मिलित होना चाहती थी, किन्तु बीच में दुर्घटना-ग्रस्त होकर कुछ दिन नागपुर के रुग्णालय में बिताने पड़े । दीर्घ प्रवास करने में अभी भी असमर्थ हूँ, अत एव यहीं से शुभकामनाएँ भेज रही हूँ । वैसे ''अभिनन्दन-ग्रन्थ'' हेतु ''बीसवीं शती का कथा-साहित्य'' नामक निबन्ध प्राप्त हुआ ही होगा । वह मैंने अस्पताल से ही भेजा था ।

साथ ही, ''डॉ० रमाकान्त-शुक्ल-अभिनन्दन-समिति'' के संयोजक डॉ० राजेन्द्र मिश्र ''अभिराज'' जी का भी अभिनन्दन, जो स्वयं सिद्धहस्त प्रतिभाशाली कवि होते हुए भी अन्य रचनाकारों के प्रति आदरभाव रखते हैं-अन्यथा, ''**कर्तारो दुर्लभा एव, योजकस्तु सुदुर्लभः**'' यही आज के युग का अनुभव है !

अपनी सहधर्मिणी एवं दुलारों को भी इसी पत्र में स्नेहभरा अभिवादन ।

शुभाकाङ्क्षिणी
लीना रस्तोगी

# पत्रांशाः

श्रीमन्तः संयोजकाः!

श्रीरमाकान्तशुक्लकविवरस्याऽभिनन्दनप्रबन्धमारचयितुं भवत्प्रयासो मयाऽभिनन्द्यते। प्रेषयिष्ये काञ्चिदुपदाम्।- बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते, वाराणसी। (17-8-90)

अयि श्रीराजेन्द्राः, धन्यवादाँश्च वितरामि भवद्भ्यः शोभनकार्यसम्पादनार्थम्। डॉ0 रमाकान्तशुक्लाभिनन्दनग्रन्थस्य ग्रथने साहाय्यं करिष्ये। संरक्षक-मण्डलस्य कृतेऽपि स्वीकृतिः पूर्वमेव प्रदत्तास्ति इति शम्।- प्रभाकर नारायण कवठेकरः, इन्दौर। (21-8-90)

बन्धुवर, डा0 रमाकान्त अभिनन्दन समिति के संरक्षक-मण्डल की सदस्यता से मुझे हर्ष होगा। लेखादि पूर्ण कर भेजूँगा।- बच्चूलाल अवस्थी, उज्जैन। (11-8-90)

प्रिय संयोजक जी, यह जान कर परम प्रसन्नता हुई कि आप चि. डा0 रमाकान्त शुक्ल को अभिनन्दन ग्रन्थ भेंट करने का उपक्रम कर रहे हैं। मेरी शुभ कामनाएं है। आप का लक्ष्य पूर्ण सफल हो।अपने एक प्रिय शिष्य के अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए लेख भेजने में मुझे परम प्रसन्नता होगी।- सुधीर कुमार गुप्त, जयपुर। (4-10-90)

मान्याः, नमांसि। पत्रमधिगतम् अभिनन्दनग्रन्थप्रकाशनयोजना नितरां रुचिकरी। केशवचन्द्रः (दाशः), पुरी। (18-8-90)

महोदय, यह जान कर हर्ष हुआ कि आगामी २४ दिसम्बर को माननीय शुक्ल जी के ग्रन्थों के अभिनन्दन समारोह का आयोजन किया जा रहा है। अतः इस सुअवसर पर मैं उनकी सम्माननीय एवं सुप्रसिद्ध कृति 'भाति मे भारतम्' पर एक लेख लिखकर भेज रही हूँ।- कु0 गीता चन्सौरिया, बाँदा। (19-8-90)

सुहृद्वर डा0 रमाकान्त शुक्ल के अभिनन्दन समाचार से अत्यन्त प्रसन्नता हुई। यह एक अपरिहार्य कर्त्तव्य था उनकी प्रतिभा हेतु। उनके चिरायुष्य हेतु शुभकामनाएँ।

इस पुण्योत्सव में सम्मिलित होना मैं सौभाग्य मानता हूँ अपना, और इसलिए आपको धन्यवाद देना भी अपना परम कर्त्तव्य समझता हूँ। अभिनन्दनग्रन्थ हेतु ''कविसहृदयकान्तः रमाकान्तः'' शीर्षक गद्य पद्यात्मक लेख अति शीघ्र भेजूँगा। आशा करता हूँ कि आप लेख छापेंगे।-डा0 शम्भुनाथ आचार्य, फर्रुखाबाद। (27-8-1990)

डा0 रमाकान्तशुक्ल-अभिनन्दनग्रन्थस्य प्रस्तावित विषयाणां सूची मया प्राप्ता। एतत्कृते संयोजकमहाशयः डा0 राजेन्द्रमिश्रः ममानेकशः साधुवादानां पात्रम्। एकं लेखं हिन्दी भाषया प्रकाशितं प्रेषयिताऽस्मि। -डा0 विश्वम्भरनाथ द्विवेदी,

कर्णपुरम्। (20-9-90)

आपका संदेश पाकर अपार प्रसन्नता प्राप्त हुई। मैं ''डा0 रमाकान्तशुक्ल-अभिनन्दन-ग्रन्थ'' के लिए ३४ वाँ ''बीसवीं शताब्दी के संस्कृत साहित्य में राष्ट्रीय चेतना'' विषयक रचना भेजूँगा।- मथुराप्रसाद काला, चन्दौसी। (25-9-90)

मान्या सुहृद्वर्याः, अद्य भवता सम्प्रेषितं, तत्रभवतां डा0 रमाकान्तशुक्लमहाभागानामभिनन्दनग्रन्थसन्दर्भितं परिपत्रमवाप्य भृशं मोमुदीमि।

नचिरादेव, ''विंशशताब्द्याः संस्कृत-साहित्ये नूत्नप्रयोगाः'' इति भवदुपकल्पितं कल्पमवलम्ब्य लेखसम्प्रेषणाय समुत्कोऽस्मीति विज्ञापयति तत्रभवतां स्नेहसम्पोषितः- वि0 प्र0 मिश्रः। पुनाश्च, डॉ0 रमाकान्तशुक्लमहाशयानां स्नेहातिशयो मयि वर्तते तदर्थं श्रद्धावनतोऽस्मि, भूयो भूयस्तेभ्यो नमः।- विन्ध्येश्वरीप्रसाद मिश्रः, उज्जयिनी। (26-9-90)

नमो नमः। प्राप्तं कृपापत्रम् सानन्दं साभिमानं सादरं च स्वीक्रियते 61 तमे विषये (स्वाक्षरीकृते) लेखनम्-(61) 1990 यावत् 'शारदा'-प्रगतियात्रा इति। सर्वेभ्यः नमांसि-गार्ग्यः वसन्त शर्मा, पुण्यपत्तनम्। (15-9-90)

मित्रवर्या राजेन्द्रमिश्राः,

सादरं प्रणतयः। भवत्प्रेषितं पत्रमद्यैव मया प्राप्तम्। डा0 रमाकान्तशुक्लाभिनन्दनग्रन्थप्रकाशनं श्रुत्वा परं मुदितं मे मन। एतदर्थे मदीयः सर्वदा सहयोगो वर्तते।-डा0 मल्लिकार्जुन परड्डी, धारवाडतः। (16-8-90)

भद्रश्रीमिश्रराजेन्द्र! आङ्गल्यां गिर्यनूदिताम्।
प्रेषयिष्यामि कालेन वसन्तमदगीतिकाम्।।१।।
अन्यच्चापि च यत्किञ्चित् पश्यामि पठनोचितम्।
तत्सर्वं प्रेषयिष्यामि यथाकालं यथामति।।२।।

भावतः मिश्रसम्पूर्णदत्तः श्रीसुन्दरीरतः 'कविपुण्डरीकः', भरतपुरतः। (26-9-1990)

डा0 रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए मेरा प्रस्तावित विषय है- 'मधुकरगोविन्दमाईणकरकृत' ''स्मृतितरङ्गम्ः एक अध्ययन''- लेख (गद्य हिन्दी) में भेज रहा हूँ।- सनत कुमार दूबे, कोयदा-रायपुर। (12-9-90)

Dear Prof. Misra, I do acknowledge the receipt of your latter Dt.2.7.90. Please note that I agree to sent you my article in English or Sanskrit entitled 'Golden Treasury of Sanskrit Poems from, Rabindranath Tagore.' With best wishes yours faithfully.

Dhirendera Nath Banerjee, Calcutta. (24-9-90).

मान्यवर संयोजक श्री मिश्रजी,

सस्नेह नमस्कार। शमत्र। आपकी ओर से ''डा0 रमाकान्तशुक्ल-अभिनन्दन-समिति'' का परिपत्र प्राप्त हुआ। पढ़कर अति आनन्द हुआ कि आप डा0 शुक्लजी के ५० वें वर्ष की पूर्ति पर उनके द्वारा सम्पादित साहित्यिक, सांस्कृतिक एवं सामाजिक सेवा कार्यो के सम्मानार्थ अभिनन्दन-ग्रन्थ समर्पित करने जा रहे हैं। मैं इसके लिये आपको हार्दिक बधाई देता हूँ तथा अपनी ओर से सर्वविध समुचित सहयोग की भावना व्यक्त करता हूँ। इस ग्रन्थ में प्रस्तावित विषय ''बीसवीं शताब्दी के संस्कृत चित्रकाव्य'' पर अपना निबन्ध यथासमय प्रेषित कर दूँगा।

डॉ0 रमाकान्त शुक्लजी को नमस्कार कहें। योग सेवा से अवगत करायें।-रुद्रदेव त्रिपाठी, उज्जैन। (15-8-90)

राष्ट्रीय विचारधारा के लोकप्रिय कवि तथा साहित्य जगत के सशक्त हस्ताक्षर डॉ0 शुक्ल जी के अभिनन्दनग्रन्थ-प्रकाशन की योजना का सुखद समाचार पत्र में पढ़कर हार्दिक प्रसन्नता हुई। वस्तुतः डा0 शुक्लजी अभिनन्दनीय ही नहीं अपितु श्रद्धेय भी है। अभिनन्दन समिति का यह कार्य स्तुत्य है। मैं उक्त ग्रन्थ के लिए अपना लेख भेजकर गौरव की अनुभूति करुँगा। साभार भवदीय- कौशलनन्दन गोस्वामी, बरेली। (24-9-90)

प्रिय राजेन्द्र मिश्र जी, आपके द्वारा भिजवाया गया परिपत्र प्राप्त हुआ। डा0 रमाकान्त जैसे संस्कृत सेवी सारस्वत पुरुषों का अभिनन्दन करना नितान्त आवश्यक है। मैं एतदर्थ सर्वथा तत्पर हूं। प्रतिदिन संस्कृत एवं वेद की रक्षा के लिए १४ घण्टे काम करता हूँ। इसी व्यस्तता में यथाकथंचित् समय निकाल कर लेख भेजने का प्रयत्न करुँगा। कृपया डा0 रमाकान्त शुक्ल जी को मेरी तरफ से नमोवाकम् बताने का कष्ट करें।- भावत्कः पद्मनाभशर्मा, नई दिल्ली। (4-10-90)

प्रिय महोदय, कृपा पत्र प्राप्त किया। अपना संस्कृत लेख 30-10-90 तक भेज दूँगा। मेरा स्वास्थ्य सम्प्रति समीचीन नहीं चल रहा है। मेरी अवस्था ७४ वर्ष की हो चुकी है तथापि आपके आदेश का पालन अवश्य ही करना है।- अलखनिरंजन पाण्डेय, वाराणसी। (15-10-90)

प्रियवर, प्रसन्नतामनुबोभवामि डा0 रमाकान्तशुक्लानाभिनन्दनग्रन्थस्य प्रस्तावेन। ५१ क्रमाङ्गीयं विषयमधिकृप्य लेखमेकं प्रहिणोमि। मन्ये आङ्ग्ल भाषयाऽप्युपनिबद्ध एष कल्पिष्यते विदुषां परितोषाय। सस्वस्तिकामः काश्यपो द्विवेदी रेवाप्रसादः। (24-9-1990)

'डॉ0 रमाकान्तशुक्लमहोदयस्य अभिनन्दनाय अभिनन्दनम्'। डॉ0 कृष्णनारायण पाण्डेयः, हिन्दी अधिकारी, आकाशवाणी, पणजी, गोवा-403001। (11.9.90)

'----- भारती की सेवा के लिए चिरायु हों, हमारी शुभकामना है।,- पं0 चन्द्रदीप शुक्ल, सम्पादक, संस्कृत सम्मेलनम्, पटना (22.8.1990)

आधुनिकता के पीठ पर प्रतिष्ठित करने के लिए व्यग्र है । कवि शुक्ल का जीवन संस्कृतोत्थान के लिए समर्पित हो गया । मैंने देखा है कि संस्कृत कार्यक्रम को अधिक गरिमामय बनाने के लिए संस्कृत के महापण्डितों को संयोजित करने में वे कितने प्रयत्नशील रहते हैं । संस्कृत को प्रोत्साहित करने के लिये जो संस्कृत का अल्पज्ञ प्रेमी है उसे सीमा से अधिक सम्मान और साधन से संवलित कर देना कवि शुक्ल की सहज प्रकृति है । पच्चीस-तीस वर्ष बाद मुझमें मेरे संस्कृत कवित्व को जागृत करने का श्रेय कवि शुक्ल को है । मैं इसे ही राष्ट्रीय भावना मानता हूँ । राष्ट्र प्रेम का सजग उदाहरण उनका 'जय भारतभूमे' काव्य है । यह काव्य मात्र प्रशस्ति ही नहीं है इसमे आधुनिक दृष्टि है और आदर्श भारत का भविष्यगत रश्मिल संकेत भी। इसी प्रकार 'भाति मे भारतम्' काव्य है । पश्चिम के अन्धानुकरणपरक वातावरण में अपने देश को आधुनिक परिवेश में व्याख्यायित कर कवि ने अपने पवित्र कवि-कर्म का उत्तरदायित्व निर्वाह किया है । केवल विषय ही नहीं छन्द की दृष्टि से भी मैं इस चिरंजीव कवि शुक्ल को महत्त्वपूर्ण मानता हूँ । हमारे संस्कृत कवि जो स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद काव्य क्षेत्र मे आये हैं वे अनुष्टुप्, इन्द्रव्रजा, शार्दूलविक्रीडित वसन्ततिलका, भुजंगप्रयात आदि प्रचलित छन्दों में काव्य रचना करते रहे । अधिकांश कवियों ने इन्हीं छन्दों के प्रति अपनी प्रतिबद्धता प्रकट की । कवि शुक्ल ने आज के छन्दों में, जिन्हें हमारा नवयुवक प्रायः गुनगुनाता है उन छन्दों में, काव्यरचना की। इन छन्दों में राग-रागिनियों की सुगन्ध मिलती है । ऐसे कवियों की संख्या कम है जो संस्कृत में गीत लिखते हैं । कुछेक ऐसे हैं जिन्होंने ग़ज़लें भी अपनायीं हैं। मैं इसे एक प्रगतिशील कदम मानता हूँ । ग़ज़ल शैली में संस्कृत कविता अपना आनन्द देती है । एक विद्यालय के मंच से संस्कृत कव्वाली भी मैंने सुनी परन्तु उसमें अशुद्धियाँ बहुत थीं । आज आवश्यकता है संस्कृत को आधुनिक नयी पीढ़ी के कंठ में उतारने की जिससे वह लोकप्रिय हो । संस्कृत पर 'कठिन भाषा' का जो लेबल चिपका दिया गया है इसे फाड़ना होगा । संतोष का विषय है, कविवर रमाकान्त शुक्ल इस ओर बड़ी तेज़ी से काम कर रहे हैं । वे स्वयं रागबद्ध स्वर में कविताओं को प्रस्तुत करते हैं तो वातावरण संगीतमय हो उठता है । उनके अनेक काव्य-ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं । इन काव्यों में कवि की छान्दस और सारस्वत प्रतिभा को साकार होने में पर्याप्त सफलता मिली है । इस कवि ने संस्कृत के सांगीतिक सामर्थ्य को वाणी दी है । लगता है संसार का कोई छन्द ऐसा नहीं है जो संस्कृत की वाङ्मयी क्षमता की परिधि में न हो । कोई समर्थ संगीतकार कवि शुक्ल के गीतों को संगीत देकर और भी लोकप्रिय बना सकता है । संगीतानुकूल शब्दावली देना साधनाजन्य सौन्दर्य है । कवि शुक्ल की लेखनी शब्द शिल्प की खिलाड़ी है । गीतों के तुकान्त माधुर्य की वेला को और सरस बना जाते हैं । मुझे स्मरण है कि जब एक गीत में ''दीपमालेयमालोकिनी' आता था तो स्वर मन्द्रमेदुर होकर कानों में लयकी वर्षा कर देता था । ऐसे ही कोकिला में [illegible] गीत मेघमल्हार को स्पर्श देकर मेरी

(श्रोता की) मनोरसा को रसायित कर गया । यही संस्कृत-कविता की जिजीविषा का अव्यक्त अनुभूतीकरण है । संस्कृत कवियों की लोकप्रियता के लिए इस जिजीविषा को उभारना है । डॉ० शुक्ल जैसे लोकप्रिय कवि इस कार्य में अत्यधिक सफल हो सकते हैं । डॉ० शुक्ल की कविता श्रोता तक सरलता से पहुँच जाती है । यह युग पाण्डित्य प्रर्दशन का नही है । पाण्डित्य की ओर उन्मुख कर सकें- यह प्रयत्न भी अनुकरणीय है । डॉ शुक्ल की अनेक रचनाएँ मैने सुनी और पढ़ी हैं । कई बार रचनाएँ जितनी अच्छी सुनने में लगती हैं पढ़ने पर उतना प्रभावित नहीं कर पाती। हिन्दी में तो ऐसे दुहरे चेहरे बहुत हैं । डॉ शुक्ल जब कविता को संगीत स्वर में ग्रथित करते हैं तो उसकी लयबद्धता अर्थ-प्रेषण में सहायक ही सिद्ध होती है । इसी प्रकार पढ़ने पर पाठक स्वयं उसे अपनी लय में बाँध ले- यह काव्य का वैशिष्ट्य है । मैं स्वयं गीत सुनाता हूँ । मैं डॉ शुक्ल की रचना को अपने स्वर में गा सकता हूँ- यह ज्वलन्त उदाहरण है जो ऊष्मा के साथ प्रकाश भी देता है ।

इस शुक्ल प्रसून का मार्दव भी आकर्षक है । हृदय की सरलता व्यवहार को अनौपचारिक बना देती है । कवि-सुलभ कोमलता काव्य को और भी अधिक निकटता दे देती है । इसे सुगन्ध बाँटने में जितना आनन्दात्मक संतोष मिलता है वह अन्यत्र दुर्लभ है । आज समाज विसंगतियों का समूह बन गया है । अच्छे बुरे की पहचान कठिन हो गयी है और लोगों के पास समय नहीं है कि वे इस की परख करें । पंक्ति याद आ रही है:

काँटों के हाथों पर मेंहदी ,
फूलों के कर पर अङ्गारे,
दुर्गन्धों के बीच चमेली,
निर्गन्धों के पाँव पखारे ।

डॉ० शुक्ल अपनी चमेली की सुगन्ध को व्यापक बनाने में संलग्न है । इस चमेली को दुर्गन्ध और निर्गन्ध दोनो से ही सामना कर पड़ रहा है । डॉ शुक्ल ने 'जय भारतभूमे' काव्य में आधुनिक संशयों की ओर इशारा किया है । सर्वभाषा-कवि-सम्मेलन आकाशवाणी का सम्मानित कार्यक्रम है । इसमें सारे देश के प्रान्तों के प्रतिनिधि कवि भाग लेते हैं । इस कवि-सभा में संस्कृत कवि के रूप में डॉ० रमाकान्त शुक्ल की कविता 'अहं स्वतन्त्रता भणमि' ने समस्त पंडित श्रोता वर्ग को असामान्य रूप से प्रभावित किया था ।

डॉ शुक्ल के काव्य का प्रभाव भारत के मंच पर तो प्रतिष्ठित और स्पृहणीय रहा ही, भारत से जो देश दूर हैं और जहाँ भारतीय संस्कृति की रेखा है जहाँ संस्कृत है- उनमें भी संस्कृत काव्य की मशाल जलाई है- इस शुक्ल प्रसून ने- शुक्ल प्रसून

शुभ्र प्रकाश भी दे रहा है । मारिशस की धरती पर कवि शुक्ल के पाँव जैसे ही पड़े कि सारा हृदयाकाश सांस्कृतिक भावना से भर गया । वह अनुभूति अनभिव्यक्त नहीं रह सकती थी । वहाँ के वातावरण को संस्कृतवाणी में प्रस्तुत किया है डॉ० रमाकान्त शुक्ल ने ।

डॉ० रमाकान्त शुक्ल कविता के क्षेत्र में तो प्रसिद्ध हैं ही, संस्कृत नाटकों की प्रस्तुति एवं कर नवीन नाटकों की रचना करने में भी डॉ० शुक्ल सर्वथा सिद्धहस्त हैं । मैं सारी बातें सप्रमाण कहता हूँ । मैनें डॉ० शुक्ल के नाटकों में शाब्दिक अभिनय किया है । आकाशवाणी से प्रसारित नाटकों में मुझे भाग लेने का अवसर मिला । वहाँ डॉ० शुक्ल की अभिनय-प्रतिभा के भी दर्शन हुए । रंगमंच तो ग़ज़ब ही ढा गया । यह अभिनय-प्रतिभा सर्वत्र उपलब्ध नहीं है संस्कृतज्ञों में । रूढिबद्धता के कारण इस ओर नये प्रयोग करने का संस्कृतज्ञ साहस नहीं जुटा पाते । डॉ० शुक्ल ने नये प्रयोग किये । संस्कृत नाटकों की परम्परा में एक नये अध्याय को जोड़कर संस्कृत नाटकों को लोकप्रियता दी । मुझे समाचार मिलते रहते हैं कि वे देश के प्रायः सभी प्रान्तों में संस्कृत कार्यक्रमों में सक्रिय भाग लेते हैं । सर्वत्र प्रतिष्ठा को अर्जित करते हुए यह निरभिमान साधक अपने पचास वर्ष पूर्ण कर रहा है- बड़े सौभाग्य की बात है । ऐसे पुरश्चरण प्रगतिशीलता को एक नया इतिहास सौंपते हैं। ये थकते नहीं हैं, ये झुकते भी नहीं हैं । मैं डॉ शुक्ल के स्वाभिमानी स्वभाव से भी परिचित हूँ । अन्याय के विरुद्ध स्पष्टवादिता तो इस चिरंजीवी कवि एवं नाटककार के व्यक्तित्व का सार्थक अंग बन गया है । किसी लोभ और आकर्षण के कारण अपने व्यक्तित्व को गिरवी रखते हुए डॉ० शुक्ल को मैनें नहीं देखा । अनेक घटनाएँ हैं परन्तु यह समय इन्हें भुनाने का नहीं है । संस्कृत-साहित्य के क्षेत्र में यह व्यक्तित्व सर्वात्मीय है- यह बड़े पुण्य का प्रताप है ।

संस्कृत के लिए त्याग की भावना का भी अपना आदर्श है । 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' पत्रिका का अविरत प्रकाशन इस कवि नाटककार की अपनी साधना है, अपना व्यय है, अपना दृष्टिकोण है । संस्कृत साहित्य की विभूतियों के रचनात्मक दर्शन इस पत्रिका से हो जाते हैं । आज की मँहगाई के युग में पत्रिका का निस्स्वार्थ प्रकाशन संस्कृत-सेवन है । देववाणी-परिषद् के ध्वज़ के नीचे अनेक गरिमामय सांस्कृतिक आयोज़न एक आभामंडल छोड़ गये हैं । इस परिषद् के द्वारा रचनात्मक कार्यक्रम भी हो रहे हैं । इस सक्रियता ने उन्हें चिर यौवन दिया है, अधरों पर मुस्कान दी है और आँखों में यौवन की चंचलता भावना की गंभीरता को मंडित करती है । डॉ० शुक्ल की चितवन अपने पौरुष से भिगोती है, आतंकित नहीं करती । शरीर के सुगठन के साथ भरे हुए चेहरे पर बड़ी आँखें एक अलग सा आकस्मिक आतंक दे जाती हैं । परन्तु डॉ० शुक्ल के मांसल आनन पर बड़ी आँखें अपनी चमक छोड़ती हैं । इस चमक में उनका आत्मविश्वास, गहरी समझ और व्यावहारिक अनुभूति का

सुखद स्पर्श है ।

यह शुक्ल प्रसून अत्यन्त सादा है । सादगी के सबंध में हमारा तथाकथित संभ्रान्त परिवार थोड़े मैले हृदय की आँखों से देखता है । हमारा समाज रूढिबद्ध संस्कारों का पुराना अभ्यासी है । जहाँ संस्कृत शब्द आया कि श्रोता उसके संबन्ध में तृतीय श्रेणी का विचार ले आता है । धोती, कुर्ता, तिलक, चोटी आदि एक रेखाचित्र है जो साधारण मानस पटल पर है । हीन भावना से ग्रस्त समाज वेशभूषा को इतना महत्त्व देने लगा है कि मूर्ख और पंडित में भेद करना कठिन हो गया है। हमने वस्त्रों में अमीरी-गरीबी के भेद को मिटा दिया है । डॉ० शुक्ल ने ऐसा कोई प्रतिबन्ध नही माना । प्रभु की कृपा से कलेवर पर प्रत्येक वस्त्र कृतार्थ हो जाता है। देशी विदेशी दोनों वेशभूषाओं में डॉ० शुक्ल संस्कृत का आलोक अवश्य देते रहते हैं । व्यवहार में हँसी-खेल के साथ अपने अग्रजो के प्रति आदरभाव स्तुत्य है । प्रायः यश से अभिमान को मुस्कुराहट मिलती है । यशस्वी डॉ० शुक्ल अपने से बड़ों के सामने बालोचित व्यवहार करते बडे अच्छे लगते हैं । यौवन का उत्साह, प्रेम, सौन्दर्य और चैतन्य शक्ति आदि गुणों के कारण यह शुक्लप्रसून पाषाणों में भी मुस्कराता है । आकाशवाणी, दूरदर्शन पर संस्कृत के प्रति साग्रह प्रयत्नों में डॉ० शुक्ल का असाधारण योगदान है । संस्कृत को कोई महत्त्व देना नहीं चाहता । संस्कृत के लिए कार्यक्रम अनुदान है । इन बिचारों का कार्यक्रम भी होना चाहिए । इस प्रवृत्ति के बीच डॉ0 शुक्ल ने संस्कृत के सम्मानजनक कार्यक्रम प्रस्तुत किये और कार्यक्रमों के लिए प्रेरणा दी । संस्कृत कार्यक्रमों के धारावाहिक प्रदर्शन इन्ही सत्प्रयत्नों के फल हैं । ये संस्कृत भाषा के प्रति सरकार को सावधान करने के लिये सदा क्रियाशील रहे ।

डॉ0 शुक्ल दिल्ली विश्वविद्यालय में चर्चित व्यक्तित्व हैं । ये राजधानी कालेज के हिन्दी-विभाग में वरिष्ठ प्राध्यापक हैं । विश्वविद्यालय के संस्कृत और हिन्दी विभाग में डॉ० शुक्ल का सम्मानित स्थान है । छात्रों में भी लोकप्रिय हैं । उनके अनेक छात्र ऐसे हैं जो मेरे व्यक्तिगत रूप से परिचित हैं । उनकी अध्यापन शैली की छात्र आनन्दित होकर प्रशंसा करते हैं ।

डॉ० शुक्ल की प्रसिद्ध रचना में एक पद आया है- वह मैं उद्धृत करना चाहता हूँ -

शुभा हि कामनाः भवत्कृते समर्पयाम्यहम्,<br>
समुन्नतिं, सुखं च वः सदैव चिन्तयाम्यहम्

परन्तु वर्तमानया विचित्रकाललीलया
मनाग् विचिन्तिता यदेव वच्मि तन्निशम्यताम् ।

साकार स्वतन्त्रता की इस उक्ति में समस्त मंगलकाक्षाएँ सन्निहित हैं । 'न ज्ञानवृद्धेषु वयः समीक्ष्यते' इस दृष्टि से डॉ० शुक्ल निश्चय ही अभिनन्दनीय हैं । मैं पृथ्वी पर उनसे पहले आ गया था, इस नाते बड़ा कहा जा रहा हूँ । साशीर्वाद यही कह सकता हूँ कि डॉ० शुक्ल शतायु से अधिक हों और इसी प्रक़ार गतिशील रहें !

अब जिस महान् पंडित ब्रह्मानन्द शुक्ल की बात मैने कही थी उस के वंश में मेरा यह शुक्ल प्रसून अपने सुगन्धित कृतित्व से नये इतिहास की गन्ध दे रहा है । इसीलिए सम्भवतः मैने ठीक ही कहा -

स जातो येन जातेन याति वंशः समुन्नतिम् ।

# कविशार्दूल डॉ0 रमाकान्त शुक्ल

डॉ0 कुसुम भूरिया

आधुनिक युग में संस्कृत-भाषा की जैसी उपेक्षा हो रही है, वह किसी से छिपी नहीं है। कालिदास, भारवि, भवभूति, बाणभट्ट, श्रीहर्ष आदि महाकवियों के अमर काव्यों में निबद्ध यह भाषा संस्कृत आजकल मृत नहीं, तो मृतप्राय अवश्य समझी जाती है। जन-सामान्य के मन में इसके क्लिष्ट स्वरूप की कल्पना भी पर्याप्त है और इसी कारण वे इससे दूर भागते हैं। शासन ने भी इसे नष्ट करने में कोई कसर नहीं रख छोड़ी है। एक ओर तो विद्यालयों में इसके शिक्षण को लगभग समाप्त-सा कर दिया गया है, वहीं दूसरी ओर महाविद्यालयों तथा विश्वविद्यालयों में भी संस्कृत के विद्यार्थियों की संख्या अत्यल्प होती जा रही है।

साहित्य और कला के प्रति समर्पित भारत की ही ''भारत-भवन'' जैसी संस्था जब ''विश्व - कविता'' पर एक बहुत विशाल सम्मेलन आयोजित करती है और वहाँ अन्य भाषाओं की जननी, भारत तथा विश्व की प्राचीनतम भाषा संस्कृत का एक भी कवि आमन्त्रित नहीं होता, तो निश्चित ही देश की साहित्यप्रेमी जनता का मन इस दुर्भाग्य पर रो उठता है।

ऐसी अवस्था में विरासत में प्राप्त अत्यंत सम्पन्न संस्कृत - साहित्य के रक्षण, उन्नयन आदि का उत्तरदायित्व संस्कृतज्ञों पर है। निश्चय ही इसमें रचित साहित्य, चाहे वह गद्य में हो यां पद्य में अथवा गद्य - पद्य दोनो में; अत्यंत सरस और आनन्दप्रद है। प्राचीन काल से लेकर आज तक इस भाषा में निरन्तर साहित्य रचा जा रहा है। आवश्यकता है इसके प्रति जन - मानस में रुचि उत्पन्न करने की, जिससे संस्कृत के प्रति उसकी मान्यता में परिवर्तन हो सके।

इस पवित्र कार्य को करने का संकल्प लेने वाले विद्वानों में डॉ0 रमाकान्त शुक्ल अन्यतम हैं। यों तो डा0 शुक्ल की रचनाओं की सभी विधायें प्रशंसनीय हैं, किन्तु इनका कवि - रूप विशेष प्रभावित करता है। पते की बात को अत्यंत सरल लहजे में अनुभूति के स्तर पर कहने वाले डॉ0 शुक्ल की कविता रस और भावों से इतनी परिपूर्ण होती है कि संस्कृत को न समझने वाला सहृदय भी इसे सरलता से समझ लेता है। संस्कृत - भाषा में, यथोचित रूप में स्वर, ताल आदि में बँधी हुई इनकी कविता मन को हठात् मोह लेती है ; साथ ही जिस उत्साह और अभिनय के साथ यह सिंहनादी कवि अपनी कविता करता है, वह तन-मन दोनो को आनन्दनिर्भर कर देता है।

डॉ0 शुक्ल की कवितायें सभी पक्षों को तो प्रकाशित करती ही है, किन्तु राष्ट्रीय चेतना को विशेष रूप से जागरित करती हैं । 'भाति मे भारतम्' 'जय भारतभूमे', 'अहं स्वतंत्रता भणामि' 'भारतजनताऽहम्', 'राष्ट्रदेवते' इत्यादि कविताओं में राष्ट्रीय चेतना की जैसी अभिव्यक्ति हुई है, वह अद्वितीय है । उत्तर से लेकर दक्षिण तक तथा पूर्व से लेकर पश्चिम तक रहन-सहन, खान-पान, भाषागत तथा अन्य अनेकताओं में भारतीय एकता को प्रकट करने वाली 'भाति मे भारतम्' नामक कविता की दूरदर्शन पर भी प्रस्तुति इस वर्ष हुई । निःसन्देह इसके स्वरों ने, इसके भावों ने, इसकी भाषा ने और इसके कविकण्ठ ने जनमानस को पर्याप्त प्रभावित किया है और सभी ने इसकी प्रशंसा की है तथा संस्कृत की सरलता को स्वीकार किया है । संस्कृत-कविता कितनी मधुर, सरस और सरल हो सकती है इसकी प्रत्यक्ष प्रमाण् हैं अत्यंत सौम्य व्यक्तित्व के धनी डॉ0 रमाकान्त शुक्ल की कवितायें!

संस्कृत कविता को लोकप्रिय बनाने में डॉ0 शुक्ल का प्रयास स्तुत्य है । अत्यन्त मनोयोग और तत्परता से संस्कृत का प्रचार-प्रसार करने वाले, संस्कृत-भाषा को जन-मन तक पहुँचाने वाले डॉ0 शुक्ल का मृदु तथा स्नेहिल स्वभाव प्रशंसनीय है ।

डॉ0 शुक्ल के जन्म-दिवस की इस मंगल वेला में मैं माँ शारदा के अनन्य उपासक इस कविरत्न का हार्दिक अभिनन्दन करती हूँ और उनके स्वस्थ, यशस्वी तथा दीर्घ जीवन के लिए परम पिता से प्रार्थना करती हूँ ।

# पण्डित-पुगंव शुक्ल जी

डॉ0 रमानाथ त्रिपाठी

सम्भवतः १९६४ में मानस-चतुश्शती-प्रचार-परिषद् के तत्त्वावधान और मेरी अध्यक्षता में एक विचार-गोष्ठी का आयोजन हुआ था। विषय था रामकाव्यों में सीता-निर्वासन। इस गोष्ठी में डॉ0 नगेन्द्र, डॉ0 सुन्दरलाल कथूरिया आदि के अतिरिक्त बँगला, उड़िया, गुजराती, कन्नड, मलयालम आदि भाषाओं के विद्वानों ने अपने विचार व्यक्त किये थे। डॉ0 रमाकान्त शुक्ल ने जैनाचार्य रविषेण के ग्रन्थ का प्रभाव 'साकेत' पर स्पष्ट करते हुए अपनी गहन शोध-परक दृष्टि का परिचय दिया था। डॉ0 नगेन्द्र ने भी उनके विचारों की प्रशंसा की थी। इसके पश्चात् तो शुक्ल जी के बहु आयामी व्यक्तित्व से मेरा परिचय होता गया। मैंने कभी इनको संस्कृत वाङ्मय से सम्बन्धित बड़े-बड़े आयोजन करते देखा तो कभी संस्कृत नाटकों के मंचन की व्यवस्था में व्यस्त पाया। दिल्ली विश्वविद्यालय की हिन्दी-साहित्य-सभा में इनसे अपनी संस्कृत कविता सुनाने का आग्रह किया था। समस्त भवन इनके ओज और माधुर्य समन्वित मेघ-मन्द्र-स्वर से गूँज उठा था। मैं शुक्ल जी को स्नेहपूर्वक पण्डित-पुंगव कहा करता हूँ।

वे विद्वान् हैं, सरस कवि हैं, इससे भी बढ़कर वे अत्यन्त निष्कपट और विनम्र सज्जन हैं। आज के युग में जब कि सभी क्षेत्रों में तिकड़मी लोग फल-फूल रहे हैं, रमाकान्त जी जैसे व्यक्ति का अभिनन्दन सच में प्रतिभा और योग्यता का अभिनन्दन है। उनसे अभी बहुत अपेक्षाएँ हैं। मैं उनके दीर्घायु होने की मंगल कामना करता हूँ।

# कोमल कान्त एवं ओजस्वी स्वर

डॉ0 राजेन्द्र कुमार माहेश्वरी

स्थान : भोपाल का रवीन्द्र भवन। दर्शकों एवं श्रोताओं से भरे हुए रवीन्द्र भवन के सभागार की उस दिन छटा ही निराली थी। मंच पर एक कवि अपनी मधुर वाणी से संस्कृत कविता का काव्य पाठ कर रहे थे और श्रोता भाव -विभोर होकर सुन रहे थे। यह अवसर था आकाशवाणी द्वारा गणतंत्र दिवस के उपलक्ष में आमंत्रित श्रोताओं के समक्ष आयोजित सर्वभाषा कवि सम्मेलन का और जो कवि बड़ी ही तन्यमता एवं सुमधुर स्वर में अपनी कविता का पाठ कर रहे थे, वे थे-डा. रमाकान्त शुक्ल। कविता का शीर्षक था-''अहं स्वतंत्रता भणामि''। इस संस्कृत कविता में भारतवर्ष के स्वतंत्रता संग्राम का वर्णन किया गया था और भारत के स्वातन्त्रयोत्तर यथार्थ की ओर इंगित के साथ उसके उज्ज्वल भविष्य का चित्र दर्शाया गया था। कोमल कांत ओजस्वी पदावली में रचित यह कविता सभी श्रोताओं को आसानी से समझ में आ रही थी। यही गुण है डा. रमाकान्त शुक्ल क़ी संस्कृतमय काव्य रचना का।

डा. रमाकान्त शुक्ल का और मेरा सम्बंध बहुत ही पुराना है। मैं जब एन. आर. ई. सी. कालेज, खुर्जा में विद्यार्थी था, तब ये भी वहीं पर विद्योपार्जन कर रहे थे। इनके बड़े भाई मेरे सहपाठी रहे हैं। संस्कृत का ज्ञान तो इन्हें विरासत में मिला है। इनके पिता स्व0 ब्रह्मनन्द शुक्ल जो संस्कृत के प्रकाण्ड पंडित थे और खुर्जा के श्री राधाकृष्ण महाविद्यालय में प्राचार्य थे। जिस विद्यालय में वे प्राचार्य थे, वहां पर देश के कई जाने माने सन्तों ने भी शिक्षा प्राप्त की थी और डॉ. रमाकान्त शुक्ल ने भी इस संस्कृत विद्यालय में शिक्षा प्राप्त की। इनके परिवार में साहित्य और संस्कृति पर विशेष बल दिया जाता था। इसी का परिणाम है कि डॉ. शुक्ल भी विद्यार्थी जीवन में ही अच्छी रचनाएं लिखने लगे थे। मैं अपनी शिक्षा प्राप्त करके आकाशवाणी, दिल्ली में आ गया था, तभी एकाएक 1962-63 में मुझे एक पत्र मोदी नगर से प्राप्त हुआ। पत्र-लेखक ने आकाशवाणी पर अपनी रचनाओं को प्रसारित करने की भी इच्छा व्यक्त की थी। वह पत्र रमाकान्त शुक्ल का ही था। मुझे बहुत अधिक प्रसन्नता हुई और तभी 1963 में पहली बार इनको आकाशवाणी, दिल्ली में वार्ता प्रसारण के लिए आमंत्रित किया गया। शुक्ल जी उस समय मोदी नगर के कालेज में हिन्दी के प्राध्यापक थे। इसके बाद ये दिल्ली विश्वविद्यालय में आ गये। इनकी साहित्य साधना का क्रम दिन-प्रतिदिन आगे बढ़ता रहा और आकाशवाणी से इनके प्रसारण का क्रम भी उसी प्रकार बढ़ता गया। आकाशवाणी के लिए इन्होंने हिन्दी में वार्ताएं/कविताएं आदि लिखी हैं, साथ ही साथ संस्कृत में भी वार्ताएं एवं नाटक

लिखे हैं। उनकी वाणी में वह ओज है कि श्रोता इनको बार-बार सुनना चाहते हैं। इसका आभास मुझे तब हुआ, जब इन्हें सर्वभाषा कवि सम्मेलन में एक बार संस्कृत की कविता का हिन्दी काव्यानुवाद करने के लिए आमंत्रित किया गया था । राजधानी दिल्ली के जनपथ स्थित '' नेशनल म्यूजियम आडीटोरियम'' में उस दिन जितने भी श्रोता उपस्थित थे, उन सभी ने इनके अनुवाद तथा इनके पढ़ने के ढंग की भूरि-भूरि प्रशंसा की थी। संस्कृत के तो ये रससिद्ध कवि हैं ही, लेकिन हिन्दी में भी उत्तम काव्य रचना कर लेते हैं। आकाशवाणी में लम्बे अरसे तक प्रसारण करने के पश्चात स्वाभाविक है कि इनका ध्यान दूरदर्शन के कार्यक्रमों के ओर जाता। दूरदर्शन के कार्यक्रमों में इन्होंने भाग लेना प्रारम्भ किया और दूरदर्शन के लिए भी 'भाति मे भारतम्' जैसे बहुत ही उच्च कोटि के कार्यक्रमों का इन्होंने निर्माण किया है । इनके मधुर कंठ से संस्कृत की जो रचनायें दर्शकों को दूरदर्शन पर सुनने को मिलती हैं, उससे दर्शकों का मनोरंजन तो होता ही है साथ-साथ ज्ञान भी बढ़ता है। आज भी ये आकाशवाणी और दूरदर्शन के लिए लगातार लिख रहे हैं और उनके कार्यक्रमों में समय समय पर भाग लेते हैं।

डा. रमाकान्त शुक्ल व्यवसाय से तो दिल्ली विश्वविद्यालय के राजधानी कालेज में हिन्दी के प्रवाचक है, लेकिन समाज सेवा के कार्यों में भी इनकी बहुत अधिक रुचि है। संस्कृत भाषा के प्रसार के लिए इन्होने बहुत कुछ किया है। हम जब आकाशवाणी पर संस्कृत कवि सम्मेलनों का आयोजन करते थे, तब इनकी सलाह हमारे लिए बहुत उपयोगी सिद्ध होती थी, क्योंकि ये संस्कृत कवि सम्मेलनों का आयोजन करते रहे हैं। देश के प्रमुख नगरों में इन्होंने संस्कृत गोष्ठियों का आयोजन भी किया है और उसमें भाग लिया है। मैं इस प्रतिभाशाली साहित्यसेवी के शतायु होने की कामना करता हूं और मुझे पूर्ण विश्वास है कि भविष्य में भी कलम का धनी वह व्यक्ति दिन प्रतिदिन नई रचनायें लिखकर साहित्य की सेवा करता रहेगा।

# डॉ0 रमाकान्त शुक्लः साक्षात्कार एवं संस्मरण

डॉ0 कैलाशनाथ द्विवेदी

विश्वकवि टैगोर की सृजन-स्थली शान्ति-निकेतन में अखिल भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन का ३० वाँ अधिवेशन १-३ नवम्बर १९८० में जब सम्पन्न हुआ तब लौकिक संस्कृत साहित्य की शोध संगोष्ठी में भाई डॉ0 रमाकान्त शुक्ल से मेरा प्रथम परिचय और साक्षात्कार हुआ। उस शोध संगोष्ठी की अध्यक्षता कामेश्वर सिहं संस्कृत वि0 वि0 के तत्कालीन कुलपति डॉ0 जयमन्त मिश्र जी कर रहे थे तथा मेरे शोध पत्र ''विशाखदत्तस्य नाट्यनिपुणता'' पर जब परिचर्चा में अध्यक्षीय टिप्पणी कुछ की गयी, डॉ0 शुक्ल ने अपनी सरल, सुस्पष्ट संस्कृत भाषामयी प्रतिपत्ति से गोष्ठी के सभी सहयोगियों का ध्यान आकृष्ट कर लिया। वह हमारा प्रथम परिचय प्रगाढ़ता में परिवर्तित हो गया तथा तब से लेकर अब तक हमें उनके साथ अनेक संस्कृत-कवि-सम्मेलनों और प्राच्य विद्या अधिवेशनों में भाग लेकर कार्य करने का सुअवसर मिलता रहा है।

वाराणसी के पंचम विश्व संस्कृत सम्मेलन की निर्धारित कार्यक्रम सूची से पृथक् एक स्तरीय संस्कृत कवि सम्मेलन को समायोजित करने का सम्पूर्ण श्रेय डॉ० शुक्ल को ही था जिसमें मुझे भी भाग लेने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। मैंने उनके धीर, मन्द, गम्भीर स्वर में ''भाति मे भारतम्'' का सुन्दर काव्य पाठ सर्वप्रथम उसी समय सुना था। किन्हीं स्थानीय प्रतिकूल परिस्थितियों में सुकवि डॉ० रेवाप्रसाद जी द्विवेदी ने रुष्ट होकर इस कवि सम्मेलन का जब बहिष्कार कर दियां तो सफल कवि, संयोजक एवं संचालक के रूप में डॉ0 शुक्ल ही उनको मनाकर मंच तक लाने में सफल हो पाये थे। यद्यपि फिर भी काव्य पाठ करने से डॉ0 द्विवेदी ने सर्वथा मना कर दिया था तथापि डॉ0 शुक्ल ने उनसे 'मातर्मेदिनि' शीर्षक कविता का एक पद्य प्रस्तुत करवा ही लिया।

इसके बाद समस्त परवर्ती प्राच्यविद्या अधिवेशनों में संस्कृत कवि सम्मेलनों की परम्परा प्रवर्तित करने में डॉ० शुक्ल सर्वथा सफल रहे तथा उनका सुन्दर संचालन करते हुए अद्वितीय लोकप्रियता प्राप्त करने के कारण ये कार्यसमिति के निर्वाचनों में भी सदस्य रूप से अनवरत निर्वाचित होते रहे। जयपुर, अहमदाबाद,

कलकत्ता, विशाखापत्तनम् आदि अधिवेशनों में सक्रिय भाग लेकर इन्होंने अपनी वैदुष्यपूर्ण वाग्मिता, आत्मीयतापूर्ण मनोविनोदिता, व्यावहारिक पैनी सूझबूझ से अक्षय्य कीर्ति अर्जित की है। इन अधिवेशनों में ये ठहरने, सदस्यता पंजीकरण कराने रेलयात्रा, आरक्षण कराने, खाने पीने, संगोष्ठियों में पहुँचाने आदि अनेक व्यवस्थाओं में अपने मित्रों की सामयिक सहायता करते रहें हैं।

अपने विशुद्ध भारतीय चिन्तन-मनन, परिधान, खानपान के एकान्त पक्षपाती डॉ० शुक्ल अपनी व्यापक लोकदृष्टि और सहृदयता पूर्ण उदात्त जीवन पद्धति को अपनाकर हिन्दी और संस्कृत साहित्य की सर्जना में सतत संलग्न होकर अपने प्रभावी व्यक्तित्व और कृतित्व से परम लोकप्रियता प्राप्त कर चुके हैं। आकाशवाणी और दूरदर्शन में हम प्रायः इंन्हें देखते तथा सुनते रहते हैं। प्रभु से प्रार्थना है कि डॉ० शुक्ल दीर्घायुष्य प्राप्त कर माँ भारती के पावन आँचल को अपने श्रेष्ठ कृतिप्रसूनों से सुरभित एवं समृद्ध बनायें।

# संस्मरण

## डॉ0 कौशल नन्दन गोस्वामी

'महाजनस्य संसर्गः कस्य नोन्नतिकारकः ?' की सार्थकता का आभास मुझे सन् १९८२ में हुआ जब मेरे निवास पर दिव्य कान्ति से मंडित, अद्वितीय प्रतिभा के धनी, सरस्वती के वरद पुत्र, निरभिमानिता की मूर्ति डॉ0 रमाकान्त शुक्ल जी पधारे। उनकी कुशाग्र बुद्धि और साहित्य-मर्मज्ञता ने प्रभावित ही नहीं किया, वरन् उन्हें श्रद्धेय के पद पर प्रतिष्ठित कर दिया। यद्यपि मैं उनके पारिवारिक संस्कारों और संस्कृत की विद्वत्ता से भली भाँति परिचित था, तथापि हिन्दी में उनकी विशेष गति और सिद्धहस्तता ने भी मुझे चमत्कृत किया। उनकी संगीत-शास्त्रज्ञता और गायन की कुशल-क्षमता का आभास उस समय हुआ जब उन्होंने प्रसाद की कामायनी के कठस्थ छन्दों को सस्वर रागनिबद्ध कर सुनाना प्रारम्भ किया। ''हिमगिरि के उत्तुंग शिखर पर बैठ शिला की शीतल छाँह'' से प्रारम्भ कर, वह कितने ही छन्द अबाध गति से सुनाते रहे और मैं मन्त्रमुग्ध-सा सुनता रहा और रसानुभूति करता रहा। वह काव्य-पाठ कितना अद्भुत, प्रभावशाली व अश्रुतपूर्व रहा होगा ! शब्दों में उस आनन्द का वर्णन करना सम्भव नहीं।

डॉ0 शुक्ल जी की सहयोग भावना और उदारता की प्रवृत्ति भी स्तुत्य है। **''अपने लिये जीवित सभी जीवित रहे तो क्या रहे? जो अन्य हित मरकर जिये, जीवित रहे तो वे रहे।''** की उक्ति को चरितार्थ करने में तत्पर डॉ0 शुक्ल साहित्य-जगत् में प्रगति के इच्छुक प्रतिभावान् साहित्य साधकों को सदैव मार्ग दर्शन देते रहे हैं। लेखन की प्रेरणा देकर उन्होंने जो मेरा साहित्य-सेवा-पथ प्रशस्त किया है वह अविस्मरणीय है। अस्तु, मुझसे लेख मँगवा कर, सुधार कर विभिन पत्र पत्रिकाओं में प्रकाशित कराते रहे हैं और मुझे प्रोत्साहित करते रहे हैं। विश्वविद्यालय अनुदान आयोग से मुझे आर्थिक सहयोग दिलाने में भी उनकी अहम भूमिका रही है। जब उनसे भेंटकर मैंने अपने शोधकार्य की प्रगति के सम्बन्ध में बताया तथा आर्थिक समस्याओं से अवगत कराया, तो उन्होंने तुरन्त कहा कि ''विश्वविद्यालय अनुदान आयोग को 'शार्टटर्म प्रोजेक्ट स्कीम' के अन्तर्गत अनुदान हेतु प्रार्थना पत्र यथा गीघ्र प्रेषित कर उसकी एक प्रति मुझे भेज देना।'' मैंने इनके निर्देशानुसार कार्य सम्पन्न किया। मुझे 'नक्कारे में तूती की आवाज' जैसी स्थिति प्रतीत हो रही थी, किन्तु डॉ0 शुक्ल जी ने मनोयोग से प्रयास कर, मुझे वह अनुदान प्राप्त कराया और मैं अपना शोध कार्य यथा समय सफलतापूर्वक पूर्ण कर सका। इसके बाद भी

उनका मुझे निरन्तर वरद हस्त प्राप्त होता रहा है, जिसके लिए में कृतज्ञ हूँ और रहूँगा ।

वस्तुतः इस संसार में ऐसे साहित्य साधक मनीषी, उदारमना और 'सर्वजनहिताय' की भावना से सम्पन्न सत्पुरुष विरले ही होते हैं जिनकी छत्रछाया और उचित मार्ग दर्शन में कितने ही सस्नेह पल्लवित और पुष्पित होते हैं तथा अपने जीवन लक्ष्य को प्राप्त करने में सफल होते हैं । जगन्नियन्ता प्रभु से यही कामना है कि वे ऐसे विद्वान्, साहित्योन्नायक, राष्ट्रीय विचारधारा के पोषक, सम्पादन कला में सिद्धहस्त, महाकवि, शासन से पुरस्कृत तथा चिर आदरणीय डॉ0 रमाकान्त शुक्ल जी को दीर्घायु प्रदान करें, जिससे साहित्य-जगत् उनकी विलक्षण प्रतिभा और ज्ञान-ज्योति से आलोकित होता रहे ।

श्रद्धेय डा0 शुक्ल जी, निःसंदेह, अभिनन्दनीय हैं । इनके अभिनन्दन का निश्चय कर समिति ने चिर प्रतीक्षित जन-आकांक्षा के अनुरूप स्तुत्य कार्य किया है ।

# मारिशस में डॉ0 रमाकान्त शुक्ल

डॉ0 रवीन्द्र नागर

डॉ0 रमाकान्त शुक्ल उन विभूतियों में से हैं जो अपने स्नेह से समस्त वातावरण को परम पावन बना देते हैं । यह मेरा परम सौभाग्य है कि मुझे डॉ0 शुक्ल का वात्सल्यपूर्ण सान्निध्य प्राप्त हुआ है । उनकी मधुर मुस्कराहट और आशीर्वाद का वरद हस्त सदा मेरा संबल रहा है । सन् १९८२ में जब मुझे मारिशस में प्रधान पुरोहित एवं संस्कृत शिक्षा निदेशक के रूप में जाने का निमंत्रण मिला तो मेरे मन में अनेक चिंतायें थीं । कैसा होगा नया देश और परिवेश ? मैं अपने स्वल्प ज्ञान से वहाँ क्या कर पाऊँगा ? ऐसे नाजुक क्षणों मैंने रमाकान्त शुक्ल जी से अपनी स्थिति निवेदित की । उन्होंने मुझे अत्यंत उत्साहपूर्ण आदेश दिया और आशीर्वाद दिया-विजयी भव। डॉ0 शुक्ल ने मुझे जिन स्नेहपूर्ण आँखों से विदा किया वे क्षण आज तक तक नहीं भूल पाया हूँ । मारिशस जाकर भारतीय संस्कृति और संस्कृत के लिए मैंने डॉ0 शुक्ल की प्रेरणा से अनथक कार्य किया । मारिशस भेजने वाले परम श्रद्धेय डॉ0 मंडन मिश्र और डॉ0 रमाकान्त शुक्ल से वहाँ रहकर निरंतर पत्राचार चलता रहा । डॉ0 मंडन मिश्र जी ने मुझे निर्देश दिया कि मैं मारिशस में विश्व संस्कृत सम्मेलन का आयोजन करूँ । मैंने अपनी योजना मारिशस सरकार के समक्ष रखी और वहाँ के प्रधान मंत्री माननीय श्री अनिरुद्ध जगन्नाथ को इस संस्कृत सम्मेलन के उद्देश्य से अवगत कराया । यह योजना स्वीकार कर ली गई और १२ मार्च १९८४ से एक सप्ताह तक के विश्व संस्कृत सम्मेलन आयोजित करने का पूरा उत्तरदायित्व मारिशस सरकार ने स्वीकार किया । इस सम्मेलन में भारत सरकार ने जो प्रतिनिधि मण्डल भेजा उसमें डॉ0 रमाकांत शुक्ल, डॉ0 सी0 आर0 स्वामिनाथन और आचार्या श्रीमती कमला रत्नम् मारिशस पधारे । विश्व के अनेक देशों के प्रतिनिधियों ने इस सम्मेलन में उपस्थित रहकर सम्मेलन की गरिमा बढ़ाई । सम्मेलन के प्रथम दिवस मारिशस के गवर्नर जनरल डॉ0 शिवसागर राम गुलाम, प्रधानमंत्री श्री अनिरुद्ध जगन्नाथ और उनके मंत्रिमंडल के अनेक सहयोगियों, राजनयिकों और शिक्षाविदों की उपस्थिति में डॉ0 रमाकान्त शुक्ल ने जब अपने मधुर स्वर में ''सुरभारती विजयते'' नामक अपनी रचना प्रस्तुत की तो सारा हाल तालियों की गड़गड़ाहट से बहुत देर तक गूँजता रहा । उसके बाद धीरे-धीरे डॉ0 रमाकांत शुक्ल की ख्याति पूरे मारिशस भर में एक कवि, विचारक, चिंतक के रूप में फैलने लगी। डॉ0 शुक्ल ने वहाँ के प्रेम से अभिभूत होकर मारिशस पर ही कुछ लिखने का संकल्प लिया । मैंने 'भाति मौरीशसम्' नामक उनकी रचना का सृजन हर पल अपनी आँखों

से देखा और अनुभव किया है । समारोह के समापन सत्र में उनकी मारिशस पर लिखी गई प्रथम संस्कृत रचना,जो कालजयी रचना के रूप में मानी जा सकती है,जब प्रस्तुत हुई तो हर्षोल्लास से पूरा पंडाल खड़ा होकर लगातार दस मिनट तक करतल-ध्वनि करता रहा । इस रचना मे डॉ0 शुक्ल ने मारिशस के सौंदर्य, वहां पैदा होने वाले विशेष प्रकार के पुष्प अंतूरियम, गंगा तलाब, क्यूर्पिप,कात्रबोन, पोर्ट लूइस वहाँ की नैसर्गिक आभा और हर जीवंत छवि को अपने काव्य में बाँध दिया है । लगता है कि जैसे डा0 शुक्ल ने मारिशस में ही जन्म लिया हो,वे वहीं की प्रकृति की गोद में खेले हों । मारिशस में लुप्त पक्षी डोडो की जानकारी उन्हें कैसे हुई यह बात आज तक मेरे लिये रहस्य बनी हुई है । डा0 शुक्ल की स्मरणशक्ति अपने आप मे एक जादू है । दस वर्षो बाद,आज भी उन्हें मारिशस में मिले लोगों के नाम याद हैं । समापन समारोह की अध्यक्षता मारिशस के गवर्नर जनरल डा0 शिवसागर रामगुलाम कर रहे थे । उनसे कहा गया था कि मारिशस के बारे में लिखी गयी प्रथम संस्कृत रचना 'भाति मारिशसम्' को यहाँ प्रस्तुत किया जायेगा और इसे स्वयं डा0 शुक्ल सुनायेंगे । कार्यक्रम के बीच में ही डॉ0 शिव सागर रामगुलाम जिन्हें पूरा मारिशस प्यार से ''चाचा'' कहता है, के व्यक्तिगत सचिव ने आ कर बताया कि उन्हें किसी अन्य कार्यक्रम की अध्यक्षता के लिए जाना है परन्तु उन्होंने अपने व्यक्तिगत सचिव से भोजपुरी में कहा ''पहले हम इनकी कविता सुनब तब चलब'' । उनका यह कथन पास बैठे अनेक लोगों ने सुना और विशेष रूप से डॉ0 शुक्ल को मंच पर आमंत्रित कर के उनसे प्रार्थना की गई कि वे अपनी रचना सुनायें । धवल धोती-कुरते नमस्कार की मुस्कराती मुद्रा में जब डॉ0 शुक्ल मंच पर आये तो तालियों की गड़गड़ाहट में सारा वातावरण गूँज उठा । उसके बाद जब डॉ0 शुक्ल ने अपने ओजस्वी स्वर में रचना का पाठ किया वे क्षण तो मारिशस में स्वर्ण अक्षरों में लिखे जायेंगे । मैंने स्त्री, पुरुष, बच्चों, बूढ़ों-सभी को डॉ0 शुक्ल के साथ उनकी रचना गुनगुनाते हुए सुना । संस्कृत सम्मेलन के सम्पन्न होने के बाद में भी डॉ0 शुक्ल को और एक सप्ताह के लिए मारिशस सरकार ने अतिथि के रूप में वहाँ रुकने की प्रार्थना की और उस एक सप्ताह में डॉ0 शुक्ल वहां के टेलीविजन, आकाशवाणी, सभाओं, गोष्ठियों और सम्मेलनों के सरताज बन गये । इतने निमंत्रण और स्नेहपूर्ण बुलावे आज तक किसी भी विद्वान् को संभवतः न मिले हों । डॉ0 शुक्ल ने अपने लघु प्रवासं में मारिशसवासियों का दिल जीत लिया । जब मारिशस से डॉ0 शुक्ल को विदा किया गया तब एयरपोर्ट का वी0 आइ पी0 लांज विदा देने वालों से खचाखच भरा था । इसमें वहाँ के मंत्रियों से लेकर विद्यार्थी तक उपस्थित थे और सभी उनसे बार बार मारिशस आने की प्रार्थना कर रहे थे । फूलों की मालाओं से डा0 शुक्ल बार-बार लद चुके थे । ऐसा सहृदय कवि, सरस मानव, निश्छल मित्र, एक आदर्श साथी आज के इस युग में दुर्लभ है । डॉ0 रमाकान्त शुक्ल सच्चे अर्थो में भारत के गौरव हैं । और मैं उन्हें अपने जीवन की उपलब्धि मानता हूँ । वे जहाँ

जाते हैं एक प्रकाश स्तम्भ बन जाते हैं । मारिशस में उनके प्रवास के अनेक प्रसंग मुझे याद आ रहे हैं । मेरे ड्राइवर श्री राज सिंह,जो कि हिन्दी बहुत कम जानते थे, उन्हें भी डॉ0 शुक्ल ने संस्कृत की अनेक रचनायें यात्रा करते-करते ही याद करा दी थीं । सब कुछ लिख पाना इस लघु लेख में संभव नहीं है और सबको रोक पाना भी संभव नहीं है। अगर संक्षेप में कहा जाये तो डॉ0 शुक्ल आज भारत में ही नहीं,विश्व में संस्कृत कविता के पर्याय बन गए हैं । अमरीका की एक प्रख्यात पत्रिका ने डॉ0 शुक्ल का चित्र प्रकाशित करके लिखा था-

'' द मोस्ट मार्डन पोयट्री इन द मोस्ट एनिशयेंट लेंगुएज आफ द वर्ल्ड''! यह सम्मान प्राप्त करने वाले संभवतः वे अकेले संस्कृत कवि हैं । डॉ0 शुक्ल मेरे पूज्य गुरुवर हैं । उनकी स्वर्ण जयंती के अवसर पर उनके चरणों में शत-शत नमन के साथ परमात्मा से उनके दीर्घायु होने की प्रार्थना करता हूँ जिससे उनकी आभा से संस्कृत कविता गौरवान्वित होती रहे ।

# DR. RAMA KANT SHUKLA

**Dr. V.B. Inamdar**

I came in contact with this great Sanskritist-Dr. Rama Kant Shukla at Ujjain (M.P.) when, recently, scholars , teachers, writers and lovers of Sanskrit had assembled from all parts of India for the Kalidasa Samaroha from 30th October 90 to 5th Nov. 90. Dr. Rama Kant is a giant in every sense, phsically.mentally and intellectually. By his very stature, he would first attract the attention of everybody even in a crowd of thousands. His qualities then come forward to take complete possession and control of the assembly, how-soever big it may be-

व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः ।

and then

आकारसदृशप्रज्ञः प्रज्ञया सदृशागमः ।
आगमैः सदृशारम्भ आरम्भसदृशोदयः ॥

To me Dr. Rama Kant appears to be an embodiment of all that is said by Kalidasa in this verse.

For one week we were together at Ujjain for the Festival of Kalidasa. There were two sessions everyday, one in the morning and one in the afternoon. Research papers were read and discussed on a variety of topics. संगोष्ठीs were arranged. शास्त्रार्थ with all the depth and subtlety, as also the lofty heights, was displayed. Memory Tests and judging the Sanskrit Elocution competitions-were there. Many other items and programmes covering the varied aspects of the Sanskrit lore were arranged. The most dominant figure in all these was Dr. Rama Kant Shukla. One wonders at his vesuvian memory. He can recite hundres of stotras, Geetas, Sargas, psalms and verses without a pause and without a mistake. He can compose poems in Sanskrit.His speeches in Sankrit are extreamely powerful. Sanskrit is his first love, Hindi the second love and English the third. He has , however,

equal mastery over all of them.

He has done yeoman's service to the cause of Sanskrit. He has been propagating it from AIR, from Doordarshan, from public platforms, in schools, colleges and Universities. He directs Sanskrit dramas and shows. All this is Love's labour for him. He is a living and moving spirit of Sanskrit. He has dedicated his life to the cause of Sanskrit.

I regard his one week's close company during the Festival as a great gain. Everyday I felt that if there are a dozen Ramakants spread all over our country, the future of Sanskrit will be safe and secure. May God give him long life and continue the excellent health he is enjoying for his own sake, for the sake of his family and more than anything else for the sake of Sanskrit .

# शुक्ला परिवार-सानिध्य का एक दशक

दिलीप कुमार मार्कण्डेय

इस दशक के शुरूआत के अप्रैल के महीने की बात है, जब मुझे भोपाल से आगे उत्तर की ओर बढ़ने का अवसर प्राप्त हुआ था। राज्य की राजधानी से आगे भारत की राजधानी की ओर बढ़ने का यह पहला अवसर था। व्यावसायिक, सांस्कृतिक और अन्तर्राष्ट्रीय घटना चक्र से जुड़ा यह नगर विश्वविख्यात है और यही कारण था कि देहली यात्रा का आरक्षण करवाते हुए काफी प्रसन्नता एवं आनन्द की अनुभूति हो रही थी, किन्तु एक अप्रत्यक्ष डर फिर भी मन में घर किये था और वो था इस प्रवास के दौरान निवास समस्या का। अनेकानेक निवास स्थलों की उपस्थिति के बावजूद किसी भी मध्यम वर्गीय को इस ओर गंभीरतापूर्वक विचार अवश्य करना पड़ता है। बस इसी गुत्थमगुत्थी में रह गया कि क्या किया जाये। संयोगवश मेरे एक सहयोगी ने अपने एक रिश्तेदार का पता दिया। इसके बाद धीरे धीरे जान पहिचान के लोगों के पतों की बारिश सी होने लगी। शुरू से मेरा स्वभाव कुछ ऐसा रहा कि कुछ अलग ढंग से सोचना, रहना आदि। इस कारण किसी के घर जाकर रुकना मुझे उचित नहीं लग रहा था, फिर भी न जाने क्यों ये निश्चित किया गया कि मेरे सहपाठी के रिश्तेदार के घर रुका जाये।

बिना किसी पूर्व सूचना के मैं उत्तम नगर के उस घर की ओर बढ़ रहा था, जैसे मैं काफी पहिले से उस घर को जानता हूँ। आखिर आर-६, देववाणी-परिषद् नजर आ गया। हल्की गुलाबी ठण्ड थी। घर के गेट पर पहुँचने पर पालतू कुत्ते के होने की संभावना एवं शिष्टाचार स्वरूप काल बेल की ओर नजर फेरना शुरु किया, किन्तु वहाँ केवल उसके अस्तित्व का सुराग नजर आया। इस कारण बाहर से मात्र दरवाजा खटखटाया। आवाज होने पर एक तरुण शक्ल नजर आयी। उसे अभिवादन के बाद मैंने अपना संक्षिप्त परिचय दिया और देहली आने का प्रयोजन बताया। तरुण ने कहा कि जिनसे मुझे मिलना है, वे मेरे पिता हैं और अन्दर किसी अध्ययन कार्य में लगे हुए हैं। अन्दर की ओर प्रवेश करने पर भी खुशी के साथ बस इस बात का डर सा था कि कहीं मेरे वहाँ पहुँचने से व्यर्थ का तनाव का वातावरण नहीं बन जाए। बड़े आश्चर्य की बात है कि उन्होंने मुझे देखते ही आइए--आइए--भाई सा0--- जैसे आत्मीय सहृदय शब्दों का प्रयोग किया। मुझे उस समय भी यह लग रहा था कि शायद मुझे वह व्यक्ति समझा जा रहा है जो सम्भवतया उनके परिवार

से संबंधित है और उसकी शक्ल मुझसे मिल रही हो । इसीलिए मैंने तुरन्त स्पष्ट रूप से कहा कि कृपया माफ करें । शायद आपको मेरे कारण किसी और से गलतफहमी हो रही है । क्योंकि अभी अनेकों चीजें पहली बार हो रही हैं जैसे भोपाल से आगे पहली यात्रा, पहली बार दिल्ली पहुँचना, आपसे पहली मुलाकात, किसी शोध संस्थान से पहिली साक्षात्कार सूचना आदि आदि । फिर मैंने गवाही स्वरूप अपने सहपाठी का पत्र उन्हें दिया । इसके बाद परिवार के अन्य सदस्यों से मेरा परिचय कराया गया ।

धीरे धीरे भारतीय परम्पराओं के अनुसार परिचय में वृद्धि हुई । सहयोगी के बहन बहनोई होने के कारण मैंने भी उन्हीं सम्बोधनों का प्रयोग किया, जिसे मेरे सहयोगी अभिवादन के लिए प्रयोग में लाते हैं । यह सम्पूर्ण भूमिका मात्र यह बतलाने के लिए थी कि मैं किस प्रकार शुक्ला परिवार के सम्पर्क में आया । मैं वास्तव में इस लेख के माध्यम से अपने सम्पर्क के एक दशक का विवेचन प्रस्तुत करना चाहता हूँ।

यहाँ शुरू ही से मैंने उनमें ऐसे अनेकानेक विशेष लक्षणों को देखा, जिनसे स्वतः ही उनके लिए श्रद्धा एवं स्नेह के भाव उत्पन्न होते हैं । देहली आने पर सबसे पहिले मैंने उस शोध संस्थान की स्थिति के बारे में जानना चाहा, जिसमें साक्षात्कार के प्रयोजन से मैं दिल्ली आया था । चंद मिनटों में ही मुझे सारी जानकारी उपलब्ध हो गयी । मुझे यह भी समझाया गया कि दिल्ली में किस प्रकार से परिवहन सेवाएँ काम करती हैं, सड़कों पर किस प्रकार चला जाता है और सड़क पार करते समय कौन कौन सी विशेष सावधानियाँ ध्यान रखने योग्य हैं । जब मैं देहली आया था, उस समय मैं अपने स्नातकोत्तर अध्ययन के अंतिम वर्ष में था । शुक्ला परिवार के जेष्ठ पुत्र चन्द्रमौलि जिन्हें वात्सल्य से 'गुड्डा' कहा जाता है, उस समय अपने बारहवीं कक्षा के अध्ययन में लगे हुए थे । गुड्डे ने ही मुझे सबसे पहिले दिल्ली की बसों में सैर करवायी और हम दोनों दिल्ली के ऐतिहासिक महत्त्व के दर्शनीय स्थल कुतुब मीनार की सैर सपाटे पर गए । दूसरे दिन मुझे दोपहर तक शोध संस्थान तक पहुँचना था, जिसके लिए मैं दिल्ली आया था । परिवार में सभी बच्चे लगभग छोटे ही थे, अतः जीजाजी स्वयं मेरे साथ उस संस्थान तक गये । मुझे बड़ा अजीब सा लग रहा था कि मेरे कारण उनके अध्ययन में व्यवधान उत्पन्न हो रहा है किन्तु मेरे पास मात्र मजबूरी थी । मुझे उनके मिजाज से जरा सा भी इस बात का एहसास नहीं हो रहा था क़ि मेरे साथ अनिच्छा से जा रहे हैं और जब संस्थान की ओर हम यात्रा कर रहे थे, मुझे रास्ते में आने वाले अनेकानेक स्थानों के बारे में जानकारी भी दी गयी । मुझे अत्यन्त खुशी हुई ये जानकर कि मैं इस समय ऐसे परिवार के सान्निध्य में हूँ जिससे मेरा हौसला बढ सकता है और मुझे अपनी प्रतिभा को निखारने का भी मौका मिल सकता है । साक्षात्कार में चूँकि काफी समय बचा हुआ था, इसलिए मुझे घर वापस लौटने के निर्देशन दे दिये गये । बहरहाल, साक्षात्कार का

क्या हुआ, इसके बारे में तो अभी तक पता नहीं लगा, किन्तु इस बात से अवश्य ही मैं आश्वस्त हो गया कि दिल्ली में भी मेरा कोई अपना है ।

घर लौटने पर कुछेक और भी पुरानी बातें ताजा हुईं। मुझे सब से पहिले पूछा गया कि क्या मैं संस्कृत जानता हूँ । सुभाषितानि के माध्यमिक स्तर पर याद किये श्लोकों को मुझे याद करना पड़ा । मुझे उस समय एक और शिक्षा यह मिली कि कुछ भी पढ़ा याद किया कभी व्यर्थ नहीं जाता । बस समय के हिसाब से सबकी पुकार होती है । यद्यपि वह एक मजाक सी थी, किंतु टेप रिकार्डर के माध्यम से दिल्ली के प्रथम आगमन के उपलक्ष्य में साक्षात्कार रिकार्ड किया जा रहा था । इस साक्षात्कार को लगभग ७-८ साल बाद सुनने में और भी आनन्द की अनुभूति हुई । आज जब एक दशक लगभग समाप्ति की ओर है, शुक्ला परिवार में देखी गई कुछ विशेषताए निम्नानुसार है-

## (१) सादा जीवन उच्च विचार :

लगता है ''सादा जीवन उच्च विचार'' का आज के समय में कहीं आदर्श मुझे देखने को मिला तो बस यहाँ। जीवन के हरेक रंग में चाहे वह रहन सहन, वेषभूषा, खान पान हो अथवा कुछ और-अत्यन्त सादगी, सरलता विद्यमान है ।

## (२) आत्मीयता का वास्तविक अनुभव :

आत्मीयता आज कल मात्र औपचारिकता बन कर रह गयी है । यहाँ न तो मेरा विषय से कोई संबंध रहा न ही ऐसी और कोई बात थी, जिससे परस्पर संपर्क रहे किन्तु यदि पारिवारिक समीपता की ओर हम ध्यान देते हैं तो मुझे हमेशा ही इस बात का अनुभव हुआ कि अक्सर यह सुनने में आया है कि या तो संबंध खून से स्थापित होते हैं या फिर बाल्यावस्था के अबोध मस्तिष्क से, किन्तु यहाँ न तो मुझे कहीं रक्त शृंखला नजर आयी न कहीं लड़कपन । मुझे लगा कि सम्बन्ध मात्र एक दूसरे के प्रति आत्मीयता से स्थापित होते हैं । यहाँ यह भी कहना चाहूँगा कि श्रीमती शुक्ला जिन्हें मैं दीदी कहता हूँ और यहाँ मात्र कहने से ही नहीं, बल्कि वे दैवयोग से भी मेरी दीदी हैं, ने मेरे पैत्रिक निवास पर मेरी माताजी को अनेक पत्र भी भेजे । लगभग ५ साल के बाद जब जीजी, जीजाजी, एवं भांजे साहब खण्डवा गये, तब उनका एवं मेरे परिवार का एक दूसरे से मिलना हुआ । मैं समझता हूँ यह उनका पहला खण्डवा उतरने का अवसर था और शादी में इतने लोगों से उनकी मुलाकात हुई कि शायद उन्हें भी इस बात का अन्दाजा न था कि मेरे परिवार के कितने लोग शुक्ला परिवार से पूर्व परिचित हैं । ये सब कहने का मात्र ये उद्देश्य है कि जहाँ मुझे आत्मीयता का वास्तविक अनुभव हुआ, वहीं यह भी मालूम हुआ कि रिश्तेदारी हर समय ,हर उम्र में हो सकती है । आवश्यकता है इस सत्य को समझने की ।

## (३) विनोदी वातावरण :

यद्यपि मेरी मुलाकात अनेक लोगों से हुई जो अपने अपने क्षेत्र में विख्यात हैं और सामान्य रूप से कलाकार के रूप में जाने जाते हैं, न जाने क्यों मुझे.हर समय उनसे मुलाकात पर कला व्यवसायी सी नजर आयी जहाँ वातावरण का हरेक पक्ष मात्र मुद्रा पर आकर समाप्त होता नजर आया और लगा कि बाकी सब बातें औपचारिकता हैं । उसके विपरीत शुक्ला परिवार में कला हरेक पक्ष में आसीमित सी नजर आयी जिसमें परिवार के विनोदी वातावरण ने चार चाँद लगा दिये हों । मुझे हर समय हँसी खुशी विनोद हास्य व्यंग का ही माहौल नजर आया और इस बात का अनुभव मेरे उन मित्रों ने भी किया, जिनकी इस परिवार से मुलाकात क्षणिक मात्र थी ।

## (४) प्रोत्साहन प्रकृति :

संपूर्ण परिवार में प्रोत्साहन देने की प्रकृति अपने में एक विशेषता है । मैंने अपने आप को अनेकों बार ऐसी परेशानियों में पाया जिसमें परिवार की इस विशेषता ने महत्त्वपूर्ण भूमिका निभायी । चर्चा, परिचर्चा के द्वारा ही मुझे हर समस्या का हल मिला । जैसा कि मैं पहिले ही स्पष्ट कर चुका कि दिल्ली में रिश्तेदारी के नाम पर मात्र शुक्ला परिवार था । इस कारण प्रत्येक समस्या को परिवार के सामने रखना भी मैं अपना कर्त्तव्य एवं अधिकार समझता था । मुझे इस दौरान जो सर्वोचित मार्गदर्शन मिला, वह वास्तव में सराहनीय है ।

## (५) दिव्य दृष्टि :

वास्तव में यह लक्षण अद्वितीय है । इसके पीछे भी एक कारण है । बात उस समय की है, जब मैंने अपना अध्ययन पूरा करके सेवा कार्य शुरू किया । आज के वातावरण को देखते हुए मुझे तुरन्त परिणय बन्धन के लिए कहा गया और मैं इस बात के लिए राजी भी हो गया, किंतु कुछ शर्तों के साथ । दीदी ने ही घर पर खबर भी भिजवा दी और घर से इसके लिए प्रस्ताव आने शुरू हो गये । एक विशेष प्रस्ताव से संबन्धित मेरे मामा श्री ने भी जीजाजी को पत्र लिखा । शुरूआत तो मामा श्री ने की, शुरू के कुछेक पत्र भी बहुत अच्छे आये, किन्तु ऐसा भी हमारे मामा श्री का पत्र जीजाजी को मिला, जिसका विश्लेषण करने में उन्हें देर न लगी । यद्यपि हमारे समाज में वैवाहिक रिश्ते में दहेज आदि सीमायें नहीं होती, इस कारण उन्होंने उस समय जो विश्लेषण किया, उसी वास्तविकता का आभास हमें धीरे धीरे मिलने लगा । कहने का तात्पर्य यह है कि यह लक्षण इस कारण अद्वितीय है क्योंकि बिना किसी पूर्व परिचय, बिना देखे ही किसी व्यक्ति का मात्र पत्र के आधार पर विश्लेषण करने की कला अत्यन्त ही विरली विभूतियों में नजर आती है ।

## (६) शिक्षा हेतु समर्पण भावना :

परिवार में न केवल सरस्वती स्थायी रूप से विद्यमान होंती स्पष्ट होती है, बल्कि इस कार्य के लिए दूसरों को भी प्रोत्साहित करना अत्यन्त सराहनीय है । मेरा शोध प्रबन्ध पूरी तरह से लिखा होने के बावजूद भी मैं केवल इस कारण जमा नहीं कर पा रहा हूँ क्योंकि उसमें अन्तिम टंकण की आवश्यकता है । और यह कार्य मात्र असामयिक व्यस्तता के कारण सम्पन्न नहीं हो पा रहा है । मुझे केवल इसी लिए अनेकों बार डाँट भी सुनने को मिली कि ऐसी क्या व्यस्तता है जिसके कारण यह महत्त्वपूर्ण कार्य पूरा नहीं हो पा रहा है । जब भी डाँट पड़ती है, मुझे मन ही मन बेहद खुशी होती है कि कोई तो मुझे अपने अधिकार से डाँट रहा है क्योंकि मैं समझता हूँ कि शायद एक दशक से भी ऊपर हो गया है, मुझे घर से बाहर निकले और तीज त्योहार अथवा विशेष अवसरों पर ही घर जाना होता है इस कारण वहाँ कुछ कहने सुनने का मौका ही नहीं मिलता है ।

## (७) विज्ञान में रुचि :

मैं मुख्य रूप से पर्यावरण विज्ञान से संबंधित हूँ, इस कारण प्रायः चर्चा के दौरान ऐसे अनेकों वैज्ञानिक उदाहरण प्रसंग में आ जाते हैं, जिनका हमारी दिनचर्या में महत्त्व है । विज्ञान को उदाहरण एवं व्यवहार के सन्दर्भ में समझा जाये तो उसे हरेक व्यक्ति स्वीकार कर लेता है । पशु, पक्षी, पौधों से हमारे संबंध, बागवानी, आंतरिक सज्जा के पौधे, संचारी रोगों के नियंत्रण, वातावरण की वैज्ञानिक दृष्टि से शुद्धता एवं स्वच्छता, आँगन बाड़ी आदि विज्ञान से संबंधित चर्चाएँ, प्रयोग आदि में बढ़ता हुआ लगाव देखकर मुझे भी इस बात की खुशी होती है कि यहाँ कला और विज्ञान का संगम हो रहा है ।

## (८) आत्म सम्मान :

अनेकों टी0 वी0 रेडियो राष्ट्रीय, अन्तर्राष्ट्रीय संगोष्ठियों आदि में महत्त्वपूर्ण भूमिका के कारण हमें भी सम्मान मिला वो कैसे ? वो इस तरह कि खण्डवा, देवास के लगभग हमारे सारे रिश्तेदार शुक्ला परिवार से भली भाँति परिचित हैं । साथ ही मेरे कार्यालय के सारे मित्रगण को इनका परिचय है । अनेकों मित्र मुझे यह कहते कि आपके जीजाजी का कल टी0 वी0 कार्यक्रम सुना, उस दिन न्यूज में देखा, हमारे भाई सा0 बैठे थे, उन्हें मैंने दिखाया कि ये दिलीप के जीजाजी हैं, अरे आपके जीजाजी तो फलाँ इंटरव्यू ले रहे थे, तिलक, धोती में, यार दिलीप मुझे तो विश्वास नहीं होता कि वे इस पारम्परिक वेषभूषा को भी व्यवहार में लाते हैं-आदि आदि सुनकर हमें आत्म सम्मान महसूस होता है ।

यद्यपि उपर्युक्त [illegible] है

कि सूर्य को कभी दीपक की आवश्यकता नहीं होती है, किंतु मुझे जब यह पता चला कि आने वाले २४ दिस0 को जीजाजी अपने जीवन के ५० वर्ष पूरे कर रहे हैं, और इसी उपलक्ष्य में 'डॉ0 रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ' की रचना की जा रही है, मेरी भी इच्छा हुई कि मैं इस दशक के सानिध्य के अनुभवों को लेख का रूप दूँ। मैं नहीं जानता कि मैंने किस व्यवस्था और शैली के आधार पर इसे लिखना था और मैंने कैसा लिखा है। मैं बस इतना समझता हूँ कि मैंने बिना किसी पूर्व योजना के इसे लेखनी प्रदान की है और उद्गार जैसे जैसे याद आते गये, लिखता गया। मेरी शुभकामनाएँ हैं कि डॉ0 रमाकान्त शुक्ला दीर्घायु हों और शुक्ला परिवार दिन दूनी रात चौगुनी उन्नति करे, हम पर कृपा दृष्टि रखे और इसी प्रकार निरन्तर स्नेहाशीष प्रदान करे ताकि भविष्य में भी इस सानिध्य से हम अपने आप में और सुधार ला सकें और उन्नति करें। शुक्ला परिवार के सदस्यों श्रीमती रमा शुक्ला, श्री चन्द्रमौलि शुक्ला, प्रिय आनन्दवर्धन, प्रिय अभिनव को हमारे परिवार के सदस्यों श्रीमती शान्ताबाई मार्कण्डेय (माताजी) श्री विनोद मार्कण्डेय (भाई सा0), श्रीमती करुणा मार्कण्डेय (भाभीजी) श्रीमती नीलिमा मार्कण्डेय (पत्नी) श्री चन्द्रशेखर राजवैद्य (श्वसुर) श्रीमती कुमुदनी राजवैद्य (सास), करुणा चौरे (बहन), श्री नारायण राव चौरे, (बहनोई) श्री कैलाशचन्द्र चौरे (बहनोई) श्रीमती मनोरमा चौरे (बहन) एवं मास्टर शील कुमार, भारत (भांजे), मास्टर अमृतम् (भतीजा), श्रीश्यामकान्त (मित्र) श्री राजीव जोशी (मित्र) श्री नवल किशोर (मित्र) श्री मुमताज (मित्र) एवं उनके परिवार के सभी सदस्यों के साथ मास्टर बोनी की ओर से अनेकानेक शुभकामनाएँ एवं हार्दिक बधाई !

# अभिनन्दनीय भाईजी

डॉ0 विष्णुकान्त शुक्ल

'शतं वद एकं मा लिख' की हिदायत किये जाने पर भी लिखने योग्य बात न लिखना भी अपराध की श्रेणी मे आता है। अद्‌भुत गुणकथन में वाक्कृपणता और भी ईश्वरीय अपराध है।

**''वाग्जन्मवैफल्यमसह्यशल्यं, गुणाद्भुते वस्तुनि मौनिता चेत्।**
**खलत्वमल्पीयसि जल्पिते तु, तदस्तु बन्दिभ्रमभूमितैव ।''**

ऐसे ही अवसरों पर निर्णयात्मक उक्ति के रूप में स्मरणीय है।

मेरे भाईजी, यही सम्बोधन जब से होश सँभाला है जबान पर चढ़ा हुआ है, उसके अतिरिक्त और कभी न कहा, न कहलवाया गया। यूँ तो अवस्था में मुझसे पौने दो वर्ष बड़े हैं, पर अपने आकर्षक व्यक्तित्व के कारण अपनी अवस्था से भी छोटे लगते और दीखते हैं। उनके गुणों की स्वभावोक्ति में भी दुनिया के लोग अतिशयोक्ति मान लेंगे, और यदि कहीं भूल से भी अतिशयोक्ति का आश्रय ले लिया जाय, तब तो कुछ ठिकाना ही नहीं। इसलिए इस कॉलम को खाली ही छोड़ रहा हूँ।

एन0 आर0 ई0 सी0 कालेज, खुरजा के अपने समय में भाई जी सर्वोत्तम छात्र रहे। छात्र संघ के सम्मानित सदस्य, एम0 ए0 हिन्दी में सर्वप्रथम। मैंने उनके निर्देशन में पढ़ाई पूरी की और संयोगवश मुझे भी ये लगभग सभी चीजें मिल गयीं। होता यह था कि भाई जी के लेखन मे मौलिकता थी, एक शैली थी, संकलन अद्‌भुत था। उन दिनों हिन्दी एम0 ए0 में प्रथम श्रेणी पूरे आगरा विश्वविद्यालय में दहाई मुश्किल से ही बना पाती थी। मेरे समय में कुल ग्यारह प्रथम श्रेणी थीं, और मैं यह बात भी खुले आम डंके की चोट कह सकता हूँ कि उस समय आजकल के जैसी सुविधाएँ परीक्षाओं में प्रयुक्त नहीं की जाती थीं। अब तो एक शहर में ही प्रथम श्रेणी की लाइन लग जाती है। आज जो व्याख्या भाग पुस्तकों मे दीखते हैं निश्चित रूप से वे भाई जी से प्रभावित हैं। हिन्दी व्याख्याा के लिए उन्हे मल्लिनाथ कहने मे कुछ आपत्ति नहीं होनी चाहिए।

पण्डितराज स्वंय के लिए कहते हैं:-

**'कवयति पण्डितराजे कवयन्त्यन्येऽपि विद्वान्सः ।**
**नृत्यति पिनाकपाणौ नृत्यन्त्यन्येऽपि भूतवेतालाः ।।'**

यही बात भाईजी के लिए कही जा सकती है। अभी पिछले दिनों उनके 'भाति

मे भारतम्' की तर्ज पर रचनाएँ हुई हैं । यदि उन सबको एकत्र किया जाय तो अच्छा खासा संग्रह हो सकता है । यह अनुकरण अनेक रूपों में मैंने देखा है। एक जमाने में उन्हे सिर पर उस्तरा फिरवाने का शौक लगा था। उनकी देखादेखी कितने ही घोटमुण्ड सिर मैदान मे दिखने लगे थे । उनके बोलने के अन्दाज की लोगों ने नकल की है ।

अपने से छोटों और अपनों को साथ लेकर चलने का भाईजी का स्वभाव है। उन्हें आगे बढ़ाना और बढ़ने की प्रेरणा देना उनकी प्रकृति है । उन्होंने घर मे सबसे पहले पी- एच0 डी0 की उपाधि प्राप्त की । और फिर सभी भाइयों को प्रोत्साहित किया। बड़ी बहनजी (जिन्हें हम बोबोजी कहकर पुकारते हैं) को पी- एच0 डी0 कराया । मेरे साथ कुछ संयोग ऐसा हुआ कि मैंने पी एच0 डी0 का इरादा ही छोड़ दिया । पर भाईजी ने हिम्मत नहीं हारी । मुझे लिखे गये पत्रो के पन्नों पर मेरे नाम के साथ पी- एच0 डी0 लिखना शुरू कर दिया । हारकर मुझे कमर कसनी पड़ी । दिल्ली में जाकर डेरा डाला और कुल दो महीनों में सब काम पूरा कर दिया । मुझे यह कहते हुए अच्छा लगता है कि पी- एच0 डी0 कराने में भाईजी सिद्धहस्त हैं, उनके पास जिज्ञासुओं की लाइन लगती है ।

संस्कृत हम सभी को स्नेह, धन, और मान दिला रही है । देववाणी- परिषद् दिल्ली की स्थापना और उसके तत्त्वावधान में हो चुके कार्यक्रम मील के पत्थर बन चुके हैं । आकाशवाणी और दूरदर्शन पर पिछले वर्षों में संस्कृत के कार्यक्रमों में भाईजी का सहयोग और प्रेरणा सर्वविदित है। संस्कृत में रेडियो नाटकों में आधुनिकतम टैक्नीक का प्रयोग उनकी गुणग्राहकता प्रमाण है ।

पुरातनता और नवीनता का मणिकाञ्चन संयोग उनके व्यक्तित्व की विशेषता है। सफारी सूट, धूप का चश्मा, अपटूडेट माडल के जूते, जेब में पर्स में छोटा कंघा भी उनके प्रिय हैं। इसके साथ ही गले मे रुद्राक्ष और स्फटिक की मालाएँ, मस्तक पर चन्दन, कुर्ता-धोती का परिधान, कन्धे पर शाल-यह सब भी दर्शनीय है। देश-काल के अनुरूप अपने को ढालने के कारण उन्हें कहीं दिक्कत नहीं आती । उनके लिए भारत-अमेरिका-जर्मनी सभी 'वसुधैव कुटुम्बकम्' हैं ।

वे मित्रों के मित्र हैं, शत्रु उनका कोई होना नहीं चाहेगा। तनावरहित स्वभाव के व्यक्ति से कोई भी शत्रुता क्यों करना चाहेगा ? 'घर फूँक तमाशा देखने वालों' में भाईजी को सम्मिलित किया जा सकता है। उनकी फक्कड़ता और शाही ठाठ दोनों ही प्रभावित करते हैं। ईश्वर की उन पर कृपा है। मेरी भाभी का नाम अलग से लेने की आवश्यकता नहीं 'रमाकान्त' में भाई-भाभी अर्द्धनारीश्वर के समान समाये हुए हैं।

पचास वर्ष पूर्ण करने के उपलक्ष्य में मैं ईश्वर से, उनके दीर्घायुष्य, उत्तम स्वास्थ्य स्वाभिमान, सिंहवृत्ति, वैदुष्य, गृहस्थ-आनन्द, सन्तान सुख और भी जो कुछ अभीष्ट है, सभी की कामना करता हूँ ।

# शुक्लजी : मेरे विनोदी मित्र

यशपाल पुरंग

यह बड़ी प्रसन्नता का विषय है कि डाक्टर रमाकान्त शुक्ल के सम्मान में एक अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशित किया जा रहा है । जिस बहुमुखी प्रतिभा के वे धनी हैं इस प्रकार के अभिनन्दन ग्रन्थ उनके सम्मान में मेरे विचार से प्रतिवर्ष प्रकाशित चाहिए क्योंकि उन्होंने अपने जीवन में संस्कृति, भाषा, शिक्षा और साहित्य के लिए जो योगदान किया है वह इतना है कि उसके विषय में लिखना शुरू करें तो शायद कभी भी समाप्त नहीं होगा ।

मेरा तो संबन्ध उनसे एक सहयोगी और एक मित्र के रूप में रहा है । शैक्षिक तथा साहित्यक देन के विषय में मेरा कुछ कहना अनुचित होगा क्योंकि मैं उनका मूल्यांकन करने में समर्थ नहीं हूँ लेकिन उनके व्यक्तित्व तथा विनोदी स्वभाव के बारे में अवश्य अपने विचार प्रकट करना चाहूँगा ।

शायद सन् १९६२ में जुलाई महीने का कोई दिन था तब उनसे मेरा सबसे पहला साक्षात्कार हुआ था । मैं उस समय मुलतानी मल मोदी पोस्ट ग्रेजुएट कालेज, मोदी नगर में जीव विज्ञान का प्राध्यापक था मैं प्राध्यापक कक्ष में अपने कुछ साथी प्राध्यापकों के साथ बैठा बतिया रहा था तभी श्री रमाकान्त शुक्ल का पदार्पण हुआ । आते ही उन्होंने अपना परिचय दिया कि वह भी इसी कालेज के हिन्दी विभाग के प्राध्यापक पद पर नियुक्त हुए हैं । उन्होंने अपना परिचय विल्कुल एक ठेठ व्यक्ति की तरह दिया मेरे साथी लोगों ने चुटकियाँ ली और सबने सोचा कालेज में मज़ाक के लिए एक ''मसाला'' मिल गया है । क्योंकि वह उम्र ही ऐसी थी और हमे लोग भी कालेज से ही निकल कर ही आये थे और जीवन में उतनी गम्भीरता नहीं आयी थी शायद इसी लिए उन्हें देकर हम मंद-मंद मुस्करा रहे थे, और मुस्करा रहे थे श्री रमाकांत शुक्ल भी यह सोच कर कि वे कालेज में उन्हें भी ''मसाला'' मिल गया है । और उसके बाद डाक्टर शुक्ल जी ने लगातार धारा प्रवाह भाषा में विभिन्न विषयों पर जो व्याख्यान दिया उससे सभी स्तब्ध रह गए । इतने थोड़े समय में उन्होंने हम सभी का खाका खीच दिया । उसका व्यक्तित्व, लम्बा कद गठा हुआ शरीर, विशाल मस्तक, विनोदी स्वभाव, उनकी अध्ययनशीलता, अध्यापनदक्षता तथा शरीर सौष्ठव को बनाये रखने की तत्परता हम सभी के लिए कीर्तनीय और स्पृहणीय थी । उन दिनों की एक विनोदी घटना बताना चाहूँगा । उन दिनों मोदी मन्दिर में वसन्त पंचमी के अवसर पर मेला लगना शुरू हुआ था। सुना कि मेले में एक बहुत बड़े विद्वान् पण्डित जी आये हुए हैं । हमने भी शुक्ल जी से कहा कि आज

शाम को मोदी मन्दिर में चलेंगे और वहाँ आपका उनसे शास्त्रार्थ करवायेंगे। इसके लिये वे तैयार हो गये। हम पाँच सात प्राध्यापक उनको लेकर मन्दिर में पहुँचे और पंडित जी के पास पहुँच कर उनके चरण स्पर्श किये। फिर बातचीत का सिलसिला शुरू हुआ। पंडितजी ने कुछ ज्ञान की बातें बतायीं हमने शुक्ल जी की तरफ इशारा किया और कहा आप कुछ पूछिये। बहुत ही भोले स्वभाव तथा साधारण भाषा में उन्होंने पण्डितजी से कहा कि मुझे एक श्लोक के भावार्थ नहीं आता है; कृपया बताने का कष्ट करें। पंडित जी बोले-'पूछिये।' इतने में शुक्लजी ने श्लोक सुनाया जो निम्नलिखित हैः-

''अबकदेव घिजकलम्न ओपकृष्टुववक्षिजः''

पंडित जी ने थोडा सा ध्यान लगाया, आकाश की ओर देखा और बड़ी सोच की मुद्रा में पुराण का नाम लेकर बोले यह फलाने पुराण फलाने अध्याय का श्लोक है। यहाँ अबकदेव अर्थात अभयदेव का अर्थ है शंकर भगवान् और शंकर जी ने राक्षसो, जो कि देवों को दुखी कर रहे थे, से कहा कि हे पापियों! तुम यहाँ से भाग जाओ (ओप कृष्टु) नहीं तो तुम्हीं सभी लोगों की गर्दन कलम कर दी जायेगी (घिंजकिलम्न) कर दी जायेगी।

शुक्ल जी ने पुनः पंडित जी को परिणाम किया और हम वहाँ से अपनी हँसी छुपाते हुए भाग निकले। क्योंकि हमें मालूम था कि शुक्ल जी ने वह श्लोक अंग्रेजी की Alphabet याद करते थे तब उन्होंने बनाया था। हमें वें वहां पहले ही बता चुके थे। A B C D E F अर्थात् अबकदेव, GHIJKLMN अर्थात् घिजकिलम्न, O P Q R S T U V अर्थात् ओपकृष्टुव W X Y Z अर्थात् वक्षिज्ः। एक नहीं उनके अनेक संस्मरण हमें याद आते हैं। और याद आते ही बरबस हँसी आ जाती है।

१९६४ में मैं से मेरठ के देवनागरी डिग्री कालेज में जीव विज्ञान विभाग का अध्यक्ष होकर मोदी नगर से चला गया। मेरठ से मैं दिल्ली प्रथमासन के शिक्षा विभाग में प्राचार्य होकर आ गया।

१९६७ में शुक्लज़ी भी दिल्ली आगये। दिल्ली के तनाव भरे वातावरण में भी उनकी विनोदशीलता कम न हुई। मुझे याद है कि एक बार अधिक बोझ उठाने से शुक्ल जी की रीढ़ की हड्डी में परेशानी हो गयी। डाक्टर ने उन्हें सीने से लेकर कमर तक प्लास्टर लगवा दिया। लम्बे-चौड़े तो थे ही और कसरत के कारण सीना भी निकला हुआ था। कालेज के प्रांग्रण में जाते समय किसी विद्यार्थी ने जो उनसे पढ़ता नहीं था, उनके ऊपर चुपके से एक फबती कस दी ''देखो कैसे चौड़ा होकर कर जा रहा है''। यह बात उन्होंने सुन ली और उसे मजाकिया लहजे में बोले ''बेटा तनिक उधर आइयों'' वह लड़का उनके पास आया। वह बोले ''तनिक अपना हाथ तो दिखाना'', उस लड़के ने अपना हाथ उनके हाथ में दे दिया। उससे कहा कि 'हाथ को ढीला छोड़ दो' और उसके हाथ को पकड़ कर अपने सीने पर

उलट कर मार लिया। लड़के के हाथ पर चौट लग गयी और उसके मुँह से आह निकल गयी और उससे बोले कि ''मुन्ना, है ना मेरा लोहे का सीना ?'' तब से कालेज के लड़के लड़कियाँ उनका लोहा मानने लगे। यहाँ देखने की बात यह है कि बीमारी में भी उनकी विनोदप्रियता बरकरार थी।

इन तथा ऐसे ही अनेक संस्मरणों से आप नतीजा लगा सकते हैं कि किस प्रकार का उनका स्वभाव रहा होगा। आज भी जब उन से टेलीफोन पर बातचीत होती है तो कभी किसी व्यक्ति की शैली में और कभी किसी की शैली में अपनी शैली में तो वे कभी भी बात करते ही नहीं। यही कारण है कि उनके दो मिनट के वार्तालाप में तमाम पुरानी यादें ताजा हो जाती हैं।

इसी वर्ष कुछ समय पहले उनका एक प्रोग्राम 'भाति में भारतम्', जो कुछ दिनो तक टेलीविजन पर प्रदर्शित होता रहा है, देखने का अवसर मिला। इसके संबन्ध में मैने दूरदर्शन के महानिदेशक को लिखा था कि इस प्रकार कार्य क्रम शाम को प्रसारित होना चाहिए जब कि विद्यार्थी उसको देख लें और अपने देश के बारे में जानकारी एवं गौरव का अनुभव कर सकें। संस्कृत में प्रसारित यह प्रोग्राम शायद दूरदर्शन की सबसे बड़ी उपलब्धि रही होगी। भारत की प्राकृतिक सुषमा, सांस्कृतिक गरिमा, अनेकता में एकता की भावना, अतीत की महत्ता तथा वर्तमान की प्रगति सरल संस्कृत तथा प्रभावशाली स्वरलहरी में जिस संगीतमयता के साथ इन्होंने प्रस्तुत कीं उसका ऐतिहासिक महत्त्व है। अनेकों ग्रन्थों के रचयिता डॉ० रमाकान्त शुक्ल के साथ इतने वर्षों का संबन्ध मेरे लिए एक बहुत ही गौरव का विषय है। मैं कामना करता हूँ कि वे शतायु हों और अपनी प्रतिभा से साहित्य एवं देश की सेवा कर सकें।

# Serious Scholar and a Normal Youngman.

**Smt. Asha Sharma**

It was in the year 1962 that Dr Shukla not a PhD then Loved M.M. Degree college. He looked all the way a scrious scholar who did not wiss any class. inside the class he regerously confived himself to the subyed. matter, but outside he was a normal young man who had first dove his post-graduation, he even Participated in Table-temis. in the T.T. room he was full of mirth and humerous comments which were made in chaste Hindi. He was a stickler for dicipline and was severe with students who tread to take things easy.

He worked heard to build Prestinge of the Hindi deptt.By the time I left college the popefanty of Hindi Deptt. Revolved mainly around him. It was obious that the college of Modinagar would not be able to veep him there, for he was cut out for much wider service to the cause of Hindi and Sanskrit.

I one not at all surprised that he has olready turned out more than 60 books in publications in Hindi & Sanskrit.

He has done a yeomeu service to our root language Sanskrit by runnivy a programme there of on T.V.

Dr Shukla is a creative siholar who can not sit idle. May God grant him hundred years of a very successful and produtive efe, so that his dynamism and vision may continue to enrich lives of a very large number of ludiams who cherished their hertafe, love Hindi and revere Sanskrit.

17.12.90

# डॉ0 रमाकान्त शुक्ल : साक्षात्कार

डॉ0 रामदत्त शर्मा

(१) बात १९७६ की है। दिल्ली के अन्तर्राज्यीय बस स्टैण्ड पर 'भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन' के कुरुक्षेत्र अधिवेशन में जाने वाले शताधिक संस्कृत विद्वानों की भीड़ लगी थी। दिल्ली से चण्डीगढ जाने वाली कोई भी बस 'पीपली' के लिए सवारियाँ नहीं ले रही थी। उत्तर प्रदेश, बिहार, राजस्थान,हरियाणा, मध्य प्रदेश, और दिल्ली के विद्वान् वहाँ अत्यंत परेशान और थके-माँदे कुरुक्षेत्र जाने की तैयारी में बेचैन थे।

एक बजे एक बस दिल्ली से सीधे कुरुक्षेत्र जानी थी। अनेक वयोवृद्ध विद्वान् परेशान थे। उनमें से एक (स्वर्गीय) डॉ0 रामसुरेश त्रिपाठी, प्रोफेसर संस्कृत, अलीगढ विश्वविद्यालय भी थे। वे स्थूलकाय एवं वयोवृद्ध होने के कारण कुछ अधिक चिन्तित और उदासीन लग रहे थे।

मैं राजस्थान विश्वविद्यालय के कुछ गुरुजनों व विद्वानों के साथ हतप्रभ खड़ा था। टिकट लेने वाली सवारियों का ताँता बँधा था। इसी बीच मैंने एक नवयुवक, प्रसन्नवदन, कुर्ता धोती धारे व्यक्ति को देखा जो डॉ0 त्रिपाठी व अन्य विद्वानों को आश्वस्त कर रहा था कि हमें टिकट अवश्य मिलेंगे। वह व्यक्ति थे डॉ0 रमाकान्त शुक्ल। कान्तिवान् और शुक्ल (धवल वस्त्र धारी) डॉ0 शुक्ल ने तत्परता से हरियाणा रोडवेज के अधिकारी से बात की तथा कोई २० = २१ टिकट प्राप्त कर लिये। इन्होंने वहाँ जलपानादि की भी व्यवस्था की। प्रसन्नचित्त, कर्तव्यपरायण और मधुरभाषी डॉ0 शुक्ल ने हमारा मन मोह लिया। बस करनाल के पास कर्णझील पर जाकर खराब हो गयी और सभी विद्वान् फिर उलझन में पड़ गये। डॉ0 शुक्ल तथा मैंने एक और बस का सहारा लिया और करनाल जाकर दूसरी बस लाये, तब जाकर विद्वानों ने चैन की साँस ली और रात आठ बजे कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय पहुँचे। डॉ0 शुक्ल की सेवा भावना और मानवता ने हमें मन्त्रमुग्ध कर दिया। उन से मेरा यह प्रथम साक्षात्कार था।

(२) वर्ष १९८५ में वाराणसी में विश्व संस्कृत सम्मेलन हो रहा था। मैं सपत्नीक भिवानी से जाने के लिए दिल्ली पहुँच गया था। पूरा प्रयत्न करने के बावजूद किसी भी गाड़ी में आरक्षण की व्यवस्था नहीं हो पायी। एक दो गाड़ियाँ

तुरन्त भरकर धड़ाधड़ रवाना हो गयीं। हम दोनों अत्यन्त परेशान हो गये और वापस भिवानी लौटने का मन बना लिया। काशी विश्वनाथ एक्सप्रेस में चढ़ने का प्रयास किया पर सब बेकार गया। वापस प्रतीक्षालय को लौट ही रहे थे कि डॉ0 शुक्ल रिजर्वेशन टी0 टी0 से जूझते दिखाई दिये। दूर से ही आवाज दी - 'शर्मा जी बनारस चलोगे ना?' और झट से हम ने अपने टिकट उनको थमा दिये। कुछ ही क्षणों में अपने व्यवहारबल एवं प्रावीण्य से उन्होंने तीन शायिकायें आरक्षित करवा लीं। हम वाराणसी के लिए रवाना हो गये। रास्ते में अनेक मनोरंजक प्रसंगों के मध्य समय का अश्व दौड़ता गया।

गजरौला में रेलवे मजिस्ट्रेड की चैकिंग आ गयी। सारी गाड़ी को घेर कर धरपकड़ चालू हुई। एक लड़का भागकर निकल जाना चाहता था कि वह कीचड़ भरे तालाब में दौड़ गया। वहाँ फिसल कर गिरा और पीछे दौड़ता सिपाही भी। डॉ0 शुक्ल ने बड़ा अट्टहास किया। और बोले - 'बेटे और भाग और भाग।' लड़का ज्योंही खड़ा होता फिर गिर जाता। हमारी श्रीमती जी को उस पर बड़ी दया आ रही थी पर शुक्ल जी हँसते ही जा रहे थे। उनका यह हास्य सुन देखकर मुझे बड़ा आनन्द आ रहा था। मैंने डॉ0 शुक्ल से हँसना सीखा और अच्छे स्वास्थ्य और उत्तम मानसिकता का राज़ जाना। यद्यपि मैं जीवन में उतना हँस नहीं पाता हूँ तथापि डॉ0 शुक्ल का ऋणी हूँ कि उन्होंने 'हास्यरस' की प्रेरणा दी। जैसी कि कहावत है सज्जनों की मित्रता दो पद चलने या दो पद बोलने मात्र से हो जाती है। डॉ0 शुक्ल पर यह कहावत अक्षरशः लागू होती है।

डॉ0 शुक्ल को मैने सदा ही प्रसन्नचित्त एवं प्रेरणामय पाया है। भगवान् उनको दीर्घायु करें एवं मित्र वर्ग को प्रेरणा देने के लिए सदा सर्वदा प्रसन्नचित्त रखें, यही कामना है।

# सरलता की प्रतिमूर्ति

पं0 चन्द्रभान शर्मा

आदरणीय डॉ0 रमाकान्त जी शुक्ल से वैसे तो बहुत अधिक लोग परिचित हैं क्योंकि समय समय पर दूरदर्शन द्वारा डॉ० साहब के संस्कृत के कार्यक्रम प्रस्तुत किये जाते रहे हैं। लेकिन मेरा इनसे परिचय लगभग १२ वर्ष से है। पुस्तकें छापने के कारण मेरा डॉ० साहब के यहाँ इस प्रकार आना जाना है जैसे मैं इनके घर का ही सदस्य हूँ। अतः मैं डॉ० साहब से अनेक बार हर प्रकार के विषयों, चाहे वे धार्मिक हों चाहे साहित्यिक, विचार विमर्श करता रहा हूँ। डॉ० साहब से बात करते समय मुझे कभी भी यह आभास नहीं हुआ कि मैं एक साधारण आदमी होते हुए भी इन से साहित्यिक बात करने लायक नहीं हूँ। जहाँ तक संस्कृत भाषा का सवाल है यह हमारी मूल संस्कृति है लेकिन भारतवासी संस्कृत भाषा को बहुत कठिन भाषा समझते हैं, मेरा अपना भी यही विचार था। लेकिन डॉ० साहब की रचनाएँ संस्कृत भाषा में होते हुए भी इतनी सरल तथा मधुर हैं कि ऐसा लगता है कि संस्कृत भाषा कठिन नहीं है।

मेरे मन में डॉ० साहब के लिए बहुत श्रद्धा है इसका एक विशेष कारण है। मैं उस व्यक्ति को बहुत ही पसन्द करता हूँ जिसमें देश प्रेम की भावना हो जबकि डॉ० साहब में देश प्रेम कूट कूट कर भरा है। इनको मैंने हमेशा इसी प्रयास में लगे देखा है कि हमारी संस्कृति उन्नति करे, संस्कृत भाषा का प्रचार हो, भारत वर्ष संसार में सूर्य के समान चमके। इनकी रचनाओं में देशप्रेम की झलक विशेष रूप से मिलती है।

मैं डॉ० साहब के अनेक मित्रों से भी मिलता रहा हूँ जिनमें अधिकतर विश्वविद्यालय के प्रोफेसर ही हैं। उनमे मैंने डॉ० साहब की आलोचना भी सुनी है। लेकिन मैंने यह देखा है कि उनकी आलोचना का कारण इनकी ख्याति ही है और कुछ नहीं है। विद्वान् होने के कारण डॉ० साहब को लोग धार्मिक उत्सवों में भी बुलाते रहते हैं। समय का अभाव होने पर भी डॉ० साहब किसी को निराश नहीं करते।

डॉ० साहब के विचार में कोई छोटा बड़ा तो है ही नहीं। बच्चों से भी ऐसे मिलते हैं जैसे कोई अपना ही निकट सम्बन्धी हों। प्यार से बात करना तो इनकी जन्मसिद्ध प्रकृति है। निराशा, किसी के प्रति द्वेष भावना तो मैनें कभी भी डॉ० साहब में देखी ही नहीं। विदेश जाने पर भी डॉ० साहब ने अपनी संस्कृति को ही प्रमुख रखा है। जहाँ धन के प्रति हर आदमी को लगाव होता है, डॉ० साहब ने

कभी धन को महत्त्व नहीं दिया। जिससे भी मिलते हैं इनका एक ही उद्देश्य होता है संस्कृत भाषा का प्रचार प्रसार। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए इनका अब तक का जीवन व्यतीत हुआ है। यदि मैं कहूँ कि ऐसे ही गिने चुने लोगों से हमारी भारतीय संस्कृति टिकी है तो अतिशयोक्ति न होगी। मुझे तब गर्व महसूस होता है जब मेरे साथी मुझे बताते हैं कि हमने आपके डॉ० साहब को टी० वी० पर सुना बहुत अच्छी तरह से संस्कृत रचना बोल रहे थे।

मैं समझता हूँ कि डॉ० साहब के लिए मेरे द्वारा कुछ कहा जाना कोई महत्त्व नहीं रखता। क्योंकि इनसे तो जो भी बात करता है इनके स्वभाव से प्रसन्न ही होता है। अतः इनके प्रशंसक बहुत हैं जिनमें विद्वान् ही अधिक हैं।

अन्त में मैं डॉ० साहब के दीर्घायु होने की भगवान् से प्रार्थना करता हूँ ताकि ये अधिक से अधिक देश सेवा तथा संस्कृति सेवा करते रहें।

# डॉ0 रमाकान्त शुक्लः व्यक्तित्व एवं कर्तृत्व के कुछ आयाम

डॉ0 वेद प्रकाश शर्मा

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुः साक्षात् परब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ।।

श्रद्धेय डा0 राजेन्द्र मिश्र (संयोजक डा0 रमाकान्त शुक्ल-अभिनन्दन समिति) द्वारा प्रेषित शुभसूचनात्मक कृपापात्र अगस्त मास के अंतिम सप्ताह में प्राप्त हुआ । इस पत्र में प्रदत्त शीर्षकों में से किसी पर आलेख भेजने का उल्लेख था ।

पूर्वोक्त पत्र को पढ़कर तो अत्यधिक प्रसन्नता हुई परन्तु डा0 रमाकान्त शुक्ल जी जैसे विद्वान् के बारे में मेरे द्वारा लिखा जाना सूर्य को दीपक दिखाने के समान ही प्रतीत हुआ । तथापि डा0 साहब (मिश्र जी) की आज्ञा को शिरोधार्य करते हुए डा0 शुक्ल जी के व्यक्तित्व एवं कर्तृत्व पर किंचित् उद्‌गारों को अभिव्यक्त करने का प्रयास किया गया है । निवेदन है कि सुधीजन इसे डा0 मिश्र जी द्वारा संयोजित साहित्य अनुष्ठान में शाब्दिक हवि मानकर सूप-प्रकृति का परिचय देते हुए आत्मसात् करने की कृपा करें।

माननीय डा0 रमाकान्त शुक्ल जी से मेरा प्रथम परिचय शोधकार्य हेतु सन् १९८० में उनके वर्तमान निवास स्थान पर हुआ । ऐसे महान् तथा उससे भी कहीं अधिक उदार व्यक्तित्व के संपर्क में लाने के लिए किंचित् पुण्य कर्मों का प्रतिफल तथा विशेष रूप से मेरे गुरुवर आचार्य श्री परमानन्द जी शुक्ल (पं० मातादीन शुक्ल भाई जी) का आशीर्वाद ही फलीभूत हुआ । उन्होंने वात्सल्य-सेतु स्वरूप अपने कृपापत्र से डा0 शुक्ल जी के श्रीचरणों तक पहुँचाने का सौभाग्य प्रदान किया । ऐसे शुभावसर पर उनके पूज्य चरणों में सादर नमन करना मैं अपना परम कर्तव्य समझता हूँ।

नमन्ति फलिनो वृक्षाः, नमन्ति गुणिनो जनाः ।
शुष्कवृक्षाश्च, मूर्खाश्च, न नमन्ति कदाचन ।।

संभवतः उपर्युक्त श्लोक की रचना कवि ने डा0 शुक्ल जैसे गुणी तथा नम्र

व्यक्तित्वों से प्रभावित होकर ही की होगी। मैं तो क्या, डा0 शुक्ल के संपर्क में आने वाले जिन सज्जनों से भी बात करने का अवसर मिला, वे इनकी विद्वत्ता, नम्रता तथा सद्व्यवहार की प्रशंसा करते नहीं अघाते ।

डॉ0 शुक्ल के बहुआयामी व्यक्तित्व के निर्माण में प्रभु प्रेरित, रामसेतु के समान अनेक महान् विभूतियों तथा परिस्थितियों का योगदान रहा है । सर्वप्रथम तो पूर्व जन्मों के शुभकर्मफलानुसार उनका जन्म ही ऐसे आस्तिक, सम्भ्रांत, संस्कृत प्रेमी, ब्राह्मणत्व के संस्कारों से पूर्ण, सर्वत्र प्रतिष्ठित परिवार में हुआ जिसकी ख्याति देववाणी की कृपा से अपने ही देश में नहीं अपितु विदेशों तक में रही है । संस्कृत के किसी भी वयोवृद्ध विद्वान् के समक्ष उनके पूज्य पिता श्री (आचार्य श्री ब्रह्मानंद जी शुक्ल) का नामस्मरण किया जाये तो अधिकतर ऐसे मिलेंगे जिन्होंने उनके चरणों में बैठकर विद्यार्जन किया है तथा कुछ उनके संस्कृत ग्रन्थों को पढ़कर इतने प्रभावित हुए हैं कि श्रद्धा से नतमस्तक हुए बिना नहीं रह सकते ।

**'आत्मा वै जायते पुत्रः'** को चरितार्थ करते हुए, 'आम के वृक्ष पर आम ही लगते हैं' इस लोकोक्ति का प्रत्यक्ष प्रमाण आज के भौतिकवादी युग में, महानगरों में रहते हुए भी उनके सभी सुपुत्र पैतृक धरोहर को सुरक्षित रखने में कितने प्रयत्नशील हैं इसका अनुमान समय-समय पर आयोजित साहित्यिक कार्यक्रमों में चारों भाइयों (सभी डॉ० तथा विश्वविद्यालयों में नियुक्त) द्वारा तन, मन, धन से पूर्णतः समर्पित, सद्व्यवहार युक्त योगदान से लगाया जा सकता है ।

ईश्वर कृपा से स्वस्थ तथा सुंदर तन एवं उससे भी कहीं अधिक उदार मन के धनी डा0 शुक्ल जी की ओज पूर्ण वाणी ने उनके व्यक्तित्व में चार चाँद लगा दिये हैं । उनके व्यक्तित्व की श्रीवृद्धि करने में यथा नाम तथा गुण को सार्थक करने वाली उनकी धर्मपत्नी, लक्ष्मीस्वरूपा, वंदनीया श्रीमती रमा शुक्ला का अतिथि सत्कार भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है । उनके सुपुत्रों का आगन्तुक से मधुरवाणी में वार्तालाप एवं सेवाभाव महानगरों की यात्रा से उत्पन्न क्लांति को इसी प्रकार विश्रांति में परिवर्तित कर देता है जैसे तृषित चातक को स्वाति-बूँद ही मिल गयी हो ।

**'सादा जीवन उच्च विचार'** की साक्षात् मूर्ति डा0 शुक्ल जब शुभ्रवस्त्रावृता सरस्वती देवी के वरद पुत्र की भाँति श्वेत वस्त्र (धोती-कुर्ता)धारण करके संस्कृत कवि सम्मेलनों में सिंहनाद करते हैं तो श्रोता ही नहीं अपि तु विद्वान् कविगण भी उनके व्यक्तित्व तथा कर्तृत्व से प्रभावित हुए बिना नहीं रहते ।

चहुँमुखी प्रतिभा से सम्पन्न डा0 शुक्ल स्वयं को लेखन तथा पाठन तक ही समर्पित नहीं रख सके अपितु गंधर्व विद्या, वीणावादन, शरीर के सौष्ठव के लिए व्यायाम के प्रति रुचि आदि गुणों ने उनके व्यक्तित्व में सोने में सुहागे का कार्य किया है ।

शोध-कार्य की त्रुटि-शोधन के उपलक्ष्य में कई बार उनके निवास स्थान पर रात्रि व्यतीत करने का शुभावसर मिला। परिवारिक सदस्य की भाँति वात्सल्यपूर्ण व्यवहार, प्रदर्शन से बहुत दूर पूर्णतः सात्त्विक खान-पान की पद्धति जो आजकल बड़े लोगों में कम ही देखने को मिलती है, ने मुझे अत्यधिक प्रभावित किया। वहाँ रहते हुए प्रातःकाल जब मेरी आँख खुलती तो डॉ० साहब पहले से ही बैठें हुए त्रुटियों को ठीक करते हुए मिलते। जब मैं उनसे कहता कि आपने मुझे उठाने का कष्ट क्यों नहीं किया तो उनका यह कहना कि गहरी नींद में सोने के कारण उठाना उचित नहीं समझा उनके अविस्मरणीय व्यक्तित्व का ही परिचायक है।

**'विद्या ददाति विनयं, विनयाद् याति पात्रताम्'** का उदाहरण भी डा0 शुक्ल जी के व्यक्तित्व में पूर्णतः परिलक्षित होता है। उनके यहाँ आयोजित होने वाले धार्मिक तथा साहित्यिक अनुष्ठानों में सम्मिलित होने वाले अनेक परिचित, जो उनसे आयु तथा विद्या में भी कम होते हैं, का तन, मन, धन से सत्कार श्रीकृष्ण द्वारा युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में किये व्यवहार का स्मरण करा देता है। अपने कर-कमलों से आग्रह पूर्वक भोजन कराना तो सदैव स्मरणीय ही रहता है।

मेरे द्वारा प्रस्तुत शोध विषय के एकमात्र प्रेरक, प्रोत्साहक, परमादरणीय विद्वद्वर, जैन राम काव्य परम्परा के प्रकांड पंडित, सौजन्य और सरलता के एक संघात श्रद्धेय डा0 शुक्ल जी के जीवन दर्शन तथा व्यक्तित्व, जिसमें श्रान्ति को शक्ति में परिवर्तित करने की अद्भुत क्षमता है, ने मुझे अत्यधिक प्रभावित किया है।

जहाँ तक डा0 शुक्ल जी के कर्तृत्व का प्रश्न है वह संस्कृत के विद्वानों से छिपा हुआ नहीं है। केवल भारत में ही नहीं अपितु मारिशस तथा अमेरिका जैसे देशों में भी डा0 शुक्ल जी ने अपने संस्कृत काव्य पाठ के अध्ययन से विद्वानों को परिचित कराया है। उ0 प्र0, म0 प्र0, राजस्थान, दिल्ली तथा द0 भारत में आयोजित होने वाले संस्कृत कवि सम्मेलनों में डा0 शुक्ल की उपस्थिति कार्यक्रम की शोभा को द्विगुणित कर देती है।

आधुनिक युग में सर्वप्रिय संचार माध्यम दूरदर्शन तक ने भी डा0 शुक्ल की प्रतिभा का कितना सम्मान किया है इसका प्रत्यक्ष प्रमाण २०/१/९० से २१/४/९० तक प्रातःकालीन राष्ट्रीय प्रसारण में उनके द्वारा प्रणीत तथा निर्देगित संस्कृत धारावाहिक कार्यक्रम 'भाति मे भारतम्' (दस भाग) की विद्वानों द्वारा की गयी प्रशंसा उनके द्वारा संपादित 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' के १५ अप्रैल १९९० के अंक में पृ0 १२० से १३० तक द्रष्टव्य है। उनके द्वारा लिखित पण्डितराजीयम्, पुरश्चरण-कमलम्, अभिशापम्, आलोकिनी, दाराशिकोहीयम्, चक्रव्यूहम् आदि अनेक संस्कृत नाटकों की आकाशवाणी तथा रंगमंचों पर प्रस्तुतयाँ हो चुकी हैं।

'भाति मे भारतम्' के अतिरिक्त जय भारतभूमे, अहं स्वतंत्रता भणामि,

भारतजनताऽहम्, राष्ट्रदेवते, राजस्थानम्, उज्जयिनी, जाबालिपुरं चल, मेघप्रबोधनम्, अकालजलद, स्वागतं पयोंद ते आदि संस्कृत की रचनाओं से डॉ0 शुक्ल ने संस्कृत काव्य-जगत् को समृद्ध किया है ।

डॉ0 शुक्ल के कर्तृत्व को संक्षिप्त में समझने के लिए आज के संस्कृत उपोक्षी युग में भी उनके द्वारा संपादित 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' त्रैमासिक पत्र जिसके सम्पादन में वे विगत १२ वर्षों से तन, मन, धन, से पूर्णतः संलग्न रहते हैं, का स्वाध्याय भी सहायक सिद्ध होगा ।

जिस प्रकार समुद्र को सीप में समाविष्ट नहीं किया जा सकता, उसी प्रकार डॉ0 शुक्ल के महान् व्यक्तित्व तथा कर्तृत्व को लेखनी में आबद्ध करना असंभव ही प्रतीत होता है । विस्तार भय से आलेख को समाप्ति की ओर अग्रसर करने से पूर्व मैं पुनः डॉ0 शुक्ल जी के श्रीचरणों में नमन करता हूँ तथा ईश्वर से प्रार्थना करता हूँ कि वे पूर्णतः स्वस्थ रहते हुए चिरकाल तक इसी प्रकार साहित्य-साधना के पवित्र कार्य में समय का सदुपयोग करते रहें । 'डॉ0 रमाकान्त शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ' के पावन मंदिर में यह तुलसी दल सादर समर्पित है ।

# भाई जी

हितेश जगोता

श्री रमाकान्त शुक्ल जी, जिन्हें मैं भाई जी कहता हूँ, तथा खुर्जा में जो भाई जी के नाम से ही जाने जाते थे, से मेरा परिचय आज से करीब 31 वर्ष पहले हुआ था जबकि मैं दसवीं कक्षा का विद्यार्थी था और शुक्लं जी एम0 ए0 (Prev.) के। उस समय मेरे पिताजी खुर्जा राजकीय अस्पताल में डाक्टर थे और शुक्ल जी के पिता जी वहाँ अपने पैर का इलाज कराने आये थे। भगवान् की कृपा और मेरे पिताजी के प्रयत्न से इनके पिता जी का पैर ठीक हो गया। धीरे-धीरे मेरा परिचय इनके पिताजी, जो संस्कृत के एक बड़े विद्वान् थे एवं अन्य भाइयों, जो हिन्दी एवं संस्कृत के क्षेत्र में आज तक अपना विशेष स्थान बनाए हुए हैं, से हुआ।

मुझे यह ३०-३१ वर्ष पीछे का समय ऐसा लगता है जैसे यह कल की बात है। हम दोनों हर सोमवार को खुर्जा के सिद्धेश्वर के मन्दिर में जाते थे जहाँ रास्ते में मैं इनसे हिन्दी साहित्य के बारे में काफी सुना करता था।

गर्मियों के दिनों में हमारे परिवार के साथ जब ये कोर्ट पीस खेलते थे तब मैं हमेशा शुक्ल जी का साथी रहता तथा हमारे कई इशारे होते जैसे रामका नाम लेना, (हुकम का पत्ता फेंकना है) फेंक कर मारो (ईट का पत्ता) आदि आदि।

एक दिन रविवार के दिन मैं किक्रेट का मैच खेलने जा रहा था तब शुक्ल जी अचानक आ गये और थोड़ी देर बैठने के बाद बोले आज तुम्हारा कुछ अनिष्ट होगा। और वही  हुआ। जब उस दिन क्रिकेट खेलते समय मेरे हाथ की हड्डी टूट गई.और मेरा विश्वास शुक्ला जी में बढ़ गया।

खुर्जा से मेरे पिताजी का स्थानान्तरण फिरोजाबाद हो गया तथा मैने बी0 एस-सी0 में प्रवेश लिया परन्तु हमारे परिवार के साथ लगातार भाईजी का सम्बन्ध बना रहा।

सन् १९७० में मैंने आई0 आई0 टी0 दिल्ली में प्रवेश लिया । उस समय भाई जी भी मोदी नगर छोड़कर दिल्ली के राजधानी कालेज में प्राध्यापक के पद पर नियुक्त हुए।

अभी २-३ साल पहले भाई जी हमारे घर आये तथा मेरे लड़के को कहा कि तुम जानते हो कि तुम्हारे दादा जी ने मेरे पिता जी का पैर ठीक किया था । इस बात को सुनकर मुझे बहुत आनन्द आया। भाई जी का सरल स्वभाव तथा इस बात को इस समय भी याद रखना बहुत बड़ी बात है क्यों कि आजकल के ज़माने में कोई भी आदमी यदि किसी की यथाशक्ति सहायता करे तो उसे कोई याद नहीं रखता है।

भाई जी ने दूरदर्शन पर भी कई कार्यक्रम दिये है जिनमें एक कार्यक्रम हर मंगलवार को प्रसारित होता था जिसमें उन्होंने भारत के सभी प्रांन्तों की सभ्यता को बड़े ही रोचक ढंग से प्रस्तुत किया है। इससे विदित है कि भाई जी ने संस्कृत जगत् में तथा भारतवर्ष में एक विशिष्ट स्थान बना लिया है। भगवान् से प्रार्थना है कि ये इससे भी अधिक यश की प्राप्ति करें।

# रमाकान्त शुक्ल की हस्त रेखायें

डॉ० देवेन्द्र मिश्र

मैंने डा. रमाकान्त शुक्ल का हाथ आज १-१२-१९९० को ८ बाघम्बरी रोड (अपने भाई डॉ० राजेन्द्र मिश्र के आवास पर) ४.२५ के लगभग देखा। मेरे विचार से इन की हस्तरेखाओं का फल यह है-

## १- आयुष्य रेखा

कनिष्ठिकांगुलिमूलाच्च रेखा गच्छति मध्यमा ।
अविच्छिन्नानि वर्षाणि नवत्यायुर्विनिर्दिशेत् ।।

इस श्लोक के अनुसार आपकी आयु ९० वर्ष के लगभग होती है। आयुष्य रेखा का शिखर त्रिपत्राकार होने से वृद्धावस्था के दिन सुखद होंगे।

## २- ऊर्ध्व रेखा

अनामिकामूलगता प्रशस्ता सा कीर्तिता पुण्यविधानरेखा ।
मध्यांगुलेर्या मणिबन्धमाप्ता राज्याप्तये सा च किलोर्ध्वरेखा।।

इस श्लोक के अनुसार आपको सात सुख समस्त रूप से मिलने चाहिएँ। ये सुख हैं-दूध, पुत्र, फल, गृह, भूमि, वाहन, स्त्री सौख्य।

बीच में २५ से ३० के बीच में रेखा भग्न दिखाई दी। इससे कुछ समय कठिनाई के रहे होंगे। उसे आपने स्वीकार किया है।

## ३- अंगुष्ठोदर यव रेखा

अंगुष्ठमध्ये पुरुषस्य यस्य विराजते चारुयवो यशस्वी ।
स्ववंशभूषासहितो विभूषायोषाजनैरर्थगणैश्च मर्त्यः ।।

इस श्लोक के अनुसार आपका जीवन यश -कीर्ति से भरा रहेगा। अपने वंश के कुल दीपक होंगे। आपको साज सज्जा तथा संग्रह करने में अभिरुचि होगी। मनोनुकूल स्त्री तथा धन का सम्पृक्त सुख होगा।

(अ) एक अन्य ऋषि के मतानुसार तीन यव परस्पर होने से य़वमाला बनती है जिसका फल होता है कि वह मनुष्य किसी संस्थान, परिषद् का मन्त्री होगा। धन और बुद्धिमत्ता तो रहेगी ही।

एकेन यवमालाभ्यां राजमन्त्री धनी बुधः ।

## ४- पितृरेखा तथा मातृरेखा

मातृ पितृ रेखा गुरु के क्षेत्रों में मिली होने से माता पिता का सौख्य मिलना चाहिए । परन्तु मूल में पितृरेखा भग्न होने से पिता का वियोग होगा ।

## ५- पर्वों का फल

अनेकपर्वसंयुक्ता उन्नतांगुलयः शुभाः ।
शंखशुक्तिनिभा निम्ना विवर्णा न नखाः शुभाः ।।

इस श्लोक के अनुसार पर्वों की संख्या कुल बीस है । अतः मित्रों की मण्डली अधिक रहेगी । देवता, ब्राह्मण, गुरु एवं माता-पिता के प्रति श्रद्धा रहेगी और जीवन सुखद होगा ।

## ६-सूर्य रेखा

इसे देखने से पूर्ण विद्या अधिकतर होने का फल होता है ।

७ -पर्वों के निम्न भाग से हस्त अच्छिद्र होने से कभी धनाभाव नहीं होगा ।

अच्छिद्रपाणिः सुनसो महालक्षणवानयम् ।
(वसिष्ठमतेन )

## ८- सन्तान रेखा

''बृहत्यः पुत्रास्ताः क्षीणास्तु प्रमदा तथा'' इसके अनुसार हाथों में कुल सात सन्तान रेखायें हैं । बृहती चार, शेष क्षीण रेखायें हैं । बड़ी रेखायें पुत्र सूचक हैं तथा क्षीण रेखायें कन्या सूचक हैं ।

## ९- दाहिने वक्षःस्थल पर स्थित तिल

राजते हृदये यस्य तिलोऽतुलधनप्रदः ।
तथा पादतले पुंसो वाहनार्थसुखप्रदः ।।

इस मन्तव्य के अनुसार यह तिल अतुल धन तथा सुख प्रदान करने वाला होगा।

सम्पूर्ण लक्षण एवं रेखाओं के अध्ययन से यह ज्ञात हुआ आपका जीवन सुखी एवं समृद्ध होगा ।

।।श्री :।।

# अभिनन्दनपत्रसमर्पणम्

## सुरभारती विजयते

श्रीमतामत्रभवतां विविधवाङ्मयार्णवसमवगाहनकरतलामलकीकृतसकलसाहित्यशास्त्रसमुच्चयानां दिशि दिशि गीर्वाणवाङ्माधुरीमकरन्दामन्दनिसर्गसौरभसम्भारप्रसारबद्धपरिकरतयोज्ञान- वद्यसमज्ञानां प्राच्यपाश्चात्त्यवाग्विपश्चितां चिरकालतोऽ भारतीयभारतीभारपारवश्यशतशोकशङ्कुसमूलोन्मूलनपटीयसो देववाणी- परिषदिति संस्थानस्य साचिव्यपदमलङ्कुर्वतां श्रीमच्छुक्लवंशावतंसश्रीकव्रह्मानन्दतपः परिपूताङ्कपाल्युपलालितानां मारारामाभिरामरामसमात्मनामधन्यरमाकान्तशुक्लमहाभागानां कुड्मलीकृतकरकमलयोः परिचुम्बनचुञ्चुचञ्चच्चरीकवर्णाञ्चिताभिनन्दन-पत्रसमर्पणम्:-

भारते भारती भासतां भद्र ते,<br>
इन्द्रप्रस्थस्य रम्ये प्रदेशे वसन्।<br>
नव्यकाव्यैः सदामोदमापादयन्,<br>
भातु भूमौ रमाकान्तशुक्लाभिधः।।१।।

लेखनी जागरूका सदा सर्वदा,<br>
लेखने व्यापृता नैव श्रान्ता भवेत्।<br>
भारतीसेवने तत्परस्य ध्रुवं,<br>
सत्कवेः जीवनं जीवनं शोभनम्।।२।।

त्वन्मुखाब्जे नरीनर्ति वाणी स्वयं

गद्यपद्यात्मके दृश्यते कौशलम्।

भावनाभाविताऽन्तःकृतिर्मोहिनी,

सौख्यदात्री सदा सत्कवीनां कृते।।३।।

ब्रह्मानन्दबुधस्य पूर्वसुकृतैस्तैर्मूर्तिमद्भिः स्वयं,

पुण्यैर्लब्धजनुः पवित्रसुकुले शुक्लायते ते तनुः।

शास्त्राम्भोधिसमुद्भवेन गुरुणा स्नेहेन त्वं वीक्षितः,

भव्या काव्यमयी त्वदीयरचना कल्पान्तमादीव्यतु।।४।।

या धारा जगतीतले भगवता व्यासेन संवाहिता,

काव्यालंकृतिगुम्फिता सुमधुरा वाग्देवताप्रीतये।

यस्याः शीकरसिञ्चिता सुकृतिनोः मोदं लभन्ते बुधाः,

सा धारा रसप्लाविता सुविमला भूमौ त्वया वर्द्धिता।।५।।

नवीनैश्चरित्रैः कृतं येन वृत्तं,

सुपात्रे प्रयुक्तं स्वकीयञ्च वित्तम्।

सदा शारदासेवने दत्तचित्तं,

रमाकान्तसंज्ञं बुधं तं नमामः।।६।।

वयं स्मः

मैनपुरी सुरभारतीसेवासंस्थानस्य सर्वे सदस्याः

दिनाङ्कः २१.४.१९८४ अधिकारिणश्च

# शुक्लाष्टकम्

डॉ0 यदुनाथ प्रसाद दुबे

शान्तंस्वरूपं ललिता विचारा,
दान्तं चरित्रं सुमिलन्ति यत्र।
कर्त्तव्यनिष्ठं कविराजराजम्,
कान्तं रमायाः सततं नमामि ।।१।।

साहित्यसङ्गीतकलानिधानम्,
गोष्ठीषु सर्वासु विराजमानम्।
मञ्चे कवीनां हृदयस्थहारम्,
कान्तं रमायाः प्रणमामि नित्यम् ।।२।।

आचार्यभानो[१]श्च रथस्य[२] चक्रम्,
राजेन्द्रराजस्य[३] नवं विधानम्।
राधापतेर्वा[४] कवितावितानम्,
कान्तं रमायाः सततं नमामि ।।३।।

सम्मेलने मण्डितगीतिकारम्,
सम्पादने लब्धनवीनकीर्त्तिम्।
वाणीविलासे खलु कालिदासम्,
कान्तं रमायाः प्रणमामि नित्यम् ।।४।।

---

१. भास्कराचार्यस्य २. श्रीनिवासरथस्य ३. 'अभिराज' राजेन्द्रमिश्रस्य
४. राधावल्लभस्य

श्रुत्वा तु वार्तां भवदीयकीर्तेः,
देशे विदेशे स्वयमेव कीर्णाम्।
सामर्थ्यभावादधिको विशेषो,
को नाम हर्षो हृदये मदीये ॥५॥

भव्यातिभव्या रमणीयतायाम्
नव्यातिनव्या कमनीयतायाम्।
आकाशगङ्गेव पवित्रतायाम्,
काव्याङ्गणे क्रीडतु शेमुषी ते ॥६॥

सद्वंशहंसः कवितावसन्तः,
यात्रानुरक्तो हिमगौरवर्णः।
ईहामहे शुक्लकुलाभिमानी,
कान्तो रमायाः खलु वर्धतां नः ॥७॥

प्रस्थं नवीनं कविबान्धवानाम्,
स्वीकृत्य मार्गं प्रकरोतु काव्यम्,।
प्रीतिश्च शुक्लाभिलषामि सत्यम्,
आयातु कीर्तिः कविजीवने ते ॥८॥

# शिक्षकों के प्रेरणा-स्रोत :

# डॉ0 रमाकान्त शुक्ल

श्रीमती शशिप्रभा गोयल

शिक्षा विभाग के इतिहास में 1976 का वर्ष चिरस्मरणीय रहेगा जब सभी उच्चतर माध्यमिक विद्यालयों को वरिष्ठ माध्यमिक विद्यालयों में परिवर्तित किया जा रहा था और विद्यालय ग्यारह की अपेक्षा बारहवीं कक्षा तक के पाठ्यक्रम का बोझ सँभालने के लिये अपने आप को तैयार कर रहे थे। नया पाठ्यक्रम शिक्षकों के लिये अज्ञात था, अतः ग्रीष्मावकाश में राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसन्धान एवं प्रशिक्षण परिषद् द्वारा व्यापक स्तर पर शिक्षकों के उन्मुखीकरण हेतु पन्द्रहद्विवसीय ग्रीष्मकालीन शिविर आयोजित करने की व्यापक योजना बनायी गयी। राज्य शिक्षा संस्थान दिल्ली ने भी इस योजना के अनुसार दिल्ली के शिक्षकों को प्रशिक्षण देने हेतु प्रत्येक विषय में विशेष शिविर आयोजित करने का निश्चय किया और इसी के साथ प्रारम्भ हुई तलाश ऐसे ज्ञानसाधक व्यक्तियों की जो शिक्षकों को अपनी प्रतिभा और ओजस्विनी वाणी से इतना प्रभावित करें कि वे इस नये भार को सहर्ष स्वीकार करने में अपने को सक्षम अनुभव कर सकें।

संस्कृत पद्य का वाचन चिरकाल से विद्यालय स्तर पर उपेक्षित ही रहा है। लिखित परीक्षा के प्रभाव ने शिक्षकों को और भी इसके प्रति उदासीन बना दिया है। भाषा का अध्यापन धीरे-धीरे नीरस और प्रभावहीन होता जा रहा है। संस्कृत भाषा के अध्यापन में लिखित रूप से अधिक आवश्यक है संस्कृत भाषा में बोलने की, संस्कृत पद्यों के शुद्ध उच्चारण करने की और उद्धरण दे सकने की क्षमता का विकास जिससे छात्रों का व्यक्तित्व निखर सके। अतः आवश्यकता थी किसी ऐसे स्वर की जो वस्तुतः शिक्षकों की आत्मा को स्पर्श करता हुआ एक ऐसी चेतना तथा विश्वास को जागृत कर सके जो आने वाले युग में स्वयं अपना उदाहरण हो। इसी स्वर की तलाश में परिचय हुआ डॉ0 रमाकान्त शुक्ल से जो राजधानी कालेज में यद्यपि हिन्दी विषय के प्राध्यापक हैं परन्तु हिन्दी से अधिक संस्कृत भाषा के साथ जुड़े हुए है। अस्तु।

1 जून 1976 को ग्रीष्मावकाश में आयोजित पन्द्रह दिवसीय ग्रीष्मकालीन संस्कृत-शिक्षक-शिविर का उद्घाटन डॉ0 रमाकान्त शुक्ल द्वारा राजकीय वरिष्ठ माध्यमिक बाल विद्यालय राजौरी गार्डन में किया गया। इस शिविर में डॉ0 शुक्ल ने न केवल अपनी सरल, सरस तथा ओजस्विनी वाणी में संस्कृत उच्चारण की

बिशेषता पर बल दिया अपितु 'सुरभारती विजयते' नामक रचना के माध्यम से संस्कृत शिक्षकों के हृदय में सुरभारती का जो प्रतिष्ठापन किया वह कालान्तर में बढ़ते बढ़ते एक सम्मोहक मन्त्र के समान समस्त शिक्षक वर्ग के जनमानस को अभिभूत करता चला गया।

1976 स 1993 तक के अठारह वर्ष के अन्तराल में दो सौ के लगभग शिविरों, गोष्ठियों एवं कार्य गोष्ठियों का आयोजन दिल्ली के विविध केन्द्रों पर किया गया जिनमें शिक्षकों के लिए भाषण मालाएँ, संदर्शन पाठ, प्रतियोगिताएँ तथा शैक्षणिक सामग्री का निर्माण किया गया। 1988 तक यह कार्य राज्य शिक्षा संस्थान द्वारा किया जाता रहा। तत्पश्चात् इसका विलय स्वायत्त संस्था 'राज्य शैक्षिक अनुसंधान एवं प्रशिक्षण परिषद्' के अन्तर्गत कर दिया गया। परिषद् द्वारा विकेन्द्रीकरण के आधार पर प्रत्येक मण्डल के अनुसार अनेक संस्कृत गोष्ठियों का आयोजन किया गया। रुपनगर, डिफेन्स कालोनी, जनकपुरी, तुलसी नगर, रामजस स्कूल एंग्लो संस्कृत स्कूल दरिया गंज, बाबूराम राजकीय व0 मा0 स्कूलभोला नाथ नगर, रमेश नगर, किदवई नगर, ईस्ट आफ कैलाश, जैन समनोपासक स्कूल, सदर बाजार, DIET मोती बाग, राजेन्द्र नगर, केन्द्रीय शिक्षा संस्थान छात्र मार्ग आदि सभी केन्द्रों पर जब भी गोष्ठियाँ आयोजित की गयीं, उन सभी में श्रीकृष्ण के पांचजन्य शंख की भाँति डॉ0 शुक्ल का सुरभारती-स्वर मुखरित होता गया और शिक्षकों के माध्यम से छात्रों के अन्तस्तल पर अपना आधिपत्य स्थापित करता गया।

## विषय-वस्तु का वैविध्य

डॉ0 रमाकान्त शुक्ल ने इन गोष्ठियों में न केवल उच्चारण, वाचन, छन्द अथवा पद्यवाचन तक ही अपने को सीमित रखा अपितु नाटकों के विविध प्रकार, अभिनय, संस्कृत साहित्य का परिचय आदि विषयों पर भी अपने भाषण प्रस्तुत किये। काव्य-पाठ और काव्य रचना पर तो आपका अधिकार था ही। 'सुरभारती विजयते' से प्रारम्भ हुई यात्रा अपने मार्ग पर अग्रसर होती गयी! शिक्षकों को स्वर-वैविध्य एवं वाचिक अभिनय से परिचित कराने के लिये आप 'भज गोविन्दम्' स्तोत्र का पाठ 'एल.टी.सी. यात्रा' के रूप में करते और भोजपुरी, ब्रज, हरियाणवी, मालवी, पंजाबी, राजस्थानी आदि लोकधुनों, कव्वाली-कीर्तन-मुशायरा, दाक्षिणात्य कर्णाटकसंगीत आदि शैलियों के स्वर-रथ पर सवार प्रतिभागी आनन्द से ओत-प्रोत होकर यात्रा करते और मनोरंजन के साथ-साथ वाचन की क्षमता तथा प्रभावोत्पादकता की गंगा लहरी में स्नान करते।

इसी के साथ प्रादुर्भाव हुआ अमर काव्य 'भाति मे भारतम्' का जिसकी स्वर लहरी शिक्षकों के माध्यम से लाखों दिल्ली वासी छात्र छात्राओं को प्रभावित कर गयी। छोटे छोटे बच्चों से लेकर कालेज के छात्र भी इससे अछूते न रहे। केवल मौखिक वाचन तक ही सीमित न रह कर इसने आडियो टेप का रूप धारण किया

और घर-घर में 'भाति मे भारतम्' का स्वर गूंजने लगा। जनवरी-अप्रैल 1990 में इसी काव्य पर टी0 वी०.के माध्यम से श्रव्य-दृश्य परक दस कड़ियों का क्रमबद्ध कार्यक्रम प्रसारित किया गया जिसकी गूंज संस्कृत जगत् से बाहर निकल कर प्रत्येक जन मानस को देश-भक्ति के पावन स्नेह-सूत्र में पिरोने का कार्य करने लगी। इसी कार्यक्रम की और दस कड़ियाँ १९९२ के जनवरी मास में प्रसारित की गयीं जिनमें भारत के अतीत और वर्तमान की झाँकियाँ प्रस्तुत की गयीं। यह कार्यक्रम इतना लोकप्रिय हुआ कि इसके अनेक पुनःप्रसारण होते रहते है।

इनके द्वारा रचित नाटक पण्डितराजीयम् और पुरश्चरणकमलम् का मंचन श्री राम सैन्टर ऑफ आर्ट एण्ड कल्चर के भवन में हुआ जिसमें सहस्रों शिक्षकों ने आज के युग में संस्कृत को बोलचाल की भाषा के रूप में बोला जाता हुआ देखने का साक्षात् अनुभव किया। दूरदर्शन पर भी 4 जून 1988 से संस्कृत के कार्यक्रम 'सांस्कृतिकी' का प्रसारण होने लगा जिसके प्रथम भाग से ही डॉ0 रमाकान्त शुक्ल का वाचन एवं प्रतिभागित्व इनको संस्कृत-जगत् के और भी निकट ले आया।

'देववाणी-परिषद्' द्वारा संचालित छात्र-प्रतियोगिताओं में और वार्षिकोत्सवों में संस्कृत शिक्षक देववाणी-परिषद् की सुरभि से सुरभित होने लगे। 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' त्रैमासिक पत्रिका के माध्यम से संस्कृत का अर्वाचीन साहित्य प्रकाश में आने लगा और शिक्षकों में स्वाध्याय की प्रवृत्ति जगाने लगा। संस्कृत गोष्ठियों में डॉ0 रमाकान्त शुक्ल के सौजन्य से अर्वाचीन साहित्य की प्रदर्शनियाँ आयोजित की जाने लगी ताकि शिक्षक आज के संस्कृत साहित्य की अजस्र धारा के प्रवाह को साक्षात् अनुभव कर सकें। एक ऐसी ही प्रदर्शनी संस्कृत पत्र-पत्रिकाओं की भी आयोजित की गयी जिनको देखकर संस्कृत जगत् से सम्बद्ध अनेक विद्वान् भी आश्चर्यचकित रह गये। भारत के कोने-कोने से प्रकाशित पत्र-पत्रिकाओं तथा दो सौ पचास से अधिक अर्वाचीन संस्कृत ग्रन्थों का प्रदर्शन किया गया। यह प्रदर्शनी जैन समनोपसक विद्यालय सदर बाजार तथा राज्य शैक्षिक अनुसन्धान एवं प्र0 परिषद् के प्रांगण में पुनः आयोजित की गयी। इस प्रदर्शनी को वीडियो टेप करके सुरक्षित किया गया जिससे अन्य गोष्ठियों में भी शिक्षकों को इस विपुल साहित्य से परिचित कराया जा सके। इस प्रदर्शनी के लिए अधिकांश संस्कृत ग्रन्थ और पत्र-पत्रिकाएँ डॉ0 रमाकान्त शुक्ल ने ही सुलभ करायीं। इसी अवसर पर एस0सी0ई0 आर0टी0 ने डॉ0 शुक्लके काव्य पाठ का भी यूमेटिक वीडियों फिल्मांकन किया जो एक अत्यन्त उपयोगी संकलन सिद्ध होगा।

आज के संस्कृत जगत् में अर्वाचीन साहित्य को जन साधारण तक पहुँचाने में जो भगीरथ प्रयत्न डॉ0 शुक्ल द्वारा किया गया है तथा किया जा रहा है वह सर्वदैव स्तुत्य ही नहीं, वन्दनीय भी है। आज के इस भगीरथ को संस्कृत शिक्षकों की ओर से शत-शत प्रणाम!

## संस्कृत की लोकप्रियता के साधक

# पं0 रमाकान्त शुक्ल

शरद दत्त

संस्कृत भाषा के प्रति प्रेम व निष्ठा तो हर भारतीय के मन में होने चाहिए। लेकिन जीवन की आपाधापी और औद्योगिक विकास ने जहाँ मानव को बहुत कुछ दिया है तो उसने बहुत कुछ खोया भी। आधुनिकता के नाम पर विदेशी भाषाओं के प्रयोग व उन्हें सीखने की लालसा में क्या क्या नहीं किया जाता? अपनी भाषाओं को पूर्ण आदर न देना और उनको हीन दृष्टि से देखना एक फैशन बन गया है। संस्कृत साहित्य यूं तो अनुवादों द्वारा पढ़ने का अवसर मुझे मिलता रहा, लेकिन कहीं न कहीं मन में यह टीस रही कि काश संस्कृत भाषा सीखी होती। इस बात से बड़ी शर्म और खीझ होती । पं रमाकान्त शुक्ल से मेरा परिचय हुआ तो शुक्ल जी को झिझकते हुए अपनी इच्छा के बारे में बताया। शुक्ल जी द्वारा बहुत से संस्कृत ग्रन्थों का मूल पाठ सस्वर सुना तो आनन्द आ गया। यहाँ पर दो शब्द शुक्ल जी के बारे में। शुक्ल जी को देखने पर लगता है कि वह किसी व्यायामशाला के गुरु है। लेकिन उनके ज्ञान और अद्भुत स्मरणशक्ति को देखकर यह मानना पड़ता है कि वह संस्कृत के साहित्यिक अखाड़े के हर दाव पेंच से वाकिफ़ है। फिर तो शुक्ल जी से बार-बार मिलने का अवसर मिला। शुक्ल जी यूं तो बहुत मिलनसार और मृदुभाषी है लेकिन साथ ही साथ संकोची भी। संस्कृत को लोकप्रिय बनाने और आम आदमी तक पहुँचाने के बारे में वह अनथक प्रयास करते रहते हैं। इसी उद्देश्य से उन्होंने देववाणी-परिषद् की स्थापना की और उसके तत्त्वावधान में एक संस्कृत पत्रिका का प्रकाशन भी कर रहे है। परिषद् हर वर्ष कवि सम्मेलन का आयोजन भी करती है। शुक्ल जी स्वयं भी कवि हैं। एक दिन शुक्ल जी मेरे कार्यालय आए और उन्होंने कहा कि वे दूरदर्शन पर संस्कृत पर कार्यक्रम करना चाहते हैं। विषय था 'विदेशों में संस्कृत'। इस कार्यक्रम को रिकार्ड करने का मुझे अवसर प्राप्त हुआ। शुक्ल जी द्वारा रचित तथा निर्देशित 'भाति मे भारतम्' कार्य-क्रम दूरदर्शन के नेट-वर्क में प्रसारित और पुनः प्रसारित हुआ, जो बहुत ही लोकप्रिय हुआ। इसका संगीत और धुन भी शुक्ल जी ने बनायी है जो हर किसी, चाहे वह संस्कृत भाषा जानता है या नहीं, की ज़ुबाँ पर है।

# रमाकान्तशुक्लः

वाचा शुक्लो वपुःश्यामः शार्दूलो देहलीकविः।
मारकान्तो रमाकान्तः कुरुते गीतवर्षणम्।।

(उज्जयिन्याम् अ0 भा0 कालिदास-समारोहे (8-14.11.1981) 11.11.1981 तारिकायां समायोजितं संस्कृतकविसमवायं सञ्चालयन् डा0 भास्कराचार्यत्रिपाठी)

वाग्मिश्रेष्ठकविप्रियः परिषदो वाचः सुराणां महान्
मन्त्री भारतभूबुधोत्तमरमाकान्तो हि शुक्लो युवा।
सर्वस्मिन् भुवने स देववचसस्तन्वन् यशः शोभते
कालेजेऽथ च शिक्षकः सुविदितः श्रीराजधानीस्थिते।।

(आचार्यरमेशचन्द्रशुक्लः, नवभारतपुराणम् 7/75 । 1985)

मन्त्री मुख्य इमामतिप्रियगिरां (देववाणी)संसेवमानोऽधुना
विद्वद्वृन्दनितान्तविश्रुतरमाकान्तो हि शुक्लर्षभः।
नो केनेहं नु वीक्ष्यते परिषदः सर्वे भवन्तोऽपि च
साहाय्यं प्रचुरं विधाय सुजनाः कुर्वन्तु तं सूच्छ्रितम् ।।
गत्वा मौरिशसं कुशाग्रधिषणश्चामेरिकां सत्वरं
सम्यक् संस्कृतभारतीमकुरुत श्रेयस्करीं श्रीयुताम्।
कृत्वा सर्वजगत्सुपूजितपदां मन्त्रिप्रधानो हि तां
शुक्लो भूविदितो मतो मतिमतां कान्तो रमाया अहो।।

(देववाणी-परिषदः सप्तमेऽष्टमे च संयुक्ते वार्षिकाधिवेशने परिषदध्यक्षाणामाचार्यश्रीरमेशचन्द्रशुक्लानामध्यक्षीयभाषणात्। 5.8.1985)

कविः शुक्लो रमाकान्तः संस्कृतोन्नतये रतः।

( डा0 भवानीशंकर त्रिवेदी, 'संस्कृतं यूरोपीया भाषाश्च' तिग्रन्थस्य 342 तमे पृष्ठे। 1985)

भावनाभूषितो देववाणीपरः काव्यधाराधरो गीतिकाव्ये रतः।
काव्यपाठाय सम्मेलने सत्कविः श्रीरमाकान्तशुक्लो मया प्रार्थ्यते।।

(३१.१.८९ तथा १८.१.१९९० ई0 तारिकयोः दिल्ली संस्कृत अकादमी-समायोजितमऽखिल - भारतीयसंस्कृत - कविसम्मेलनं सञ्चालयन् कविरत्नश्रीकृष्णसेमवालः)

पञ्चाशत्तमके वर्षे प्रविष्टोऽद्यैव वासरे ।
स्रग्विणीराजराजोऽयं रमाकान्तो जयी भवेत्।।

(मैनपुर्यां सुरभारतीसेवासंस्थानेन २४.१२.१९८९ ई0 तरिकायां समायोजिते अखिलभारतीयसंस्कृतकविसम्मेलनेध्यक्षपदतः 'अभिराज' राजेन्द्रमिश्रः )

घनगहनगभीरा यस्य वाणी प्रसन्ना
हृदि नवरसवर्षी राजधानीनिवासी।
उपविशति सुविद्वान् काव्यपाठाय चाऽत्र,
भवदभिमुखमेष श्रीरमाकान्तशुक्लः।।

(रायबरेलीस्थ - फीरोजगाँधीकालेज - सभागारे ३०-३-१९९१ तारिकायाम् डा0 प्रशस्यमित्र शास्त्री)

भीमकान्तैः कविगुणैः स बभूव विपश्चिताम्।
अधृष्यश्चाभिगम्यश्च रमाकान्तो महाबलः।।

(सागर वि0 वि0 समायोजितसंस्कृतशोधसंगोष्ठीसंयोजकः डा0 राधावल्लभत्रिपाठी)

रोषः कान्तो रमायाः

('अभिराज' राजेन्द्रमिश्रः, वाग्वधूटी)

सिंहनादो यदीयो रमाकान्तको भाति यस्याननेऽनारतं भारतम्।

('अभिराज' राजेन्द्रमिश्रः, सुरभारतीदण्डकम्, दूर्वा, त्रयोदशांकः, 20.5.1989। पृ0 55)

गायन् मधुरं 'भाति मे भारतम्' कविशार्दूलरमाकान्तः।

(कविरत्नम् ओम्प्रकाशठाकुरः, अर्वाचीनसंस्कृतम् 9/1 जनवरी 1987)

चन्द्रमौलिसमाध्यातं सज्जनानन्दवर्धनम्।।
सर्वदाभिनवस्तोत्रै रमाकान्तमभिष्टुमः।।

ब्रह्मानन्दप्रियतमसुतं लोकविख्यातकीर्तिं,
काव्यादीनां प्रणयनपटुं शुक्लवंशावतंसम्।
विद्याचुञ्चुं सरलहृदयं फुल्लपद्मायताक्षं,
दीर्घायुष्यं समवतु रमाकान्तशुक्लं स्मरारिः।।

( पं0 ओम्प्रकाश त्रिवेदी)

श्रीः

# सुमनोहारः

पं0 मुल्लपूडिः शास्त्री जयसीतारामः

देववाणीसमाक्रान्तमनोवाक्कायजीवनः ।
कविर्वक्ता शोधकस्त्वं जय श्रीकविपण्डित।।

रम्यता हृदये पूर्णा
माधुर्य वाचि संस्थितम् ।
कांतिस्ते रूपसम्पदि
तज्ज्ञता सर्वमोदिता ।।

शुक्लता हृदये कीर्तौ
वाचि वंशक्रमेऽपि च ।
परिपूर्णसुखी भूत्वा
स जीव शरदां शतम् ।।

सविनयम्
मुल्लपडिः शास्त्री जयसीतारामः
रेपल्ले-५२२२६५

विविधविद्याविद्योतितान्तःकरणस्य
विख्यातकाव्यकारस्यानेकदृश्यश्रव्य-
काव्यप्रणेतुर्दिल्लीस्थस्य श्रीमतः डॉ० रमाकान्त शुक्ल-
महोदयस्याभिनन्दनावसरे समर्पितम्

# अभिनन्दनपत्रम्

कं शुक्लं ह्यभिनन्दयन्ति पुरुषाः कान्तो रमायाश्च कः
काव्यं कस्य विराजते बहुविधं दृश्यं तथा श्रव्यकम् ।
एवं पृच्छति भारते बुधजने प्रश्नोत्तरं श्रूयतां
दिल्लीस्थं कविपुङ्गवं शृणु सखे शुक्लं न जानाति कः ।।

व्याप्तो यो भुवने प्रसन्नमनसा सर्वत्र गन्ताऽस्ति यो
दिव्याभा नितरां विभाति विमला यस्यास्ति कार्यं नवम् ।
यः शुक्लश्च कविर्विभुर्दिनपतिः कान्तो रमाया : खगः
तस्मै ज्ञानविशारदाय सततं मानं प्रयच्छाम्यहम् ।।

काव्येषु काव्यगोष्ठौ यो दीर्घकायो विराजते ।
राजन्तं तं रमाकान्तं शुक्लं सम्मानयाम्यहम् ।।

समर्पयति

रामाशीष पाण्डेयः
यूनिवर्सिटी प्रोफेसरः
संस्कृत-विभागाध्यक्षश्च
मारवाड़ी कालेजः, राँची (बिहारः)

२५.१०.१९९०

# मेरे मानस गुरु

कु0 आरुषी गोयल

मैंने बहुत से लोगों को डॉ0 रमाकान्त शुक्ल की तारीफ करते सुना था। मैं सोचती थी न जाने कैसे होगें वे! डॉ0 रमाकान्त शुक्ल से कम से कम एक बार तो मिलना चाहिए। और वो दिन भी आया जब हमारी इच्छा पूरी हुई और हमें डॉ0 शुक्ल जी जैसे महान् व्यक्ति के दर्शन प्राप्त हुए।

जब मैं डॉ0 शुक्ल जी से पहली बार मिली तो, मैं उनको पहचानती नहीं थी। मैंने किसी से पूछा तो पता चला कि ये तो वही महान् व्यक्ति हैं, तो मेरे मन मे से जैसे श्रद्धा की नदी फूट पड़ी। मैंने उनको प्रणाम किया तो उन्होंने बड़े प्यार से स्वीकार किया। बस फिर क्या था। हो गया हमारी बातों का सिलसिला शुरु। मैं तो डॉ0 शुक्लजी से इतनी प्रभावित हुई कि मैंने तब से ही उनको अपना गुरु स्वीकार कर लिया। मैंने तो उन्हें गुरु मान लिया मगर मालूम नहीं वो मुझे अपनी शिष्या मानेंगे या नहीं। वैसे मैं गुरुदेव से ऐसी उम्मीद नहीं कर सकती क्योंकि उनका हृदय बहुत ही उदार व प्यार से भरा है। और मुझे तो गुरुदेव की बातें बहुत ही अच्छी लगती हैं। उनके अधरों से जैसे बोलते समय मधुर रस झलकता है।

दूसरी बार जब हमें गुरुदेव के दर्शनों का अवसर मिला तो हमें उनकी सम्पूर्ण जानकारी हो चुकी थी कि डॉ0 शुक्ल जी विश्वविख्यात संस्कृत के कवि-लेखक है और साथ ही दिल्ली यूनीवर्सिटी में पढ़ाते है। यह सुनकर तो हमारी प्रसन्नता की सीमा न रही कि अब हमें भी अपने आप को कम से कम एक बार तो भाग्यशाली कह सकेंगे, क्योंकि हमें डॉ0 रमाकान्त शुक्ल जैसे महान् व्यक्ति, ईश्वरस्वरूप गुरुदेव के दर्शन प्राप्त हुए।

मैं आपको क्या बताऊँ, मैंने जब से गुरुदेव को देखा है मेरा दिल, दिमाग हमेशा उनके चरणों में रहते हैं। मैं अपने दिल को कितना समझाती हूँ कि अपनी किस्मत ऐसी कहाँ जो गुरुदेव के चरणों में रहकर उनकी सेवा का सुख उठाया जा सके। मगर दिल है कि मानता नहीं, मैं तो अपने दिल को समझाकर हार गयी हूँ। अब मैं ईश्वर से प्रार्थना करती हूँ कि इस जन्म में अगर मुझे सेवा का सुख प्राप्त न हुआ तो आपसे शिकायत रहेगी परन्तु अगले जन्म में मेरी प्रार्थना को अवश्य स्वीकार करना मुझ पर आपकी बड़ी कृपा होगी।

अन्त में गुरुदेव के दीर्घायु होने व उनको सभी प्रकार के सुखों से परिपूर्ण करने व उनके स्वस्थ बने रहने की कामना करती हूँ और अन्त में ईश्वर-स्वरूप डॉ0 रमाकान्त शुक्ल को मेरा गत-शत बार प्रणाम।

# वज्र से कठोर, कुसुम से कोमल

संजय कुमार त्यागी

'देववाणी-सुवास' की कम्प्यूटर अक्षर योजना का कार्य जब मुझे दिया गया तो मेरा साहस कई गुना बढ़ गया। यद्यपि उसमें हमसे काफी गलती भी हुई । गुरु जी हम पर इन सभी गलतियों के लिए बहुत नाराज होते थे किन्तु उनके ग्रन्थों का काम करने से हमारे जीवन में एक उज्ज्वलता सी आ गयी। गुरु जी हमारे से बहुत नाराज भी होते थे, किन्तु हम उनको बाद में प्रसन्न कर लेते थे। उनके चेहरे में एक अजीब सा तेज झलकता हुआ दिखाई देता है। गुरु जी प्रोफेसर के साथ-साथ एक बहुत बड़े विद्वान् भी है। हमने गुरु जी के कई ग्रन्थों को बनाया है। उनके इन ग्रन्थों में देश के प्रति श्रद्धा और प्राकृतिक चित्रण का प्रदर्शन होता है जिससे उनके मन के भावों का ज्ञान हो जाता है। जो भी व्यक्ति उनके 'भाति मे भारतम्' को सुन लेता है उसके मन में देश के प्रति एक उत्साह उमड़ आता है। उनके ग्रन्थों में सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उसमें किसी भी राजनेता की छवि को उभारने प्रयास या क्षुद्र विचारों का प्रदर्शन नहीं होता अपितु विश्ववन्द्य राष्ट्रनायकों की चर्चा एवं भारत की शाश्वत गरिमा और आशावाद की झलक मिलती है। हमें उनके द्वारा सम्पादित कई ग्रन्थों की अक्षरयोजना का सौभाग्य प्राप्त हुआ जिनमे- हनुमत्पञ्चाशत्, शरणागतिशोडषी, अर्वाचीनसंस्कृतम् आदि है।

हमारा सौभाग्य है की उनके अभिनन्दन ग्रन्थ 'देववाणी-सुवास' की अक्षर योजना का अवसर भी हमें ही मिला। इसके लिए हम सम्पादक मंडल के चिर कृतज्ञ रहेंगे कि उन्होंने हमें न केवल अक्षर योजना से पारिश्रमिक अर्जित करने का अवसर मात्र सुलभ कराने में सहायता की अपितु एक महनीय गौरव ग्रन्थ को विद्वानों के हाथों में जाने से पहले प्रत्यक्षर पढ़ने का अवसर दिया।

निःसंदेह हमारे जीवन में यह एक गौरव की अनुभूति का क्षण है। ग्रन्थ के सम्पादकों के प्रति हार्दिक आभार एवं वन्दनीय डॉ0 रमाकान्त शुक्ल जी के चरणों में शत-शत प्रणाम करता हूँ। उनका आशीर्वाद हमारे ऊपर बना रहे, हम यही कामना करते है।

# डा0 रमाकान्त शुक्ल : संक्षिप्त परिचय

शीतांशु रथ

**जन्मतिथि-** पौष, कृष्ण, दशमी, भौम, वि0 सं0 1997 (24 दिसम्बर 1940)। **जन्म स्थान-** खुर्जा (उ0 प्र0)। **पिता-** स्व0 आचार्य श्री ब्रह्मानन्द शुक्ल। **माता-** श्रीमती प्रियम्वदा शुक्ला। **शिक्षा-** खुर्जा के प्राइमरी स्कूल नं0 1, श्री राधा कृष्ण संस्कृत कालेज एवं एन0 आर0 ई0 सी0 कालेज में तथा अलीगढ़ के श्री वार्ष्णेय कालेज में। (1949-1962)। एम0 ए0 हिन्दी (लब्धस्वर्णपदक) 1961, साहित्याचार्य (प्रथम श्रेणी) 1962, संस्कृत एम0 ए0 (प्रथम श्रेणी) 1964, पीएच0 डी0 (हिन्दी) 1967। **संस्कृत के प्रमुख गुरु-** स्व0 श्री ब्रह्मानन्द शुक्ल, विद्यावाचस्पति पं0 परमानन्द शास्त्री, पं0 कुबेरदत्त शास्त्री एवं अचार्य श्री रमेशचन्द्र शुक्ल।

देववाणी-परिषद्, दिल्ली के संस्थापक महासचिव तथा आधुनिक संस्कृत कविता की राष्ट्रीय धारा के सर्वाधिक लोकप्रिय एवं समर्थ कवि डा0 शुक्ल 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' नामक त्रैमासिक पत्र के संस्थापक सम्पादक हैं। विगत 15 वर्षों से आप आधुनिक संस्कृत साहित्य के विषय में महत्त्वपूर्ण जानकारी साहित्यिक जगत् को देते आ रहे हैं। 'अर्वाचीनसंस्कृत-महाकाव्य-विमर्श' (तीन खण्ड) 'अर्वाचीन-संस्कृत साहित्य-परिचय', (दो खण्ड) 'अर्वाचीनसंस्कृत' संग्रह (तीन खण्ड) के सम्पादन के द्वारा आपने संस्कृत की अचर्चित या अत्यल्पचर्चित महत्त्वपूर्ण रचनाओं से साहित्यिक जगत् के परिचित कराया है। इसके अतिरिक्त आप अनेक ग्रन्थों के प्रणेता है। आपका शोधग्रन्थ ''जैनाचार्य रविषेण-कृत पद्मपुराण और तुलसीकृत रामचरितमानस'' तथा अनेक ग्रन्थ उ0 प्र0 शासन से पुरस्कृत हो चुके हैं।

संस्कृत के नाटककार और कवि के रूप में आपका उल्लेखनीय स्थान हैं। आप के 'पण्डितराजीयम्', 'पुरश्चरणकमलम्', 'अभिशापम्', 'दाराशिकोहीयम्', 'चक्रानुसरणं', 'चक्रव्यूहभंगम्', 'आलोकिनी', 'गङ्गावतरणम्' आदि अनेक संस्कृत नाटकों की आकाशवाणी और दिल्ली के श्रीराम सेन्टर जैसे प्रतिष्ठित मंचों पर प्रस्तुतियाँ हो चुकी हैं। 'भाति मे भारतम्', 'जय भारतभूमे' 'अहं स्वतन्त्रता भणामि', 'भारतजनताऽहम्', 'राष्ट्रदेवते', 'राजस्थानम्', 'उज्जयिनी', 'जाबलिपुरं चल', 'मेघप्रबोधनम्', 'अकालजलद', 'स्वागतं पयोद ते', 'एकं सद् बहुधा विलोक्यते भारतम्', 'उत्तरमङ्गलम्', 'किं जीवनंते', 'वदत नेतारो मनाक्', 'वदनीयास्ते' आदि संस्कृत रचनाओं के माध्यम से आपने संस्कृत की राष्ट्रीय काव्यधारा को समृद्ध किया है। संस्कृत दिवस 1986 के अवसर पर राष्ट्रीय संग्रहालय नयी दिल्ली में 18.8.1986 को आयोजित अ0 भा0 संस्कृत कविसम्मेलन में दिल्ली के संस्कृत कवि के रूप में आप ने 'भाति मे भारतम्' के अंशों का पाठ किया ।

सन् 1987 में गणतन्त्र-दिवस के अवसर पर आकाशवाणी द्वारा आयोजित

सर्वभाषा कवि सम्मेलन में आपने संस्कृत का प्रतिनिधित्व किया। 1984 और 1993 में आकाशवाणी द्वारा गणतन्त्र दिवस के अवसर पर आयोजित सर्व भाषा कवि सम्मेलन में संस्कृत कविता के हिन्दी अनुवादकर्ता कवि के रूप में आप ने काव्य पाठ किया। 1981 में वाराणसी में आयोजित पंचम विश्व संस्कृत सम्मेलन के अवसर पर आपने अखिल भारतीय संस्कृत सम्मेलन का सफल संचालन किया। 1984 में षष्ठ विश्व संस्कृत सम्मेलन के अवसर पर फिलाडेल्फिया में सर्व प्रथम विश्व संस्कृत कवि सम्मेलन का आयोजन किया एवं अपने संस्कृत काव्य पाठ से संस्कृत की साम्प्रतिक ऊर्जा से विश्व के विद्वानों को परिचित कराया। उ0 प्र0, म0 प्र0, राजस्थान एवं दिल्ली की संस्कृत अकादमियों, कालिदास अकादमी उज्जैन तथा अ0 भा0 प्राच्य विद्या सम्मेलन में आपका काव्यपाठ विद्वज्जनों को आकर्षित करता रहा है तथा अपने सहृदय समाज का विस्तार करता रहा है। 20 जनवरी 1990 से 19 फरवरी 1993 के बीच दिल्ली दूरदर्शन केन्द्र से प्रातःकालीन प्रसारण में एवं सायंकालीन दिल्ली प्रसारण में पौनःपुन्येन प्रसारित आपके द्वारा प्रणीत तथा निर्देशित संस्कृत धारावाहिक कार्यक्रम 'भाति मे भारतम्' (20 भागों में) विद्वानों तथा सामान्य जनता दोनों के द्वारा प्रशंसित हुआ है। इस कार्यक्रम ने भारत एवं विश्व की प्राचीनतम भाषा संस्कृत के प्रति कोटि-कोटि जनता के मन में गौरव और आदर का भाव जगाया है। डा0 शुक्ल के स्वर में प्रस्तुत उनकी यह रचना संस्कृत की अनूठी प्रस्तुति है। दूरदर्शन पर संस्कृत कार्यक्रम के आरम्भ में आपकी महनीय भूमिका रही है। आपके प्रत्येक दूरदर्शन कार्यक्रम में संस्कृत की गरिमा का पुट अवश्य मिला होता है।

'डा0 शुक्ल के व्यक्तित्व में मित्रवत्सलता, संस्कृतोपकार एवं कारयित्री प्रतिभा के उत्साह की पावन त्रिवेणी निरंतर प्रवहमान हैं, जिसकी प्रत्यग्र अनुभूति उनकी संगति में कुछ क्षण बिताने के वाले किसी भी उदारचेता सहृदय को तत्क्षण हुई है। निश्चल स्वभाव एवं अकृतक स्नेह के धनी डा0 शुक्ल अपनी निरभिमानिता एवं नैसिर्गिक कोमलता के ही कारण अपने से वरिष्ठ एवं कनिष्ठ पीढ़ी में समान रूप से समादृत हुए हैं। समवस्यक मित्रों के तो वे अभिन्न सहचर हैं ही। वे एक व्यक्ति ही नहीं बल्कि अपने व्यक्तित्व की समग्रता में एक संपूर्ण संस्था है; एक महोत्सव हैं।'

दिल्ली वि0 वि0 के राजधानी कालेज के हिन्दी-विभाग में रीडर के पद पर अध्यापन कार्य करते हुए डा0 शुक्ल अपने विषय के साथ संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश के अध्ययन में भी संलग्न रहते है। अ0 भा0 प्राच्य विद्या सम्मेलन के विशाखापत्तनम् में आयोजित 34 वें अधिवेशन में 'प्राकृत और जैन विद्या' अनुभाग की अध्यक्षता आपने की एवं 28-30 मई 1993 में पूना के भण्डारकर ओरियंटल रिसर्च इंस्टीट्यूट में आयोज्यमान अ0 भा0 प्राच्य विद्या सम्मेलन के 36 वें अधिवेशन में 'साहित्यिक (क्लासिकल) संस्कृत' अनुभाग के आप अध्यक्ष हैं। आप अ0 भा0 संस्कृत पत्रकार संघ के कार्याध्यक्ष है तथा विगत कई वर्षों से विक्रम वि0 वि0, उज्जैन की कालिदास समिति की कार्यकारिणी के सदस्य भी हैं।

referred to in the taunts entertained in the public mind about him. The territory occupied by the Gurjaras in the initial phase of their expansion, is adjoining *Stravaṇi* or *Travaṇi*. It would be reasonable to assume that *Šūdraka* wanted to utilise this juxtaposition and had named the *Rāṣṭriya's* slave, accordingly-exactly, like the names purposefully chosen by him for a number of other characters in *Mṛcchakaṭikam* e.g. *Āryaka,Vardhamānaka Karṇapūraka, Vīraka* etc.

6. Two Gurjara-Pratihāra records mention (S)Travaṇi (i)the Jodhpur inscription of Bāuka (vide Epi Ind Vol IX VIII pp 67 ff), and (ii) the Ghatiyālā inscription of *Kakkuka* (Epi. Ind.Vol.IX pp 277 -ff and J.R.A.S. 1895 p.516). In verse 18 in the first inscription, it is stated that *Šiluka* permanently fixed the boundary between *Stravaṇī deša* and *Valla deš'a-'yena sīmā kṛitā nityā Stravaṇi-valla-deš'ayoḥ'.* In the next verse 19, it is stated that Šiluka had defeated *Bhattika Devarāja, Pālaka* of *Valla Maṇḍala.*

7. The Ghatiyālā inscription credits *Kakkuka* with fame in *Travaṇi, Valla, Māḍa, Ārya, Gurjaratrā Lāṭa* and *Parvata*[1]. [Indcidentally it may be noted that the use of the term, *Pālaka*, as

---

1.For the location of the Valla territory which has been referred to as *Valla-maṇḍala* ruled over by Devarāja vide the Jodhpur inscription, there is good case for indentifying it with the Manḍal of the Arab historians, vide Elliott and Dawson, History of India Vol.I p.126. This would mean that it was to the west of the former Jodhpur State. The Ārya territory cannot be the entire *Āryāvarta* but the tracts along the eastern bank of the *Saraswatī* river which emptied itself in the little Rann of Kutch. The *Gurjaratrā* territory may be the region around the modern town of Didwana in central Rajasthan (vide Dr. B.N. Puri's 'History of the Gurjara Pratiharas', 1957, p.8) By the Lāṭa territory is meant the region between the river Kim in the north and the Damaṇgangā in the South, in the Gujarat State. The Parvata territory is the same as Pofa-to mentioned by Huentsang in the South eastern part of the Punjab State-it may be recalled that in the Sanskrit ancient drama, *Mudrārākṣasam*, Malayaketu (who can be identified with Mihiragula, the Hūṇa) is referred to as the son of *Parvataka i.e. Toramāṇa*.

meaning a ruler, and the reference to the territorial units, 'Ārya' etc. are valuable indications about the tyrant's.name being Pālaka and his supplantee's name being Āryaka. in *Mṛcchakaṭikam]*.

8. It is necessary to locate this territorial unit named (S)Travaṇi. Rājaśekhara icluded *Travaṇi janapada* in the list of janapadas of Western India and associated it with Surāṣṭra. The people of both these countries could speak Sanskrit fluently and an Apabhramš'a dialect *(Surāṣṭra-Travaṇādyā ye pāthantyarpita sausṭavam. Apabharamša-vadamšānī te-s kritā-vacāms-api* (Kāvyamīmamṣ,p.34) M.M.P. Gaurishankar Ojha indentified *Stravaṇi* with *Malani* district in the south western part of the former Jodhpur State, to the North of Kathiawad. . (Nagari Pracharini Sabha Vol.II p. 333) Dr. R. C. Majumdar held that it was the Taban region mentioned in the accounts relating to the Arab invasion, situated in the former Jaisalmer State (Epi.Ind.XVIII p.93).

9. To assume that 'थावलअ' could be Sanskritised in to 'स्थावरक', was not, in itself, incorrect. The names, *Sthaviraka* and Sthavira, do occur in a few Maitraka records of Saurāṣṭra (vide Dr. K.K. Virji's Ancient History of Saurāṣṭra, pp 273-274). But the alternative of *'Strāvaṇaka'*, cannot be ruled out. This is but one illustration of the commonly recognised position that a Prakrit word can have more than one Sanskrit rendering-the Sanskrit word, 'Prakṛta', itself being a good example.

10. The more you delve in the selection of details used by this great dramatist, the richer is the dimension of their significance.

# आयुर्वेदीय चिकित्सा की श्रेष्ठता

वैद्यराज पं० जगदीश प्रसाद शर्मा

आयुर्वेद एक जीवन विज्ञान है और आयुर्वेदीय चिकित्सा पद्धति एक आदर्श चिकित्सा पद्धति है जिसका उद्देश्य मनुष्य को स्वस्थ और सुखी बनाना है। आयुर्वेद औषधियाँ सुलभ, सस्ती और निर्दोष होती हैं और साधारण आदमी भी इनका प्रयोग कर सकता है। आयुर्वेद चिकित्सा से दूसरा विकार या उपद्रव नहीं होता। इसिलिए यह एक श्रेष्ठ चिकित्सा पद्धति है।

आयुर्वेद भारत का प्राचीनतम चिकित्सा-विज्ञान है। यह उतना ही पुराना है जितने वेद। वस्तुतः यह भी एक वेद है और अथर्ववेद का उपवेद माना जाता है।

वेद का अर्थज्ञान या विज्ञान है। आयुर्वेद का अर्थ हुआ आयु का विज्ञान। इसलिए यह सिद्ध होता है कि अन्य चिकित्सा पद्धतियों की तरह आयुर्वेद एक चिकित्सा पद्धति मात्र नहीं अपितु सम्पूर्ण आयु या जीवन का विज्ञान है।

शरीर, इन्द्रियों और आत्मा के संयोग को आयु या जीवन कहते हैं। आत्मा इन्द्रियों और मन के साथ शरीर में निवास करता है। जब तक आत्मा शरीर में रहता है तब तक शरीर जीवित रहता है और उसके सभी अंगोपांग क्रियाशील रहते हैं परन्तु वह आत्मा शरीर से अलग हो जाता है, तो शरीर मर जाता है और उसके सभी कार्य बन्द हो जाते हैं। आयुर्वेद शरीर, इन्द्रिय, मन और आत्मा के सम्बन्ध में बताता है और अन्य चिकित्सा पद्धति की भाँति केवल शरीर की चिन्ता न कर इन्द्रियों, मन और आत्मा की भी चिन्ता रखता है। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि आयुर्वेद मनुष्य को जीवित रखने की विधि तथा उसके सम्पूर्ण विकास के उपाय बताता है। अतः आयुर्वेद वस्तुतः एक चिकित्सा पद्धति ही नही, जीवन की विधि या जीवन पद्धति भी है।

प्राणिमात्र संसार में सुख से रहना चाहता है। सुखी जीवन अच्छे स्वास्थ्य पर निर्भर है। अतः आयुर्वेद का मुख्य उद्देश्य मनुष्य को स्वस्थ और सुखी रखना है। स्वस्थ और सुखी रहने के लिए यह आवश्यक है कि शरीर में कोई विकार न हो और यदि विकार हो भी जाय तो उसे तुरन्त दूर कर दिया जाय। आयुर्वेद स्वास्थ्य रक्षा के उपाय भी बताता है तथा अस्वस्थ या रोगी होने पर पुनः स्वस्थ या निरोग होने की विधि सिखाता है। इसका लक्ष्य है **''स्वस्थस्य स्वास्थ-रक्षणम्''** और **''आतुरस्य विकारप्रशमनम्''**।

# आयुर्वेद की व्यापकता

स्वास्थ्य रक्षा और रोग चिकित्सा की दृष्टि से आयुर्वेद आठ अंगो में विभाजित है। (१) कायचिकित्सा, (२) कौमारभृत्य, (३) ग्रह, (४)। ऊर्ध्वांग, (५) शल्य, (६) विषतन्त्र, (७) रसायन (८) वाजीकरण।

परन्तु आयुर्वेद अपने कोष में विज्ञान की ज्ञात एवं अज्ञात अनेक शाखाओं को समाहित किये हुए हैं, जिनमें ये मुख्य हैं (१) एलौपेथिक, (२) होम्योपैथिक, (३) फिजियोथिरैपी, (४) नेचुरौपैथी (प्रकृति चिकित्सा), (५) हेलियोथिरैपी (सौर चिकित्सा) (६) हाइड्रोपैथी (जल चिकित्सा), (७) टेलीपैथी (मनः प्रभाव चिकित्सा) (८) सिद्ध मन्त्र-तन्त्र चिकित्सा, (९) फिजिक्स (भौतिक शास्त्र), (१०) केमिस्ट्री (रसायन शास्त्र), (११) कास्मोलोजी (ब्रह्माण्ड विज्ञान), (१२) एस्ट्रोनोमी (खगोल विज्ञान), (१३) एस्ट्रोलोजी (ज्योतिष शास्त्र), (१४) मेटाफिजिक्स (आध्यात्मशास्त्र), (१५) एनाटोमी (शरीर शास्त्र), (१८) फार्मेकोलोजी (औषधि निर्माण विज्ञान), (१९) हाईजीन (स्वास्थ्य विज्ञान), (२०) मेडिसीन (कायचिकित्सा), (२१) सर्जरी (शल्य चिकित्सा), (२२) आप्थेलमोलोजी (नेत्र विज्ञान), (२३) गाइनोलोजी (स्त्री रोग-विज्ञान ) (२४) ओबस्टेट्रिक्स (प्रसव विज्ञान), (२५) पीडीयाट्रिक्स (कौमारभृत्य), (२६) आटोर हनी-लैंरिलोजी (कर्ण-ग्रीवा रोग विज्ञान), (२७) ओडोन्टलोजी, (दन्त विज्ञान), (२८) साइकोलोजी (मनोविज्ञान), (२९) पेरा - साइकोलोजी (परा - मनोविज्ञान), (३०) जीरियाट्रिक्स, (३१) सेक्सौलोजी (यौन-विज्ञान), (३२) मिडवाइफरी (परिचर्या विज्ञान), (३३) बायोलोजी (जीवविज्ञान), (३४) बोटेनी (वनस्पति विज्ञान), (३५) एन्थ्रोपालोजी (मानव विज्ञान) आदि।

# त्रिदोष सिद्धान्त

आयुर्वेद त्रिदोष सिद्धान्त पर आधारित है। ये तीन दोष है- वात, पित्त और कफ। वास्तव में ये तीन दोष नहीं हैं, बल्कि शरीर को धारण करने वाली धातुएँ दूषित होकर रोग पैदा करती हैं, तभी ये दोष कहलाती हैं।

जिस प्रकार शरीर के बाहर ब्रह्मांड में वायु, अग्नि और जल हैं उसी प्रकार शरीर में वात, पित्त, और कफ हैं और जिस प्रकार संसार का अस्तित्व वायु, अग्नि और जल पर निर्भर है, उसी प्रकार शरीर का अस्तित्व वात, पित्त और कफ पर निर्भर है।

जब वात पित्त और कफ समावस्था में होते हैं, तो शरीर स्वस्थ रहता है, परन्तु जब ये विकृत या विषम हो जाते हैं तो शरीर अस्वस्थ हो जाता है। अस्वस्थ शरीर को पुनः स्वस्थ बनाने के लिये इन्ही तीनों दोषों को साम्यावस्था में लाना पड़ता है। यही आयुर्वेदीय चिकित्सा का मूल सिद्धान्त है।

## वात

वात शरीर का वह मूल तत्त्व है जो उसके समस्त अंगों एवं उपांगों का संचालन करता है, उन्हें गति देता है तथा उन पर नियन्त्रण रखता है। हमारे शरीर की समस्त प्रमुख क्रियाएँ- संकोचण, प्रसारण, उत्क्षेपण, अन्तर्नयन, बहिर्नयन, श्वास, उच्छ्वास, गमन आदि वात द्वारा ही होती है । रक्तसंचार, मल मूत्रादि विर्सजन, पाचक-रसोत्पादकता, रक्तस्राव, हृदयस्पन्द आदि की क्रियाएँ भी वात द्वारा ही होती हैं । यद्यपि वात, पित्त और कफ तीनों दोषों की अपनी-अपनी विशेषता हैं और तीनों ही त्रिदण्ड की भाँति स्थिर रहकर शरीर को धारण करते हैं, फिर भी तीनों दोषों में वात प्रधान है; यह पित्त एवं कफ को भी अपने नियन्त्रण में रखता है ।

## पित्त

पित्त शरीर का अग्नितत्त्व है, जो शारीरिक ताप को धारण करता है, भोजन को पचाकर शरीरोपयोगी तत्त्वों में परिवर्तित करता है तथा पाचन सन्तुलन, रसायनीकरण और अवटुका ग्रन्थि, यकृत अग्नाशय की क्रियाओं का निर्वाहक है ।

## कफ

कफ शरीर का जलीयांश है । यह शरीर के द्रव्य पदार्थों का सन्धारण करता है, शरीर की रक्षा करता है तथा उसे आगे बढ़ाता है ।

## वात की प्रधानता

यद्यपि शरीर में संश्लेषणात्मक और विश्लेषणात्मक क्रियाएँ तथा घटकों के निर्माण का कार्य पित्त और कफ करते हैं परन्तु ये दोनों वात के नियन्त्रण में रहते हैं । वात की सहायता के बिना ये कोई कार्य नहीं कर सकते । जिस प्रकार प्रकृति में वायु बादलों को इधर - उधर ले जाकर वर्षा करता है, उसी प्रकार शरीरस्थ वात कफ और पित्त को शरीर के विभिन्न अंगों में पहुँचाकर उनसे कार्य कराता है । वात के बिना पित्त अपना पाचनकार्य और कफ धारण, पोषण और संवर्धन का कार्य नहीं कर सकता ।

यदि पित्त पर वात का नियन्त्रण न रहे तो पित्ताधिक्य होकर उसकी विश्लेषात्मक क्रिया अवरुद्ध हो जायेगी, सौत्रिक तन्तुओं का निर्माण बन्द हो जायेगा, अवटुका ग्रन्थि की क्रिया बढ़ जायेगी, पाचकाग्नि मन्द हो जायेगी तथा विदग्धाजीर्ण, कामला, शोध, ज्वर आदि अनेक रोग पैदा हो जायेंगें, जिससे शरीर दुर्बल क्षीण और अस्वस्थ हो जायेगा ।

इसी प्रकार यदि कफ पर वात नियन्त्रण न रहे, तो कफाधिक्य होकर उसकी संश्लेषणात्मक क्रिया अवरुद्ध हो जायेगी ; उष्णता कम हो जायेगी जिसके परिणामस्वरूप मेदोवृद्धि, अजीर्ण, मधुमेह, आमवात, जलोदर, सर्वांगशोथ आदि

अनेक रोग उत्पन्न हो जायेंगे।

इससे यह सिद्ध होता है कि वात, पित्त कफ एक दूसरे के पूरक हैं और तीनों मिलकर काम करते हैं। जब ये अपने शुद्ध रूप में संतुलित होकर कार्य करते हैं तो उस स्थिति को इनकी साम्यावस्था कहते हैं।

साम्यावस्था का नाम ही स्वास्थ्य है। परन्तु जब किसी कारण से इनका संतुलन बिगड़ जाता है और इनके सामान्य कार्य में अवरोध पैदा हे जाता है, तो उसे विषमावस्था या अस्वस्थता कहते हैं। इनकी यह स्थिति सब व्याधियों की जड़ है।

## स्वास्थ्य की परिभाषा

उत्तम स्वास्थ्य के लिए केवल तीनों दोषों की साम्यावस्था ही आवश्यक है। अग्नि की साम्यावस्था का अर्थ यहे है कि पाचकाग्नि न अधिक तीव्र हो, न मन्द, बल्कि स्वाभाविक अवस्था में पाचन क्रिया करती हो।

इसकें अलावा रस-रक्तादि सात धातुओं और मल मूत्रादि मलों की क्रिया भी स्वाभाविक रूप से होनी आवश्यक है कि हम जो भी खायें पियें उसका ठीक से परिपाक होकर शरीर के विविध अंगों का निर्माण और पोषण ठीक से होता रहे तथा मल मूत्र स्वेद आदि की विर्सजन की क्रिया भी ठीक से चलती रहे।

स्वास्थ का सबसे अन्तिम लक्षण यह है कि शरीर की निरोगता के साथ - साथ मन, इन्द्रियाँ, और आत्मा भी प्रसन्न रहें।

''समदोषः समाग्निश्च, समधातुमलक्रियः।

प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः, स्वस्थ इत्यभिधीयते ॥''

## आयुर्वेद की प्राचीनता

इस प्रकार हम देखते हैं कि आयुर्वेद एक पूर्ण विज्ञान है और मनुष्य को स्वस्थ और सुखी रखते हुए उसके पूर्ण विकास का यत्न करता है। वह उतना ही पुराना है जितना मानव और मानव के जन्म से मृत्यु पर्यन्त यह उसका साथ देता है। वेदों में आयुर्वेद की बातें भरी पड़ी हैं। रामायण और महाभारत काल में भी आयुर्वेद उन्नति पथ पर अग्रसर था। इस काल में आयुर्वेद के दो अंगों काय-चिकित्सा और शल्य चिकित्सा की विशेष उन्नति हुई थी। युद्ध में जिन लोगों के अंग कट जाते थे, वे शल्य चिकित्सा द्वारा पुनः जोड़ दिये जाते थे तथा जो योद्धा मूर्छित हो जाते थे, उन्हे औषधियों द्वारा पुर्नजीवित कर दिया जाता था। लक्ष्मण-मेघनाद युद्ध में मेघनाद के प्रहारों से मूर्छित लक्ष्मण को लंका के सुषेण वैद्य ने संजीवनी बूटी खिलाकर जिला दिया था। यहाँ पर शंका नही होनी चाहिये कि शत्रु पक्ष का वैद्य राम के शिविर में कैसे आया। जिस प्रकार आजकल रेडक्रास जैसी सेवाभावी संस्थाएँ बिना किसी भेदभाव के सभी आहतों की सेवा करती हैं , उसी प्रकार प्राचीनकाल में भी

जिला दिया था । यहाँ पर शंका नही होनी चाहिये कि शत्रु पक्ष का वैद्य राम के शिविर में कैसे आया । जिस प्रकार आजकल रेडक्रास जैसी सेवाभावी संस्थाएँ बिना किसी भेदभाव के सभी आहतों की सेवा करती हैं , उसी प्रकार प्राचीनकाल में भी ऐसी संस्थाएँ थी, जो युद्ध में आहत योद्धाओं की चिकित्सा करती थीं, भले ही वह किसी पक्ष का हो ।

## आधुनिक काल

आयुर्वेद के जो ग्रन्थ इस समय उपलब्ध हैं, उनमें सबसे प्राचीन चरक-संहिता और सुश्रुत-संहिता हैं । चरक-संहिता के रचयिता आचार्य चरक और सुश्रुत-संहिता के आचार्य सुश्रुत हैं । चरक-संहिता कायचिकित्सा का और सुश्रत-संहिता शल्य चिकित्सा का प्रसिद्ध ग्रन्थ है । वैज्ञानिक जगत् में ये दोनों ग्रन्थ उच्च कोटि के माने जाते हैं ।

चरक और सुश्रुत के बाद वाग्भट, शार्ङ्गधर, चक्रपाणि आदि अनेक आचार्य हुए जिन्होंने आयुर्वेद के आठों अंगों पर ग्रन्थ रचना करके आयुर्वेद के भण्डार को भरा। विदेशी आक्रमण के कारण आयुर्वेद के बहुत से अमूल्य ग्रन्थ नष्ट हो गये और कुछ आततायियों ने जला दिये । फिर भी भारत में आयुर्वेद का इतना साहित्य अवशिष्ट है कि देश उस पर गर्व कर सकता है ।

## विदेशों में आयुर्वेद

कुछ विदेशी आक्रामक यहाँ के आयुर्वेदीय ग्रन्थों को अपने साथ ले गये । उन्होंने और अपनी भाषा में उनका अनुवाद कराके अपने देश में उनका प्रचार किया। ऐसे आक्रामकों में यूनान का सम्राट् सिकन्दर महान् भी था जिसने आयुर्वेद के अनेक ग्रन्थों का यूनानी भाषा में अनुवाद कराया और अपने देश में आयुर्वेदीय चिकित्सा पद्धति का प्रचार किया । वस्तुतः यूनानी चिकित्सा पद्धति आयुर्वेदीय पद्धति का ही रूपान्तर मात्र है; जो कुछ अन्तर है वह देश भेद के कारण है ।

विदेशी आक्रामकों के अलावा देशी और विदेशी पर्यटक भी आयुर्वेद के ग्रन्थों को अपने साथ ले गये और अनेक देशों में उसका प्रचार किया । चीन, जापान, दक्षिण-पूर्वी एशिया, बर्मा, नेपाल, श्रीलंका, मारीशस आदि देशों में आयुर्वेदीय औषधियों का काफी प्रयोग होता है । श्रीलंका में आयुर्वेदीय चिकित्सा-पद्धति बहुत ही लोकप्रिय है । वर्तमान काल में भी भारत के लब्धप्रतिष्ठि वैद्य विदेशों मे जाकर आयुर्वेद का प्रचार करते रहतें हैं तथा विदेशी लोग यहाँ की अद्भुत चिकित्सा पद्धति का अध्ययन करने के लिए आते रहते हैं । विश्व स्वास्थ संगठन ने भी आयुर्वेद के महत्त्व को स्वीकार किया है और इसे अपने अनुसंधानात्मक कार्यक्रम में स्थान दिया है ।

भारत सरकार ने संसद् में अधिनियम पारित कर आयुर्वेदीय चिकित्सा पद्धति

को मान्यता दे दी है और आयुर्वेद की शिक्षा तथा अनुसंधान के लिए संस्थाएँ स्थापित कर दी हैं। विभिन्न विश्वविद्यालयों और प्रतिष्ठानों में आयुर्वेदीय शिक्षा का पंचवर्षीय पाठ्यक्रम चल रहा है, जो ऐलोपैथी के एम. बी. बी. एस. के बराबर है । अनेक आयुर्वेदिक अनुसंधान केन्द्रों में अनुसंधान का कार्य भी चल रहा है ।

भारत के अलावा श्रीलंका, नेपाल, थाइलैंड और मारीशस की सरकारों ने भी आयुर्वेदीय चिकित्सा को मान्यता दे दी है और इन देशों में आयुर्वेद का प्रचार तेजी से बढ़ रहा है । पश्चिमी जर्मनी, आस्ट्रेलिया और अमेरिका में भी आयुर्वेद के प्रति रुचि बढ़ती जा रही है । प0 जर्मनी में जर्मन भाषा में आयुर्वेद का अनुवाद हो रहा है ।

इस समय भारत में दो मुख्य चिकित्सा पद्धतियाँ साथ-साथ चल रहीं हैं । आयुर्वेद और एलोपैथिक । एलोपैथी पाश्चात्त्य चिकित्सा-पद्धति है, जो उस समय देश पर थोपी गयी थी, जब यहाँ अंग्रेजों का राज्य था । अंग्रेजों ने भारतीय आयुर्वेद चिकित्सा पद्धति को सर्वथा उपेक्षित कर दिया था और एलोपैथी का जोर - शोर से प्रचार किया था । जब भारत स्वतन्त्र हुआ तो उसे विरासत में विदेशी चिकित्सा पद्धति मिली । स्वतन्त्र भारत के कर्णधारों ने इसी की उन्नति के सब उपाय किये। परन्तु जब वैद्यों और आयुर्वेद के उपासकों ने आंदोलन किया और आयुर्वेदीय चिकित्सा पद्धति की श्रेष्ठता प्रमाणित की तब सरकार ने बाध्य होकर आयुर्वेद को मान्यता प्रदान की ।

## आयुर्वेदीय चिकित्सा पद्धति की विशेषता

भारत में जहाँ कुछ लोग विदेशी भाषा से चिपके हुए हैं, वहीं विदेशी चिकित्सा पद्धति के लाभों हानियों को नहीं जानते । पहली बात तो यह है कि आयुर्वेदीय औषधियाँ सर्वत्र स्थानीय रूप से सुलभ होती हैं और उनके गुण दोष से साधारण आदमी भी परिचित होता है । एलोपैथिक औषधियाँ दुर्लभ होती हैं और उनके गुण दोष का किसी को कोई पता नहीं होता । आयुर्वेदीय औषधियों का निर्माण साधारण आदमी भी सरलता से कर सकता है और उनका प्रयोग भी कर सकता है, एलोपैथिक औषधियों का उपयोग चिकित्सक के निर्देशानुसार ही किया जा सकता है । आयुर्वेदीय औषधियाँ सस्ती होती हैं और कुछ तो यूँ ही जंगल से उखाड़ी जा सकती हैं । एलोपैथिक औषधियाँ बहुत महँगीं होती है, और यह भी पता नहीं चलता कि वे कहाँ से आती हैं । सबसे बड़ी बात यह है कि आयुर्वेदीय औषधियाँ कोई विकार या प्रतिक्रिया पैदा नहीं करती, जबकि एलोपैथिक की आधी से अधिक औषध्रियाँ कोई ना कोई अन्य विकार या उपद्रव या प्रतिक्रिया पैदा कर देती हैं । आदर्श चिकित्सा पद्धति उसे कहते हैं जिससे रोग तो शान्त हो जाय, पर कोई अन्य रोग पैदा न हो। ऐसी चिकित्सा पद्धति आयुर्वेद की ही है, क्योंकि इसमें रोग समूल नष्ट हो जाता है और दूसरा रोग भी पैदा नहीं होता । एलोपैथी लक्षणों पर चलती है, वह रोग

आयुर्वेदीय चिकित्सक रोगी की चिकित्सा करता है और उसे स्वस्थ बनाना उसका उद्देश्य होता है । एलोपैथिक चिकित्सक रोग की चिकित्सा करता है, और केवल रोग को ठीक करना उसका उद्देश्य होता है । रोगी स्वस्थ होता है या नही या उसे कोई दूसरा रोग होता है या नहीं- इस बात से उसे कोई मतलब नहीं । कभी-कभी तो उसकी चिकित्सा ही रोगी की मृत्यु का कारण बन जाती है ।

# ललित कलाओं की मौलिक समस्या का स्वरूप

आचार्य लक्ष्मीचन्द्र कौशिक

## (१) ललित कलाओं का चमत्कार

ललित कलाएँ स्वभावतः सहृदयों[१] को आकर्षित करती हैं । वास्तु कला में किसी कला-पूर्ण भवन के विविध अवयवों का सुन्दर संनिवेश, मूर्ति-कला में मूर्ति के 'संयोजन'[२] की अनुपम सजीवता, चित्र-कला में चित्र की रेखा तथा रंग का रमणीय सामंजस्य, संगीत-कला में सप्त स्वरों के आरोह तथा अवरोह का मोहक माधुर्य, नृत्य-कला में नृत्यकार के अंगों की लयात्मक गति (Rhythmical movement) तथा काव्यकला में कवि के वाक्य-विन्यास की लोकोत्तर सरसता हमारे हृदय को बरबस अपनी ओर खींच लेती है ।

अमल-धवल ताजमहल में, सारनाथ में भगवान् बुद्ध की प्रतिभा की प्रशान्त-गम्भीर मुद्रा में, अजन्ता के चमत्कारपूर्ण चित्रों में, 'ध्रुवपद' के संगीत की ताल एवं लय में, उदयशंकर के मनोहर नृत्यों में, तथा महाकवि कालिदास की सान्द्र-मधुर कविता में हमारे अन्तस्तल की स्वाभाविक चचंलता को समाप्त कर, उसको अपने में ही तन्मय बना लेने का असाधारण सामर्थ्य विद्यमान है । आचार्य मम्मट कविता के 'रस' के आस्वादन के अवसर पर सहृदय के हृदय इस तन्मय हो जाने को उस (सहृदय) की 'वेद्यान्तर-सम्पर्क-शून्य'[३] अवस्था कहते हैं ।

ललित कलाओं के इस प्रकार के सामर्थ्य का मूल उद्‌गम क्या है ? उनमें ऐसा कौन सा तत्त्व विद्यमान है, जिसके कारण प्रत्येक सहृदय अनिर्वचनीय आनन्द से आप्यायित हो कर झूम उठता है ? उस अनोखे आनन्द का स्रोत क्या है, जिसकी क्षणिक अनुभूति भी हमारे मर्म-स्थल में अपने स्थिर पद-चिह्न छोड़ जाती है; हमारे सीमित व्यक्तित्व को विलीन करके, हमें देश, काल तथा वस्तु से अपरिच्छिन्न भाव-भूमि[४] में पहुँचाकर सौन्दर्य की प्रगाढ अनुभूति से कृत-कृत्य कर देती है ? दूसरे शब्दों में, ललित कलाओं का 'सार-तत्त्व' अथवा 'आत्मा' क्या है ?

## (२) कला के दो पक्ष : 'आकार' तथा 'भाव' (Form and Emotion).

विश्लेषण की सुविधा के लिए किसी कला-कृति में एक-'आकार' तथा दूसरे 'भाव'-पक्ष की कल्पना की जा सकती है। प्रत्येक कला-कृति का कोई-न-कोई मूर्त 'आकार' अथवा मूर्त रूप होता है; और उस 'आकार' को देख कर सहृदय के अन्तस्तल में उस ('आकार') का एक मानसिक 'प्रतिबिम्ब' (image) भी प्रस्तुत हो जाता है। इन दोनों को ही उस कला-कृति का 'आकार-पक्ष' कहा जा सकता है। कला-कृति के इस 'आकार' के द्वारा कलाकार की कोई विशेष 'भावना' भी अभिव्यक्त होती है। यह अभिव्यक्ति कलाओं के भौतिक उपादानों में आविर्भूत होती है; और अपने इस मनोहर आविर्भाव-अर्थात्, भौतिक 'आकार' तथा उसके 'मानसिक प्रतिबिम्ब' के द्वारा वह कला सहृदयों के हृदय में किसी रमणीय 'अनूभूति' को जाग्रत् करती है। कला-कृति के 'आकार' के द्वारा जाग्रत् हो जाने वाली इस 'अनुभूति' को उस कला-कृति का 'भाव'-पक्ष कहा जा सकता है।

ललित-कलाओं के सुन्दर 'आकार' में अभिव्यक्त होने वाली 'भावना' सब से पहले कलाकार के अन्तस्तल में दृश्य जगत् के ऐन्द्रियिक प्रत्यक्ष के द्वारा उद्बुद्ध होती है। कलाकार अपनी आत्माभिव्यक्ति की स्वाभाविक तथा प्रबल प्रवृत्ति के कारण इस 'भावना' को कला की 'आकृति' में अभिव्यक्त करता है। कुछ लोगों का विचार है कि कलाकार की यह अभिव्यक्ति प्रधानतया 'स्वान्तः सुखाय' ही होती है। अन्य आलोचक कहते हैं कि यह कलात्मक 'अभिव्यक्ति' प्रधानतया, सहृदय के लिए होती है। इन दोनों मतों में से किसी को भी स्वीकार किया जाय,फिर भी इतना तो निश्चित है कि सहृदय के हृदय में कलाकार की 'भावना'[६] का 'संक्रमण' (communication) भी कला का एक मुख्य उद्देश्य होता है। यद्यपि जहाँ तक उच्च कोटि के कलाकार का सम्बन्ध है, वह इस उद्देश्य के प्रति प्रायः उदासीन रह सकता है, तथापि जब वह कलाकार 'स्वान्तःसुखाय' अपनी भावना को कला के द्वारा 'आकार' दे देता है, तो यह स्वाभाविक है, और अवश्यम्भावी है कि सहृदय कला की उस 'आकृति' को देख कर उसके द्वारा उद्बुद्ध भावों का अपने अन्तस्तल में अनुभव करें। साधारण कोटि का कलाकार भी यद्यपि कला के रूप में 'स्वान्तःसुखाय' अपनी 'भावना' को अभिव्यक्त कर सकता है, तथापि इस 'स्वान्तःसुखाय' अभिव्यक्ति के अतिरिक्त, इसमें सहृदयों के लिए अपनी 'भावना के संक्रमण' की अभिलाषा भी किसी अंश तक बनी ही रहती है। प्रत्येक दशा में, यह तो स्पष्ट ही है कि कला के साधारणतया, दो पक्ष होते हैं:- (१) 'आकार'-पक्ष (formal) तथा (२) 'भाव'-पक्ष (emotional) । दूसरे शब्दों में, प्रत्येक कला पर उसके (१) 'आकार'-अर्थात्, उसके रूप आकृति आदि तथा उस 'आकार' के सहृदय के अन्तस्तल में प्रस्तुत हुए 'मानसिक प्रतिबिम्ब (Image) और (२) उसके

माध्यम से सहृदय के हृदय में उद्बुद्ध हो जाने वाले 'भाव' इन दोनों दृष्टियों से विचार किया जा सकता है ।

## (३) कला का 'आकार'-पक्ष और उसके दो रूप १. 'बाह्य' तथा २. 'आन्तरिक'

किसी ललित कला का 'आकार' रमणीय होता है, उसमें सहृदय के हृदय को अपने में रमा लेने की, उसको अपने आप में निमग्न कर लेने की क्षमता होती है, इसमें तो कोई सन्देह नहीं, किन्तु यह 'रमणीयता' क्या है ? किसी भौतिक 'आकार' में किसी सहृदय को मुग्ध कर सकने का यह सामर्थ्य कैसे आ जाता है?- इत्यादि ऐसे प्रश्न हैं, जिनके समाधान के विषय में बहुत अधिक मतभेद हैं । यहाँ 'सौन्दर्य-शास्त्र' की इस क्लिष्ट समस्या पर विस्तृत विचार करना तो अप्रासंगिक होगा, परन्तु यह कह देना तो अत्यन्त आवश्यक प्रतीत होता है कि किसी कला के 'आकार' में जो रमणीयता प्रतीत होती है, उसका अधिष्ठान पूर्णतया, उस कला का भौतिक-'आकार' ही नहीं होता, सहृदय का अपना अन्तस्तल भी होता है । किसी सहृदय को किसी कला की कोई 'आकृति' जो इतनी रमणीय प्रतीत होने लगती है, उसका एक हेतु यह भी है कि उस 'आकृति' के विविध अवयवों के भौतिक सामंजस्य को देख कर सहृदय की अपनी कल्पना-शक्ति भी सक्रिय हो उठती है । सहृदय की अपनी परिष्कृत एवं प्रौढ कल्पना ही कला के उस भौतिक 'आकार' के मानसिक 'प्रतिबिम्ब' में किसी अपूर्व रमणीयता का अध्यारोप कर देती है । वास्तव में, सहृदय की 'भावयित्री प्रतिभा'[७] उस कला के 'आकार' में किसी अनुपम रमणीयता को देखने का प्रयत्न करती है; और इस प्रयत्न में उस (सहृदय) की कल्पना-शक्ति के सहयोग देने के कारण, उस कला के भौतिक 'आकार' का 'मानसिक प्रतिबिम्ब' रमणीय प्रतीत होने लगता है । वस्तुतः, कला के 'मानसिक प्रतिबिम्ब' की इस अपूर्व रमणीयता का अधिक अंश सहृदय की कल्पना-शक्ति के द्वारा ही प्रस्तुत होता है । यह सहृदय की अनोखी कल्पना-शक्ति ही है, जिसके कारण कला के 'आकार' में सौन्दर्य की अलौकिक अभिव्यजंकता प्रतीत होने लगती है ।

उपर्युक्त कथन से स्पष्ट है कि किसी ललित-कला के 'आकार' के प्रत्यक्ष में उस 'आकार' का सहृदय के मानस में जो प्रतिबिम्ब प्रस्तुत होता है, उस 'मानसिक प्रतिबिम्ब' में प्रथमतः, उस कला के भौतिक आकार के सादृश्य की प्रधानता होती है, अतएव कलात्मक 'आकार' के उस रूप को 'ज्ञेय-परक' अथवा 'वस्तु-परक' (Objective) कहा जा सकता है, और साथ ही इस 'मानसिक प्रतिबिम्ब' में सहृदय की कल्पना के द्वारा विकसित 'आकार' की प्रधानता भी हो जाती है, अतः इस दृष्टि से उसको 'ज्ञातृ-गत' अथवा 'आत्मगत' (Subjective) भी कहा जा सकता[८] है । यहाँ हमने विश्लेषण की सुविधा के लिए कला के भौतिक 'आकार' के इस 'मानसिक प्रतिबिम्ब' के दो पहलू दिखलाये हैं । वास्तव में तो इस प्रतिबिम्ब

के इन दोनों रूपों को एक ही वस्तु के दो पक्ष कहना चाहिए। संक्षेप में, किसी कला के 'आकार' की सीमा उस कला की भौतिक 'आकृति' तथा उस आकृति के प्रत्यक्ष से आविर्भूत उस कला के मनोरम 'मानसिक प्रतिबम्ब' तक है, अत एव किसी कला के 'आकार' के दो पक्ष होते हैं- एक 'बाह्य' और दूसरा 'आन्तरिक' और उस कला के 'बाह्य-पक्ष' की अपेक्षा उसका 'आन्तरिक'[१]-पक्ष ही प्रधान होता है, क्योंकि इस पक्ष की रमणीयता में ही सहृदय का 'तादात्म्य' सम्भव है।

## (४) लोक में किसी 'आकार' के साधारण प्रत्यक्ष तथा ललित कलात्मक 'आकार' के असाधारण प्रत्यक्ष में भेद

कला के 'आकार' के साथ सहृदय के हृदय के इस 'तादात्म्य' को समझने के लिये किसी साधारण 'आकार' के लौकिक प्रत्यक्ष, तथा कला के 'आकार' के असाधारण एवं अलौकिक प्रत्यक्ष में जो भेद है, उसे समझ लेना आवश्यक है। किसी वस्तु के 'आकार' को देखने की मानसिक प्रक्रिया में, सबसे पहले, विशेष परिस्थिति में अवस्थित उस वस्तु के रंग (Colours), 'ध्वनि' (sounds) तथा भंगिमा (gestures) इत्यादि भौतिक गुणों का अस्पष्ट एवं अविभक्त रूप से, और इसके बाद-इन सबको संश्लिष्ट करके उस वस्तु के विविध अंगों के पारस्परिक समाहार, अर्थात् विशिष्ट संनिवेश के द्वारा अंगी का अपने सम्पूर्ण रूप में प्रत्यक्ष होता है। ये विविध प्रक्रियाएँ इतनी शीघ्रता से सम्पन्न हो जाती हैं कि हमें ये प्रक्रियाएँ अलग-अलग प्रतीत न होकर केवल एक प्रक्रिया के समान प्रतीत होने लगती हैं। इस 'प्रत्यक्ष' की प्रारम्भिक अवस्था को मनोविज्ञान के शब्दों में 'संवेदन' (sensation) और अन्य प्रक्रियाओं को 'प्रत्यक्ष' (perception) कहा जाता है। भारतीय दर्शन के अनुसार 'प्रत्यक्ष' के प्रथम रूप को 'निर्विकल्पक' और उसके पश्चात्कालीन रूप को 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष कहा जाता है।

'संवेदन' तथा 'निर्विकल्पक' प्रत्यक्ष में हमें वस्तु का केवल बाह्य रूप से प्राप्त होंने वाला अनुभव होता है, जिसको केवल 'वस्तुपरक' (objective) अनुभव कहा जा सकता है। इस 'निर्विकल्पक बोध' को 'जात्यादि-योजना-हीन' कहा गया है। बौद्ध दार्शनिकों के अनुसार यह 'स्वलक्षण-विषयक-निर्विकल्पक' प्रत्यक्ष ही वास्तविक प्रत्यक्ष है, क्योंकि 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष में तो प्रमाता के संस्कार, भावनायें आदि इस 'वास्तविक प्रत्यक्ष' के विशुद्ध रूप को प्रायः परिवर्तित कर देती हैं। यदि घट के 'प्रत्यक्ष का उदाहरण लें, तो यह स्पष्ट है कि इस प्रकार के 'निर्विकल्प बोध' में घट वस्तु और 'घटत्व' जाति इत्यादि का पृथक्-पृथक् विशेष्य-विशेषण-भाव के रूप से विशकलित ज्ञान नहीं होता, प्रत्युत उनका मिला-जुला हुआ अस्पष्ट बोध होता है।

इस के विपरीत किसी वस्तु का जो 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष होता है, उसमें हमारा 'मानस-अंश' (subjective element) भी उस बोध के साथ जुड़ा हुआ होता है, जो ('मानस-अंश') हमारे अन्तःकरण में उस वस्तु के पूर्व-उपार्जित 'सामान्य-प्रत्ययों' (concepts) के आधार पर उस वस्तु के स्वरूप को निर्धारित करने में सहयोग देता है। इस 'सविकल्प' प्रत्यक्ष में पूर्वोक्त घट का, उसकी 'घटत्व' जाति का, उसके नीलत्वादि रूप का, वर्तुलत्वादि आकृति का, पृथक्-पृथक् विशेष्य विशेषण के रूप में आभास होता है। दूसरे शब्दों में,किसी वस्तु का अपनी ही जाति और अपने ही गुणों से अलग-अलग विशेष्य-विशेषण-भाव के रूप में प्रतीत होने लगना, इस 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष की अपनी विशेषता है।

इस 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष के बाद जो प्रक्रिया होती है, उसे भाट्ट मीमांसकों के अनुसार 'प्रकटता' अथवा 'ज्ञातता' और नैयायिकों के अनुसार 'संवित्ति' अथवा 'अनुव्यवसाय' कहा जाता है। मीमांसकों का मत है कि घट के ज्ञान के पश्चात् उस घट में 'ज्ञातता' नामक एक नये धर्म का प्रादुर्भाव हो जाता है, जिसे घट के प्रत्यक्ष ज्ञान का फल कहा जा सकता है और जिसका स्वरूप होता है- "मेरे द्वारा यह घट जान लिया गया (ज्ञातो मया घटः)।" इसके विपरीत नैयायिकों का मत है कि प्रत्यक्ष ज्ञान के विषय 'घट' में किसी 'ज्ञातता' नामक नये धर्म का आविर्भाव नहीं होता, प्रत्युत प्रत्यक्ष करने वाले व्यक्ति अथवा ज्ञाता में ही एक विशेष 'संवित्ति'-नामक 'ज्ञातृ-धर्म' का प्रादुर्भाव हो जाता है, जिसका स्वरूप-"मैं इस घट को जानता हूँ (घटमहं जानामि)" -जैसे वाक्य के द्वारा प्रकट किया जा सकता है।

इस 'संवित्ति' या 'अनुव्यवसाय' की प्रक्रिया में, ज्ञाता विशेष्य है और 'घट' का ज्ञान उसका विशेषण है, इस प्रकार इस प्रक्रिया में ज्ञाता से ज्ञेय-'घट' आदि वस्तु-का विशेष्य-विशेषण-भाव के रूप में भेद प्रकट हो जाता है। संक्षेप में, किसी वस्तु के 'निर्विकल्पक' बोध में उस वस्तु के स्वगत अभेद की प्रधानता होती है, उसके 'सविकल्पक' बोध में उस वस्तु के स्वगत-अर्थात् पारस्परिक (जाति, गुण इत्यादि के) भेद की, और 'अनुव्यवसाय' में उस वस्तु अथवा ज्ञेय के ज्ञाता के साथ भेद की प्रधानता होती है।

ललित कला के आकार को देखने में भी पूर्वोक्त 'संवेदन' एवं 'प्रत्यक्ष' की प्रक्रियाएँ इसी क्रम से उपस्थित होती हैं; परन्तु साथ ही, उस कलात्मक 'आकार' के प्रत्यक्ष में 'वस्तु-परक' प्रेरणा के अतिरिक्त सहृदय के 'मानस-अंश' की प्रधानता हो जाती है, जिसके कारण कला के प्रत्यक्ष में एक विशेषता आ जाती है। कला के 'आकार' में उसके विविध अवयवों का एक अत्यन्त सुन्दर सामंजस्य रहता है। दूसरे शब्दों में, उसका 'आकार' अत्यन्त मनोरम होता है, इसलिए उसको प्रत्यक्ष कर लेने के पश्चात्, सहृदय के अन्तस्तल में उस 'आकार' का मानसिक प्रतिबिम्ब (image) अत्यन्त स्पष्ट एवं सुन्दर रूप में प्रस्तुत हो जाता है। सहृदय का मन उस मनोहर 'आकार' में अनवरत रमण करना चाहता है, उसमें तल्लीन

एवं तन्मय हो जाना चाहता है । इस तन्मयता का एक महत्त्वपूर्ण परिणाम यह होता है कि किसी कला की मनोरम 'आकृति' का प्रत्यक्ष हो जाने पर प्रमाता को उसके प्रत्यक्षज्ञान के फल 'ज्ञातता' अथवा 'संवित्ति' की सुध ही नहीं रहती । वह उस रमणीय 'आकार' के मनोरम 'प्रतिबिम्ब' में ही मानों खो जाता है । फलतः, कलात्मक प्रत्यक्ष में सहृदय के हृदय की इस तन्मयता एवं 'आत्म-विस्मृति' की अवस्था में किसी 'लौकिक अनुव्यवसाय' आदि प्रक्रिया के न होने के कारण इस प्रत्यक्ष को 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष नहीं कहा जा सकता । दूसरी ओर, लौकिक प्रत्यक्ष के उपरिनिर्दिष्ट, 'जात्यादियोजनाहीन' निर्विकल्पक रूप में भी, इस कलात्मक प्रत्यक्ष का अन्तर्भाव नहीं हो सकता, क्योंकि यह (कलात्मक) प्रत्यक्ष किसी कला-कृति के विविध अवयवों की आपस की संयोजना एवं सामंजस्य पर ही तो आधारित होता है ।

आचार्य अभिनवगुप्त के 'रसानुभूति' के विवेचन से भी इस कलात्मक बोध की विलक्षणता का समर्थन होता है । आचार्य अभिनवगुप्त के 'रसानुभूति' के सिद्धान्त के प्रतिपादन के अवसर पर, आचार्य मम्मट ने 'रस' की प्रतीति को 'लोकोत्तर-स्वसंवेदनगोचर'[११] कहा है । इस ('लोकोत्तर-स्वसंवेदन-गोचर') पद का अभिप्राय यहाँ यह है कि 'रसानुभूति' स्वात्मक ज्ञान (=संवेदन) का विषय (=गोचर) है, अर्थात् इस अनुभूति में ज्ञाता और ज्ञेय का भेद नहीं रहता और इसीलिए यह एक लोकातीत या अलौकिक अनुभूति है ।

'नाट्य' को देख लेने के पश्चात् सहृदय को जो 'रसास्वाद' होता है, उस 'रसना' अथवा 'रस-चर्वणा' को यद्यपि बोध रूप ही माना जाता है, तथापि उस 'रसनात्मक बोध' को अन्य सभी प्रकार के लौकिक बोध से विलक्षण कहा गया[१२] है । आचार्य अभिनवगुप्त का मत है कि 'रसनात्मक-बोध' में लौकिक प्रत्यक्षादि प्रमाणों का व्यापार सम्भव नहीं[१३] । 'नाट्य' अथवा काव्य में वाक्यार्थ बोध के अनन्तर जो मानसिक 'साक्षात्कारात्मिका' प्रतीति होती है, उसमें प्रमाता के 'तादात्म्य' और प्रमेय के 'साधारणीभाव' के कारण देश-कालादि के विभाग का निर्भास समाप्त हो जाता है,[१४] अतएव इस अवसर पर होने वाले 'अनुव्यवसाय' का स्वरूप प्रत्यक्ष-बोध के पश्चात् होने वाले विकल्पात्मक लौकिक 'अनुव्यवसाय' से सर्वथा भिन्न होता है । 'अभिनव-भारती' में इस विशेष प्रकार के 'अनुव्यवसाय' को 'रूषित-विकल्प-संवेदनम्'[१५]-अर्थात् किसी भी प्रकार के विकल्पात्मक संवेदन से रहित बतलाया गया है । यह 'अनुव्यवसाय' वस्तुतः, अपनी ही संवित् के आनन्द एवं प्रकाश से समन्वित, तथा सुख-दुःखादि के आकार वाली विविध लौकिक चित्तवृत्तियों के विशिष्ट रूप से सर्वथा रहित होता है[१६] । यही कारण है कि आचार्य अभिनवगुप्त ने नाट्य-साक्षात्कार को प्रत्यक्ष न कहकर सर्वत्र 'प्रत्यक्ष-कल्प' कहा है । निम्न उद्धारणों में 'प्रत्यक्ष' शब्द के साथ सम्बद्ध 'कल्प' प्रत्यय इस

'नाट्यसाक्षात्कार' के साधारण लौकिक प्रत्यक्ष-बोध से भिन्न होने का संकेत करता है- ''प्रत्यक्षकल्पे नाट्ये'' (अभि० भा०', प्रथम अध्याय, भाग-१, पृ०-३७), 'प्रत्यक्ष-कल्पानुव्यवसाय-विषयः'' (वही, पृ०-४३), 'साक्षात्कारकल्पानुव्यवसाय-गोचर-कार्यत्वं च नाट्यस्य लक्षणमित्यवोचाम'' (वही, चतुर्थ अध्याय, पृ०-१७५), 'अभिनयनं हि सशब्द-लिंग-व्यापार-विसदृशमेव प्रत्यक्ष-व्यापारकल्पमिति निश्चेष्यामः'' (वही, षष्ठ अध्याय, पृ०-२८१) ''तथा काव्यार्थविषये हि प्रत्यक्षकल्प-संवेदनोदये रसोदयः इत्युपाध्यायाः'' (वही, अध्याय षष्ठ, पृ०-२९०) इत्यादि । इन उद्धरणों में से पहले उद्धरण में 'नाट्य' को 'प्रत्यक्ष के समान' ('प्रत्यक्षकल्प') कहा गया है, दूसरे में, विविध अभिनयों से युक्त, नाटक में आने वाले लोक के सुख-दुःख से समन्वित स्वभाव को 'प्रत्यक्ष के तुल्य अनुव्यवसाय का विषय' बतलाया गया है, तीसरा उद्धरण नाट्य के लक्षण में 'साक्षात्कार के सदृश अनुव्यवसाय में गोचर होने वाली कार्यता' का निर्देश करता है । अगले उद्धरण में नाटक में जो अभिनय होता है, उसके 'अभिनयन' व्यापार को अनुमान के व्यापार से विलक्षण 'प्रत्यक्ष के व्यापार के समान' कहा गया है । अन्तिम उद्धरण महत्त्वपूर्ण है, इसमें आचार्य अभिनवगुप्त ने अपने उपाध्याय भट्ट [१७] तोत के मत को उद्धृत किया है, जिसके अनुसार कहा गया है कि काव्य में भी, उस काव्य के अर्थ के विषय में जब 'प्रत्यक्ष के समान संवेदना का उदय' होता है, तब 'रस' का उदय भी होता है । इन सभी उद्धरणों के 'प्रत्यक्षकल्प', 'साक्षात्कारकल्प' तथा 'प्रत्यक्ष-व्यापारकल्प' शब्दों से इस नाट्य एवं काव्य में होने वाली 'प्रतीति' एवं उसके 'अनुव्यवसाय' की लौकिक प्रत्यक्ष और उसके 'अनुव्यवसाय' से भिन्नता सर्वथा स्पष्ट हो जाती है । 'नाट्यशास्त्र' के छठे अध्याय में जहाँ भरत-मुनि ने 'नाट्य' में आठ रस होने का उल्लेख किया है (६/१५), वहाँ 'अभिनवभारती' में 'नाट्य' को नटगत अभिनय के प्रभाव से 'साक्षात्कार के समान प्रतीत होने वाला ('साक्षात्कारायमाण') तल्लीन तथा निश्चल मानस से अनुभव किया जाने वाला ('एकघनमानस-निश्चलाध्यवसेयः') समस्त नाटक एवं काव्य विशेष से 'द्योतनीय' अर्थ कहा गया है :-''तत्र नाट्यं नाम नटगताभिनय-प्रभावसाक्षात्कारायमाणैकघनमानस-निश्चलाध्यवसेयः समस्त-नाटकाद्यन्यतमकाव्यविशेषाच्च द्योतनीयोऽर्थः''-('अभि० भा०', भाग-१, पृ० २६६)। इस प्रसंग में प्रयुक्त 'साक्षात्कारायमाण' शब्द से भी उपर्युक्त तथ्य का समर्थन होता है ।

आचार्य अभिनवगुप्त के समान, जर्मन दार्शनिक काण्ट भी सौन्दर्यानुभूति को लौकिक प्रत्यक्ष से भिन्न मानते हैं और उसमें 'सामान्य-प्रत्ययों' (concepts) की स्थिति नहीं मानते । उनके ग्रन्थ (Critique of Aesthetic judgment') के अंग्रेजी अनुवाद के निम्नलिखित उद्धरण से यह बात स्पष्ट हो जाती है :-

"However, we ought to think that an *a preori* judgment must contain a concept of the object, for the congnition of which it contains the principle : *but the judgment of taste is not based* upon concepts at all, and is in general not a cognitive but an aesthetical judgment".

- J.H. Bernard's translation (1892), pp. 154-55,

यहाँ काण्ट ने किसी लौकिक प्रत्यक्ष के पश्चात् जो 'परिभावना' (judgment) होती है, उसकी सौन्दर्यानुभूति विषयक 'अनुव्यवसाय' (re-perception) के साथ तुलना की है । उनका अभिप्राय है कि किसी लौकिक प्रत्यक्ष की 'परिभावना' में उस प्रत्यक्ष के विषय के 'सामान्य-प्रत्यय' (concepts) अवश्य अधिष्ठित रहते हैं, किन्तु किसी 'आस्वादात्मक अनुव्यवसाय की परिभावना' (The judgment of taste) 'सामान्य-प्रत्ययों' (concepts) पर बिल्कुल भी आधारित नहीं होती ।

यदि किसी साधारण 'घट' के प्रत्यक्ष के साथ किसी सुन्दर मूर्ति के प्रत्यक्ष की तुलना की जाय, तो कलात्मक प्रत्यक्ष की उपर्युक्त भिन्नता का स्वरूप स्वतः स्पष्ट हो जायगा । किसी साधारण 'घट' को देखने के बाद, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, उस घट का पहले तो 'निर्विकल्पक', फिर 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष होता है, और सबके पश्चात् 'अनुव्यवसाय' नाम की प्रक्रिया होती है । परन्तु कला के प्रत्यक्ष में कुछ भिन्न ही प्रक्रिया होती है, उदाहरणार्थ किसी मनोहर मूर्ति के 'आकार' को प्रत्यक्ष करने की प्रक्रिया में लौकिक साधारण प्रत्यक्ष के समान 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष नहीं होता । जैसा कि इस प्रसंग में पहले भी कहा जा चुका है, उस 'आकार' की रमणीयता मन की सभी चंचल वृत्तियों को अपने में ही केन्द्रित कर लेती है, अतएव उसमें लौकिक प्रत्यक्ष के समान, प्रत्यक्ष की हुई वस्तु के व्यक्ति, जाति, नाम, रूप आदि में विशेष्य-विशेषणभाव के भेद की, और न ही उस वस्तु या ज्ञेय की, ज्ञाता के साथ भेद की प्रतीति होती है । किन्तु उस मनोरम 'आकार' और सहृदय के भावुक हृदय का पूर्ण 'तादात्म्य' सम्पन्न हो जाता है । सहृदय को किसी अन्य प्रकार के विकल्प का कोई अवकाश ही नहीं मिल पाता, फलतः, कला के रमणीय 'आकार' और सहृदय के भावुक हृदय में भेद की जो विभाजक दीवार थी, वह समाप्त हो जाती है, और सहृदय कला के आकार की रमणीय एवं मधुर अनुभूति में सर्वात्मना निमग्न हो जाता है । संक्षेप में, कलात्मक अनुभूति में ज्ञाता के सहृदय होने के कारण उसके हृदय का ज्ञेय के मनोहर 'आकार' के साथ पूर्णतया अभेद हो जाता है ।

## (५) कला का 'भाव'-पक्ष

कला के 'आकार'-पक्ष और उसके असाधारण प्रत्यक्ष के विश्लेषण के पश्चात्

अब हमें उसके 'भाव'-पक्ष का विवेचन करना है। कला में उसके 'आकार' और 'भाव'-पक्ष वाक् और अर्थ के समान, परस्पर पूर्णतया सम्पृक्त होते हैं। अतएव उनमें से किसी एक का विवेचन करने में दूसरे का उल्लेख प्रायः अपरिहार्य ही होता है। ऊपर कला के 'आकार' पक्ष का जो विश्लेषण हुआ है, उसमें कला के 'मानसिक प्रतिबिम्ब' (image) के प्रतिपादन के अवसर पर, कला के मनोहर 'आकार' को देखकर सहृदय की कल्पना-शक्ति के आन्दोलित हो उठने की चर्चा की गई है। सहृदय की इस कल्पना शक्ति के द्वारा जहाँ एक ओर कला-कृति के भौतिक 'आकार' से भी अधिक मनोरम 'मानसिक प्रतिबिम्ब' प्रस्तुत होता है, वहाँ दूसरी ओर उस 'मानसिक प्रतिबिम्ब' के उपयुक्त सहृदय के हृदय में सूक्ष्म-वासना या संस्कार के रूप में पहले से ही अवस्थित कुछ 'भावों' के जाग्रत हो जाने का द्वार भी खुल जाता है। अपनी इस जन्म या जन्मान्तर लोकयात्रा में सहृदय अनेक बार अनेक परिस्थितियों में अनेक 'भावों' का अनुभव कर चुका है। उन परिस्थितियों से सम्बद्ध वे 'भाव' सहृदय के मानस में सूक्ष्म-वासना या संस्कार के रूप में अधिष्ठित हो जाते हैं और कला जगत् में जब उन्हीं के सदृश परिस्थितियाँ उपस्थित होती हैं, तो उन परिस्थितियों से उन संस्कार के रूप में अवस्थित 'भावों' का जाग्रत् हो जाना स्वाभाविक है।

कला के 'आकार' को देख लेने के पश्चात् भावनाओं के इस अवश्यम्भावी जागरण के साधारणतया, कलाकार एवं सहृदय से सम्बन्ध रखने वाले दो कारण होते हैं। जहाँ तक कलाकार का सम्बन्ध है, वह दृश्य जगत् के सौन्दर्य से प्रभावित हो कर अपनी 'भावनाओं' को ललित कला के 'आकार' में भरने का, अर्थात्, उस 'आकार' के माध्यम से अपनी भावनाओं को अभिव्यक्त करने का प्रयत्न करता है, और जहाँ तक सहृदय का सम्बन्ध है, कला के 'आकार' को प्रत्यक्ष करने की प्रक्रिया में उसके 'मानस-अंश' (subjective element) की प्रधानता हो जाती है। जैसा कि 'आकार' पक्ष के विश्लेषण के समय भी कहा गया था, प्रत्येक 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष (preception) में द्रष्टा का 'मानस-अंश' होता है, पर वह प्रधान नहीं होता-अर्थात्, 'सविकल्पक' प्रत्यक्ष में मुख्य अंश बाह्य संवेदन का ही होता है, परन्तु किसी कला-कृति के 'आकार' को प्रत्यक्ष करने में सहृदय के 'मानस-अंश' की प्रधानता हो जाती है। इसका कारण, इस 'आकार' को प्रत्यक्ष करने की प्रक्रिया में सहृदय की कल्पना-शक्ति का सक्रिय सहयोग है। यह कल्पना-शक्ति, जैसा कि ऊपर भी कहा गया था, सहृदय के हृदय में कला के 'आकार' के मनोरम 'प्रतिबिम्ब' को प्रस्तुत करती है। कला-कृति का यह मनोरम 'मानसिक प्रतिबिम्ब', मानो सहृदय के भावुक हृदय के समस्त तार झंकृत कर देता है। उसमें एक 'आवेग', एक 'कम्पन' आन्दोलित हो उठता है। इस अवस्था में अनायास ही उस 'आकार के उपयुक्त हृदय के सुप्त 'भाव' सहसा जाग उठते हैं और सहृदय 'भावों' की इस मधुर अनुभूति में आत्मविभोर हो जाता है। यही कला का 'भाव'-पक्ष है सहृदय की कल्पना जितनी प्रौढ होती है, कला-कृतियों में उसको उतनी ही रमणीयता

प्रतीत होने लगती है। यहाँ तक कि सहृदय की कल्पना के फलस्वरूप कला-कृतियों का 'आकार' अथवा रूप भावनाओं का प्रतीकमात्र हो कर ही रह जाता है। मानों वह अपने आप को भावों की उस कमनीय अभिव्यक्ति में पूर्णतया समर्पित कर देता है।

यहाँ ऐसा प्रतीत होगा कि कला के 'आकार'-पक्ष के वर्णन में 'मानसिक प्रतिबिम्ब' के स्वरूप का पहले जो निरूपण किया गया था, 'भाव'-पक्ष उसकी पुनरावृत्ति मात्र है। किसी अंश तक यह ठीक भी है। जैसा कि इस 'भाव'-पक्ष के विवेचन के प्रारम्भ में ही कहा जा चुका है, कला में उसके 'आकार' एवं 'भाव'-पक्ष-दोनों ही परस्पर सम्पृक्त रहते हैं। कलात्मक अनुभूति के अवसर पर इन दोनों पक्षों में कोई भिन्नता प्रतीत ही नहीं होती। वहाँ तो 'आकार' एवं 'भाव' की एक अत्यन्त संश्लिष्ट सी अनुभूति ही होती है। सहृदय के हृदय में कला के 'आकार' को देख कर उसका जो मनोरम 'मानसिक प्रतिबिम्ब' आविर्भूत होता है, उसमें भी, ऊपर के विवेचन के अनुसार, कल्पना का कार्य अवश्य होता है, और उस प्रवाह में स्वतः अनेक 'भाव' उद्बुद्ध होते चलते हैं। कला के 'मानसिक प्रतिबिम्ब' के अवबोध में कल्पना की सक्रियता से ही रमणीयता आती है। इस 'रमणीयता'[१८] का एक स्वरूप साधारणतया कला के 'आकार' में भावों की अभिव्यंजकता का मुखरित हो जाना भी है। अतएव कला के असाधारण प्रत्यक्ष में कल्पना की क्रिया प्रारम्भ हो जाने पर उस कला के मनोरम 'मानसिक प्रतिबिम्ब' के साथ, भावों का उद्बोधन भी स्वभावतः समन्वित होता चलता है। इस प्रकार कला के 'आकार'-पक्ष-और 'भाव'-पक्ष वस्तुतः, हमारे अन्तःकरण में अलग-अलग नहीं होते, तथापि उनका पृथक्तया विश्लेषण इसलिए किया जाता है, जिससे कि एक ही वस्तु के दो पहलू अलग-अलग समझे जा सकें।

## (६) कला में आकार के द्वारा 'भाव' की अभिव्यंजना

ऊपर कहा गया है कि कला की अनूभूति में उस कला का 'आकार' भावनाओं का प्रतीकमात्र बनकर रह जाता है। अब यह स्पष्ट करना है कि कलाकार की 'प्रतिभा' किस प्रकार कला के भौतिक उपादानों को अपने 'भावों' के प्रतीक बनाने का प्रयत्न करती है। अपनी कला के भौतिक उपादानों में अपनी भावनाओं को अभिव्यक्त करने के लिए कलाकार को अपनी कला के उपादानों पर अपना पूर्ण-प्रभुत्व स्थापित करना पड़ता है। इस उद्देश्य की सिद्धि के लिये पूर्व -परम्परा से प्राप्त, प्रायः अपनी कला के समस्त रहस्यों को हृदयंगम करना होता है, जिससे अपनी इच्छा के अनुसार वह अपने उपादानों का उपयोग करने में समर्थ हो जाता है। कलाकार की 'प्रतिभा' ललित-कला के 'आकार' को अपनी भावनाओं का प्रतीक बनाने के लिए प्रायः प्राकृतिक दृश्यों में से चयन (selection), उनका पुनर्विधान (refashioning) अथवा उनमें संशोधन या परिवर्तन (alteration) करती

है, जिससे उन आकारों में अपूर्व रमणीयता परिस्फुट हो उठती है। इस विवेचना से स्पष्ट है कि कला-कृतियों के 'आकार', यद्यपि जड़ होते हैं। तथापि वे कलाकार की अविराम साधना के फलस्वरूप उसकी भावनाओं को अभिव्यक्त करने की क्षमता प्राप्त कर लेते हैं, जिसके कारण सहृदय के हृदय में भी वे भावनाएँ जाग्रत् हो जाती हैं। सहृदय के हृदय की ये भावनाएँ, प्रधानतया 'आत्मगत' (subjective) होती हैं, किन्तु क्योंकि ये ललित-कला के 'आकार' को प्रत्यक्ष कर लेने के पश्चात् जाग्रत् होती हैं, इसलिए यह स्पष्ट है कि इनका ललित-कला के 'आकार' के साथ अनिवार्य सम्पर्क बना रहता है। यहाँ 'अनिवार्य' सम्पर्क का अर्थ, कार्य-कारण-भाव नहीं समझना चाहिए। कला-कृतियों के भौतिक 'आकार' वस्तुतः, भावनाओं के उद्दीपकमात्र हो सकते हैं, उनके कारण नहीं हो सकते।

## (७) कला के आकर्षण का स्वरूप

कला-कृतियों पर 'आकार' तथा 'भाव' की दृष्टि से विचार करने पर पूर्वोक्त समस्या (दे0, अनुच्छेद-१) के विषय में यह प्रश्न उठता है कि ललितकला का आकर्षण 'आकारात्मक' (formal) है अथवा 'भावात्मक' (emotional) या 'उभयात्मक' दूसरे शब्दों में, कला सम्बन्धी आकर्षण का हेतु कला-कृति का सुन्दर 'आकार' है, अथवा उसके माध्यम से उद्भूत सहृदय के हृदय का रमणीय 'भाव', या दोनों ही उस आकर्षण का हेतु हैं ? संक्षेप में, यह आकर्षण 'वस्तुपरक' (objective) है, अथवा 'आत्मगत' (subjective), या 'उभयगत' ?

## (८) कलाकार और सहृदय की अनूभूति का सामंजस्य

यह कहा जा सकता है कि समस्या के प्रस्तुत रूप में कलाकार तथा उसकी नित्य नव-नव निर्माण करने की प्रवृत्ति (creative impulse) की उपेक्षा कर दी गई है। ललित-कला के जिस 'आकार' को हम देखते हैं, वह कलाकार की अपनी 'अनुभूति' का परिणाम होता है, इसलिए किसी कला-कृति का 'बाह्य' (=भौतिक 'आकार') तथा 'आन्तरिक' ('मानसिक प्रतिबिम्ब' तथा 'भाव') तत्त्व समझने के लिए उनके मूल-अर्थात्, कलाकार की अनुभूति का अनुशीलन अपरिहार्य है। किसी ललित-कला पर शास्त्रीय दृष्टि से विचार करने के लिए उसके निम्नलिखित चार पक्षों का विश्लेषण आवश्यक है : (१) कलाकार द्वारा दृश्यमान जगत् की प्राथमिक अनुभूति, (२) कलाकार द्वारा प्रयुक्त मूल उपादान, (३) उन उपादानों के द्वारा अभिव्यक्त कलाकृति का 'आकार' और (४) उस 'आकार' के माध्यम से अनुभव किये जाने वाले सहृदय के 'भाव'। जिस विश्लेषण में इन में से किसी एक पक्ष की भी उपेक्षा कर दी गई हो, उसको समग्र विश्लेषण नहीं कहा जा सकता, अतएव कला का-कलाकार की अनुभूति से सम्बद्ध-यह पहलू भी विचारणीय है।

कलाकार तथा सहृदय की अनुभूति में प्रायः अत्यधिक सादृश्य स्वीकार किया

जाता है। ललित-कला के आलोचक प्रायः इस तथ्य को स्वीकार करते हैं कि कलाकार की भावनाएँ ही सहृदय के हृदय में संक्रमित होती हैं। भट्ट तोत का मत है कि काव्य एवं नाटक में, (१) नायक, (२) कवि तथा (३) सहृदय-इन तीनों का अनुभव समान[१९] होता है। भरतमुनि का 'भाव'[२०] का लक्षण भी इसी ओर संकेत करता है। राजशेखर ने अपने ग्रन्थ 'काव्य-मीमांसा' में कुछ ऐसे प्राचीन आचार्यों का उल्लेख किया है, जिनके अनुसार कवि और 'भावक' में कोई मौलिक भेद नहीं माना जाता[२१]। आचार्य अभिनवगुप्त भी कवि को सामाजिक के तुल्य[२२] ही मानते हैं। कुछ पाश्चात्त्य आलोचकों का भी मत है कि सहृदय की अनुभूति कलाकार की अनुभूति की 'संक्षिप्त पुनरावृत्तिमात्र'[२३] (recapitulation) होती है, अर्थात्-कलाकार जिस भावना से प्रेरित होकर कला-कृति के 'आकार' का निर्माण करता है, उस 'आकार' को देख कर सहृदय भी उसी प्रकार की भावना का अनुभव करता है। कला-कृति की सफलता वस्तुतः, कलाकार तथा सहृदय के इस 'अनुभूति'-साम्य' पर ही निर्भर करती है इस अनुभूति-साम्य' को भारतीय आचार्यों के शब्दों में 'हृदय-संवाद'[२४] कहा जा सकता है।

क्रोचे ने भी कलाकार तथा सहृदय-इन दोनों में विद्यमान 'कल्पना' की अभिन्नता स्वीकार की है। उसके अनुसार, कलाकार तथा सहृदय की 'अभिव्यंजना'[२५] (Expression) में केवल परिस्थिति की भिन्नता का ही अन्तर है, क्योंकि कलाकार के समक्ष अपने अन्तस्तल में कला से सम्बद्ध 'अभिव्यंजना' के निर्माण का प्रश्न है, सहृदय के समक्ष अपने हृदय में उस 'अभिव्यंजना' के अनुभव के रूप में पुनर्निर्माण[२६] का। ललित-कला का अनुभव करा देने वाली प्रक्रिया को 'आस्वादन' (taste) कहते हैं, उस कलात्मक 'अभिव्यंजना' का निर्माण कराने वाली प्रक्रिया 'प्रतिभा' (genius) कहलाती है। दोनों प्रक्रियायें वस्तुतः, एक समान ही होती[२७] हैं।

इस प्रकार अधिकांश प्राच्य तथा पाश्चात्त्य समालोचकों का मत है कि कलाकार की ललित-कला के 'आकार' के निर्माण से पूर्व की अनुभूति और सहृदय की उस 'आकार' को प्रत्यक्ष कर लेने के पश्चात् की अनुभूति मूलतः, एक-जैसी ही होती हैं। अतः स्पष्ट है कि कलात्मक अनुभूति में कलाकार एवं सहृदय-दोनों की अनुभूतियों का समावेश हो जाता है। यदि कलाकार तथा सहृदय की 'प्रतिभा' के विभिन्न स्तर होने के कारण, तथा उन दोनों के व्यक्तित्व की भिन्नता के कारण, या दोनों की प्रतिभाओं में विषय-भेद एवं स्वरूप भेद[२८] होने के कारण उन दोनों की अनुभूतियों की पूर्ण एक-रूपता स्वीकार न भी की जा सके, तो भी उन दोनों की 'अनुभूतियों' में पारस्परिक सादृश्य तो मानना ही पड़ेगा[२९]।

यह भी कहा जा सकता है कि कलाकार जिन उपादानों के द्वारा अपनी भावनाओं को व्यक्त करता है उन उपादानों पर भी पृथक्तया विचार किया जाना चाहिये। परन्तु इस कथन में भी अधिक सार नहीं है, क्योंकि कलाकार की प्रतिभा द्वारा

परिवर्तित मूल उपादान ही कला-कृति के भौतिक 'आकार' का निर्माण करते हैं। स्वतः मूल उपादानों में कोई चमत्कार नहीं होता। कला-कृति के 'आकार' से पृथक् उसके मूल उपादानों पर विचार करना व्यर्थ है।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि किसी कला-कृति पर उसकी अभिव्यक्ति, या 'आकार' और उसकी अनुभूति या 'भाव'-इन दोनों दृष्टियों से विचार किया जा सकता है। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, कला-कृति के 'अभिव्यक्ति'-पक्ष में उस कला के मूल-उपादान और उन उपादानों के माध्यम से प्रस्तुत हो जाने वाले उस कला के विशेष भौतिक एवं मानसिक 'आकार'-इन दोनों का, और उस कला-कृति के 'अनूभूति'-पक्ष में दृश्य जगत् को देख कर कलाकार के अन्तःकरण में जाग्रत् हो जाने वाली 'अनुभूति' और उस कला-कृति के उपर्युक्त भौतिक एवं मानसिक 'आकार' को प्रत्यक्ष कर लेने के पश्चात् सहृदय के हृदय में प्रादुर्भूत हो जाने वाली 'अनुभूति'-इन दोनों ही 'अनुभूतियों' का समावेश हो जाता है।

## (९) कला के आकर्षण की आधारभूत मान्यता

उपर्युक्त (अनुच्छेद-७ में प्रतिपादित) समस्या की आधार-भूत मान्यता यह है कि साहित्य, संगीत एवं कला में एक सहज, स्वाभाविक तथा कुछ अंशों में 'अनिर्वचनीय'[३०] आकर्षण विद्यमान होता है। विश्लेषण की सुविधा के लिए इस विषय में दो बातें कही जा सकती हैं। पहली, यह कि ललित-कला में सहृदय भावकों या सामाजिकों को अपनी ओर आकर्षित कर लेने का सामर्थ्य विद्यमान होता है और ललित-कला का यह आकर्षण सहज होता है-अर्थात्, उस कला के 'आकार' के प्रादुर्भाव के साथ ही आविर्भूत हो जाता है; दूसरी, यह कि कला का यह आकर्षण कुछ अंशों में 'अनिर्वचनीय' या सहृदय के केवल अपने अनुभव से ही संवेद्य ('स्वानुभवसंवेद्य') भी होता है। अब क्रमशः इस मान्यता के इन दोनों रूपों पर विचार किया जा सकता है।

ललित-कला के इस आकर्षण की स्वाभाविकता को प्रकट करने के लिए तो सम्भवतः, किसी बाह्य प्रमाण की अपेक्षा नहीं है। यह बात तो कला के रमणीय 'आकार' की ओर सहृदय के बारम्बार उन्मुख हो जाने से ही सिद्ध हो जाती है। प्रौफेसर हिरियान्ना लिखते हैं कि "सहृदयों के रंगमंच, संगीत-समारोह आदि की ओर बारम्बार जाने की उत्कण्ठा ही ललित-कला के स्वाभाविक आकर्षण को स्पष्टतया प्रदर्शित करती है[३१]"। हाँ, यह बात अवश्य विचारणीय है कि कला के इस सहज आकर्षण का हेतु क्या है ? अतएव, अब हम ललित-कला के आकर्षण की उन प्रमुख विशेषताओं का उल्लेख करेंगे, जिनसे इस कलात्मक सहज आकर्षण के मूल-उद्गम पर प्रकाश पड़ता है।

## (१०) कलाओं का आकर्षण : सार्वभौम एवं सार्वकालिक

कलात्मक आकर्षण की एक मुख्य विशेषता यह है कि ललित-कला का स्वरूप सार्वभौम एवं सार्वकालिक होता है। कलाकार भी यद्यपि इसी जगत् का जीव है। वह जिस देश, जिस काल और जिस संस्कृति के वातावरण में पलता है, उससे बिल्कुल पृथक् भी नहीं रह सकता, अपने देश, काल एवं संस्कृति के परम्परागत संस्कारों तथा विश्वासों से, और अपनी सामाजिक परिस्थिति से भी, वह प्रभावित होता है। उसकी कला-कृति में देशगत, कालगत एवं संस्कृति गत विशेषताएँ भी परिलक्षित होती ही हैं, और इन्हीं विशेषताओं के कारण हम इन कला-कृतियों को भारतीय, यूरोपीय, अथवा चीन-देशीय, प्राचीन, अर्वाचीन अथवा आधुनिक कह सकते हैं। और सच तो यह है कि कलाकारों के इन संस्कारों, विश्वासों, और सामाजिक पृष्ठभूमि को बिना समझे हुए, उसकी कला-कृति का सम्यक् आकलन एवं सही मूल्यांकन नहीं किया जा सकता। यह सब सत्य है, फिर भी, प्रत्येक उत्कृष्ट कला-कृति अपनी इन समस्त सीमाओं, अपने इन समस्त बन्धनों, और अपने इन समस्त बाह्य उपकरणों को, स्वतः छिन्न-भिन्न कर डालती है। सामयिक परिस्थिति के इस अतिक्रमण के कारण ही किसी कला-कृति में एक चिर-स्थायी और सार्वभौम आकर्षण आर्विभूत हो जाता है।

इस देश-काल सम्बन्धी 'परिस्थिति-निरपेक्षता' के आधार पर कला की 'आकृतियों' में वह विलक्षणता उद्भूत हो जाती है, जिसके कारण स्वयं विशिष्ट 'आकारों' से समन्वित होने पर भी, ये कलाएँ सब कालों और सब देशों के सहृदयों को सामान्य मानवीय 'भाव-भूमि' पर भी पहुँचा कर अलौकिक आनन्द प्रदान कर सकती हैं। इस तथ्य की पुष्टि के लिए होमर, कालिदास, शेक्सपियर आदि के काव्य एवं नाटक, अजन्ता के चित्र, सारनाथ की भगवान् बुद्ध की प्रतिभा, आगरे का ताजमहल इत्यादि कला-कृतियाँ उपस्थित की जा सकती हैं। ये इस अनन्त-कला-जगत् के थोड़े-से उपलक्षण-मात्र हैं। ये कला-कृतियाँ आज भी उसी प्रकार सहृदयों के तन को पुलकित, मन को प्रमुदित और जीवन को कृतार्थ करती हैं, जिस प्रकार कि अपने निर्माण के समय में करती रही होंगी। यहाँ तक कि प्रागैतिहासिक काल के पर्वत की कन्दराओं में चित्रित उन आदिम चित्रों का भी इस प्रसंग में उल्लेख किया जा सकता है, जिनका आकर्षण आज भी उतना ही है, जितना उस समय रहा होगा, जब कि ये चित्र बनाये गये थे।

जब हम भौतिक विज्ञान के क्षेत्र में प्राचीन मान्यताओं की आधुनिक काल के वैज्ञानिक सिद्धान्तों के साथ तुलना करते हैं, तो ललित-कलाओं के इस सार्वभौम एवं सार्वकालिक आकर्षण का स्वरूप और भी स्पष्ट हो जाता है। प्राचीन काल की रसायन-शास्त्र, भौतिक-शास्त्र, ज्योतिष-शास्त्र आदि से सम्बन्ध रखने वाली धारणाएँ आज के वैज्ञानिक सिद्धान्तों के समक्ष केवल मनोरंजन एवं ऐतिहासिक कुतूहल का

ही विषय रह गई हैं, किन्तु उस प्राचीन काल की ही कला-कृतियों के विषय में यही बात नहीं कही जा सकती । उनमें जो 'गतिशील' (DYNAMIC) सौन्दर्य और जो प्रतिक्षण नवीन-नवीन रूप धारण करने वाली 'रमणीयता'[३२] उस प्राचीन काल में अभिव्यक्त होती थी, वह इतना समय बीत जाने पर और भी अधिक उज्ज्वल रूप में आज भी प्रकट होती हुई दिखलाई देती है ।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि ललित कलाएँ दिक्, काल एवं व्यक्तिगत बन्धनों से सर्वथा स्वतन्त्र और मनुष्य की सर्वसामान्य भावनाओं का मनोरम प्रतीक होती हैं, और इसीलिए प्रत्येक उत्कृष्ट कला-कृति चिर-नवीन, चिर-मनोहर एवं चिर-आस्वाद्य होती है ।

## (११) कलात्मक-अनुभूति की अनिर्वचनीयता

ऊपर उत्कृष्ट कलाकृति के विषय में उस कृति की दिक्, कालादि के बन्धन से स्वतन्त्रता का उल्लेख किया गया है । वस्तुतः, कला का देश-काल आदि के बन्धन से स्वातन्त्र्य ही उसको कुछ अंशों तक अनिर्वचनीय बना देता है । जहाँ तक कला के भौतिक 'आकार' का प्रश्न है, उसका निर्वचन या विश्लेषण किया जा सकता है, सच तो यह है कि 'लक्षण' ग्रन्थों में जितने भी कला-सम्बन्धी सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया जाता है, प्रायः वे सभी सिद्धान्त, वस्तुतः, कला के इस भौतिक पक्ष का ही निर्वचन करते हैं । कला के उपरिनिर्दिष्ट 'मानसिक-प्रतबिम्ब' मे भी सहृदय के मानस की विविध भावनाएँ सम्पृक्त हो जाती हैं, अतएव इस पक्ष का निर्वचन भी अत्यन्त कठिन है । किन्तु इस 'मानसिक-प्रतिबिम्ब' के द्वारा सहृदय जिस 'कलात्मक-अनुभूति' में निमग्न हो जाता है, उसका विश्लेषण तो हो ही नहीं सकता। वह 'कलात्मक-अनुभूति' तो केवल 'स्वसंवेद्य' ही होती है । जिस प्रकार गूँगा गुड़ के आस्वाद को प्रकट नहीं कर सकता, उसी प्रकार सर्वांश में उस 'अनुभूति' का विश्लेषण करने में भाषा असमर्थ ही रहती है ।

भारतीय आचार्यो के 'रसानुभूति' के विवेचन से इस कलात्मक अनुभूति के भाषा के द्वारा प्रकटीकरण में जो कठिनता है, वह स्पष्ट हो जाती है । भट्टनायक, अभिनवगुप्त और मम्मट जैसे आचार्य भी 'रस' की अनुभूति के प्रकरण से उस अनुभूति के केवल 'आकार'-अर्थात्, 'विभाव, अनुभाव' इत्यादि का और लौकिक 'रत्यादि' स्थायी भावों का वर्णनमात्र करते हैं । ये आचार्य भी इस 'रसात्मक-अनुभूति' का केवल सहृदय-मात्र से संवेद्य जो विशिष्ट स्वरूप है, उसको यथावत् उसके सम्पूर्ण रूप में भाषा के द्वारा प्रकट कर देने में अपने आप को असमर्थ ही पाते हैं और उस अलौकिक अनुभूति को केवल स्थायी 'भावों' 'विभावों' इत्यादि का 'साधारणीकरण' बतला कर उस (अनुभूति) की ओर केवल संकेत ही करते हैं । इस 'रसानुभव' में लोक में स्थायी भावों, विभावों इत्यादि का किसी विशेष व्यक्ति, देश, काल आदि के साथ जो सम्बन्ध पाया जाता है, उसकी समाप्ति हो जाती है

और लोक के ये 'असाधारण', अर्थात्-देश-कालादि-विशिष्ट 'विभावादि' अपने साधारण, सर्व-सामान्य या निर्विशेष रूप में अनुभव के विषय बनते हैं । दूसरे शब्दों में, भारतीय आचार्यों का भी, सम्भवतः यही अभिमत है कि 'रसानुभूति' दिक्-कालादि के बन्धनों से परिच्छिन्न नहीं होती । 'ध्वनि-सिद्धान्त' के प्रवर्तक आचार्य आनन्दवर्धन तथा उनके व्याख्याता एवं समर्थक आचार्य अभिनवगुप्त एवं मम्मट और उनके सभी अनुयायी 'रस' की अनुभूति में केवल 'विभाव' तथा 'अनुभाव' को ही 'अभिधेय', या शब्द की अभिधा शक्ति के द्वारा बतलाये जाने के योग्य, मानते हैं । आचार्य आनन्दवर्धन का मत है कि "ध्वनि का तीसरा भेद 'रस' वाच्य-अर्थ की सामर्थ्य से आक्षिप्त हो कर प्रकाशित होता है, वह साक्षात् शब्द के व्यापार का विषय नहीं बन सकता[३३] ।"इसकी व्याख्या करते हुए आचार्य अभिनवगुप्त कहते हैं कि "इस रसानुभूति के विषय में 'ध्वनन' अथवा 'व्यंजना' व्यापार के अतिरिक्त अन्य किसी व्यापार की कल्पना भी नहीं की जा सकती।"[३३] आचार्य मम्मट का कथन है कि "रसादि नामक अर्थ तो स्वप्न में भी वाच्य नहीं हो सकता।"[३३] इन सभी वक्तव्यों का निष्कर्ष यही है कि 'रसानुभव' सदैव 'व्यंग्य' ही होता है । वह न कभी 'वाच्य' हो सकता है, न 'लक्ष्य' और न शब्द से सम्बन्ध रखने वाली 'तात्पर्य'-जैसी किसी अन्य वृत्ति के द्वारा बतलाया जा सकता है । इसी प्रकार 'शब्द' प्रमाण के अतिरिक्त, वह न 'प्रत्यक्ष' प्रमाण का विषय बन सकता है, और न 'अनुमान' का ही । सहृदयों के आस्वाद का विषय होने के कारण इस अनुभव का अपलाप भी नहीं किया जा सकता ।[३४]

'रसानुभूति' को केवल 'व्यंग्य' मानने का आशय प्रकारान्तर से इस अनुभूति को 'अपरिमेय' एवं 'अपरिसीम' मानना ही हैं । दूसरे शब्दों में, यह स्वीकार करना है कि वह केवल सहृदय से "वेद्य' अथवा 'अनिर्वचनीय' होती है । कला का समीक्षक उस अनुभूति की भौतिक परिस्थितियों का ही विश्लेषण कर सकता है, उदाहरणार्थ, 'रसानुभूति' के प्रसंग में केवल 'विभाव', 'अनुभाव' आदि का वर्णन मात्र कर सकता है, और दूसरा कार्य जो एक कला का समीक्षक इस विषय में कर सकता है, वह है, इस अनुभूति के अवसर पर होने वाली सहृदय की एक विशेष प्रकार की 'मानसिक प्रक्रिया'-उदाहरणार्थ, उपर्युक्त 'रसानुभूति' के प्रसंग में सहृदय के (१) 'हृदय-संवाद', (२) 'तन्मयता' एव (३) 'आस्वाद्यमानता' के क्रम[३६] का निर्देश मात्र कर देना। इस प्रकार जो 'वास्तविक अनुभूति' है, वह तो सर्वथा अनिर्वचनीय ही रहती है ।

किन्तु यह समझ लेना कि कला-सम्बन्धी अनुभूति का यह 'अनिर्वचनीय' तत्त्व इस धरती से बाहर की कोई अलौकिक या दिव्य वस्तु है, भूल ही होगी। कविता के 'रस' और कलात्मक अनुभूति को प्रायः 'अलौकिक' कह दिया जाता है; इस 'अलौकिक' शब्द से कुछ ऐसा भ्रम- सा हो जाता है कि यह कुछ ऐसी अनुभूति होगी, जो केवल गिने-चुने, समाधिस्थ योगी के समान, किसी असाधारण व्यक्ति को

ही होती होगी । 'ब्रह्मानन्दसहोदर' शब्द ने इस भ्रम को और भी बढ़ाने में सहायता की है । वस्तुतः, इस अनुभूति की यह 'अलौकिकता' अथवा 'ब्रह्मानन्दसहोदरता' केवल 'अर्थवाद' ही है । स्वभावतः, रसानुभूति के प्रसंग में 'अलौकिक' शब्द का अर्थ 'लोक-बाह्य' कदापि नहीं है । किन्तु इसका अभिप्राय केवल इतना ही है कि कलात्मक एवं 'रस' की अनुभूति इस लोक की होते हुए भी, इस लोक की प्रतिदिन की साधारण अनुभूतियों से ऊँचे स्तर की 'अनुभूति' है । यह मानवीय भावनाओं की 'साधारणीभूत' अनुभूति है । यह एक ऐसी अनुभूति है, जिसमें लोक के विविध प्रयोजनों, स्वार्थों, संस्कारों एवं विश्वासों से तथा व्यक्तिगत संकीर्णताओं एवं परिस्थिति के बन्धनों से ऊपर उठ कर सहृदय 'भावों' की सर्वसामान्यता-'साधारणीभूत'-अनुभूति में सर्वात्मना निमग्न हो जाते हैं ।

जगत् में सुन्दरता, भव्यता एवं उदात्तता के अतिरिक्त कुरूपता, बीभत्सता और भयानकता भी है । पर उनकी ओर स्वभावतः, कोई भी उन्मुख नहीं होता । किन्तु किसी कला में जब जीवन का यह कुरूप, बीभत्स एवं भयानक रूप अभिव्यक्त होता है, तब यह स्पष्ट है कि सहृदय उसके 'रस' का आस्वादन करते हैं । ऐसा क्यों होता है ? पाश्चात्त्य आलोचना के इतिहास में सबसे पहले अरिस्टॉटल ने विशेषतः 'कॉमेडी'[३७] (Comedy) आदि दृश्य काव्यों में उपस्थित होने वाले कुरूप एवं हास्यास्पद के विष्लेषण, में,इस विषय की मीमांसा की थी । तब से अब तक अनेक बार पाश्चात्त्य मनीषियों ने इस समस्या का पर्यालोचन किया है । जीवन और जगत् में जो सुन्दर, भव्य एवं उदात्त है, वह तो कलाओं में प्रकट होता ही है; पर साथ ही कुरूप इत्यादि की अभिव्यक्ति भी इन कलाओं की परिधि से बाहर नहीं है । यूरोप के साहित्य में तो अत्यन्त प्राचीन काल से ही इस 'कुरूप' एवं 'हास्यास्पद' के आधार पर 'कॉमेडी' नामक एक विशेष प्रकार के दृश्य-काव्य की रचना होती चली आई है । भारतीय आचार्यों के अनुसार भी केवल 'हास्य' ही 'रस' नहीं है, प्रत्युत साधारणतया, अप्रिय 'बीभत्स' और 'भयानक' भी 'रस' है; काव्य-कला की क्षमता उन्हें भी आस्वादन के योग्य बना देती है । इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि ललित-कला में कोई ऐसा तत्त्व अवश्य होता है जो 'कुरूप' इत्यादि को भी 'आस्वाद्य' बना देता है। यह बात भी कला के अनिर्वचीय चमत्कार की ओर संकेत करती है।

## (१२) कला के 'अनिर्वचनीय' चमत्कार का स्रोत

कला के इस चामत्कारिक स्रोत की मीमांसा भारतवर्ष और यूरोप में निरन्तर होती रही है । अनेक मनीषियों ने ललित-कला के चमत्कार के स्रोत की गवेषणा का प्रयत्न किया है । इस महान् प्रयत्न के फलस्वरूप, समय-समय पर भारत तथा यूरोप में ललित-कला सम्बन्धी अनेक सिद्धान्तों की उद्भावना हुई है । भारतवर्ष में ऐतिहासिक क्रम से 'रस', 'अलंकार', 'रीति' एवं 'गुण', 'ध्वनि' और 'वक्रोक्ति' आदि सिद्धान्त प्रचलित हुए । यूरोप में भी अपने विशेष ढंग से कलाओं के चमत्कार

के रहस्य को समझने का प्रयास किया गया । वहाँ कभी तो इस चमत्कार को 'दिव्य प्रेरणा' (divine inspiration), 'कला के इन्द्रजाल' ('illusion of art'), अथवा 'अनुकरण' ('mimesis' or imitation) आदि में संनिहित माना गया[३८] तो कभी इसको 'एक में अनेक के समन्वय' ('unity in variety) के प्राचीन यूनानी दर्शन के सिद्धान्त के अनुसार किसी कला-कृति के अनेक अंगों के अपने अंगी के साथ 'सम-मातृत्व' अथवा 'सामंजस्य' ('symmetry or harmony of parts') पर आधारित कहा गया[३९] । कभी कलाओं में प्रकट होने वाले इस अनिर्वचनीय तत्त्व को 'भव्य एवं उदात्त' (sublime) कह कर इसके रहस्य के उद्घाटन का प्रयत्न किया गया[४०]; तो कभी 'सफल आन्तरिक अभिव्यंजना' (experesson) को ही ललित-कला का एकमात्र स्वरूप माना गया[४१]।

उपर्युक्त सिद्धान्तों की समीक्षा से पता चलता है कि प्रायः, ये सभी सिद्धान्त या तो ललित-कला के 'आकार', या 'भाव' या इन 'दोनों के समन्वय' में इन कलाओं के चमत्कार का अन्वेषण करते हैं । इस प्रकार हमारी समस्या का यथार्थ स्वरूप-जैसा कि पहले (अनु0-७ में) भी कहा गया है-यही है कि ललित-कला के चमत्कार का केन्द्र इन कलाओं का 'आकार' है; या उस 'आकार' से उद्बुद्ध होने वाले 'भाव'; या इन दोनों का 'समन्वित रूप'[४२] ? दूसरे शब्दों में, 'सौन्दर्यानुभूति' में, दृश्य-वस्तु, अर्थात् कला-कृति का 'आकार' आकर्षक होता है अथवा तज्जन्य द्रष्टा के अन्तस्तल की भावनाएँ; अथवा द्रष्टा तथा दृश्य--दोनों का सामंजस्य ?

भारतीय आचार्य प्रारम्भ से ही यह अनुभव करते थे कि काव्य केवल अपने भौतिक 'आकार'-अर्थात्, शब्द और उसके 'वाच्य'-अर्थ तक ही सीमित नहीं होता; तथा काव्य में अभिव्यक्त भावनाएँ भी लौकिक भावनाओं से भिन्न स्तर की होती हैं। भामह तथा दण्डी जैसे आलंकारिकों ने भी सभी अलंकारों का सार तत्त्व 'वक्रोक्ति' अथवा 'अतिशयोक्ति' को ही माना और इस 'वक्रोक्ति' या 'अतिशयोक्ति को 'लोकातिक्रान्तगोचर' एवं 'लोकसीमातिवर्तिनी' कहा। दूसरी ओर भरतमुनि के रस के 'रस' के प्रतिपादन के प्रसंग में, 'विभाव', 'अनुभाव', 'व्यभिचारिभाव' आदि पारिभाषिक शब्दों के प्रयोग से स्पष्ट हो जाता है कि वे 'रसानुभूति' को लौकिक भावों की अनुभूति से भिन्न प्रकार की ही अनुभूति मानते थे । किन्तु आचार्य आनन्दवर्धन के प्रादुर्भाव से पूर्व तक काव्य के 'आकार' और 'भाव' पक्ष का यथार्थ एवं स्पष्ट विश्लेषण सम्भव नहीं हो सका । आचार्य आनन्दवर्धन की अनुपम प्रतिभा ने ही सब से पहले काव्य के चमत्कार के वास्तविक रहस्य को 'ध्वनि'-तत्त्व के रूप में समझा; आचार्य अभिनवगुप्त की दार्शनिक प्रतिभा ने इस 'अलौकिक अनुभूति' की विशद रूप में व्याख्या की और आचार्य मम्मट की समन्वयात्मक बुद्धि ने मीमांसकों तथा महिमभट्ट-जैसे तार्किकों के तर्कों का उत्तर दे कर इस 'ध्वनि'-सिद्धान्त को सुदृढ आधार पर सम्यक् रूप से प्रतिष्ठित किया ।

किन्तु भारतीय आचार्यों की भी एक सीमा थी । भारतवर्ष में प्रायः वास्तु,

मूर्ति, चित्र तथा संगीत को काव्य से भिन्न कोटि की वस्तु समझा जाता है । प्रायः उनकी गणना शिल्प[४३] की श्रेणी में होती थी, अतएव प्रायः सभी भारतीय-आचार्यों[४४] ने अपने विवेचन को केवल काव्य के 'आत्मतत्त्वं' (essence) के साक्षात्कार तक सीमित कर दिया है । इस सीमा के कारण काव्य के साथ ही साथ अन्य ललित-कलाओं के सांगोपांग विवेचन से भी इन कलाओं के चमत्कार के स्रोत पर जो प्रकाश पड़ता है, उससे भारतीय आलोचना-शास्त्र वंचित हो गया । आधुनिक युग में जब कि पाश्चात्त्य आलोचकों के कलाओं के सम्बन्ध में समन्वित विवेचन भी हमारे समक्ष उपस्थित है, यह अनिवार्य एवं आवश्यक हो जाता है कि पाश्चात्त्य विवेचना के प्रकाश में भारतवषर्ष के केन्द्रीय सिद्धान्त-'ध्वनि' को सारी ललित-कलाओं तक विस्तृत किया जाय, और उस व्यापक दृष्टि से पाश्चात्त्य कला सम्बन्धी सिद्धान्तों के साथ उसका तुलनात्मक अध्ययन किया जाय ।

---

## पाद-टिप्पणियाँ

(१) कांव्य के आनन्द को अनुभव करने वाले व्यक्ति को संस्कृत के साहित्य-शास्त्र में 'सहृदय' तथा 'भावक' कहा जाता है । व्याकरण के अनुसार इस 'सहृदय' शब्द का अर्थ किसी अन्य, अर्थात् कवि के समान हृदय वाला (समानं हृदयं यस्य सः) होता है। अथर्ववेद में भाववाचक संज्ञा के अर्थ में इस शब्द का प्रयोग हुआ हैः "सहृदयं सांमनस्यमविद्वेषं कृणोमि वः (३/३०/१)" । पाश्चात्त्य आलोचना के ग्रन्थों में कलाओं के आस्वाद लेने वाले को 'Connoisseur' अथवा कभी कभी 'critic' या समालोचक भी कहते हैं । आचार्य अभिनव गुप्त ने उन रसिकों को 'सहृदय' कहा है, जिसका हृदय काव्य के निरन्तर अनुशीलन से निर्मल एवं विशद हो गया हो तथा जिनमें काव्य के वर्णनीय विषय में तन्मय हो जाने की योग्यता हो (दे0, ध्वन्या0 चौ0 संस्क0 पृ0 ३८-३९) । इस निबन्ध में ललित कलाओं के आनन्द के उपभोक्ता को 'सहृदय' कहा गया है ।

(२) "किसी अंकन में प्रभाव एवं रमणीयता उत्पन्न करने के लिए आकृतियों को ठीक-ठिकाने 'बैठाने' अथवा 'जुटाने' को संयोजन कहते हैं" (दे0 श्री रायकृष्ण दास के ग्रन्थ 'भारतीय-मूर्तिकला' के प्रारम्भ में दिये गये पारिभाषिक शब्द)।

(३) आचार्य मम्मट ने अपने ग्रन्थ 'काव्य-प्रकाश' के चतुर्थ उल्लास (भा0 प्रा0 वि0 सं0 मं0 संस्क0, पृ0-९२ ) में आचार्य अभिनवगुप्त के 'रस'-विषयक मत का प्रतिपादन करने के अवसर पर 'रसानुभूति' की दशा को 'वेद्यान्तर-सम्पर्क-शून्य' बतलाया है । इसका तात्पर्य यह है कि 'रसानुभूति' में सहृदय का मन आस-पास की समस्त वस्तुओं के बोध से रहित हो जाता है । दूसरे शब्दों में, इस अनुभूति में वर्णनीय विषय में ही सहृदय का हृदय तल्लीन हो

जाता है, उस विषय के अरिरिक्त अन्य किसी विषय के बोध का भान भी उसे नहीं रहता ।

(४) ललित कलाओं के आनन्द की प्रगाढ अनूभूति में आस-पास की परिस्थिति का विस्मरण स्वाभाविक है । परिस्थिति-देश, काल तथा वस्तु या व्यक्ति की विशिष्टता से बनती है । इन सब विशिष्टताओं का विस्मरण हो जाने से ललित कलाओं द्वारा उद्‌भूत भावनाएँ साधारण रूप में अनुभव की जाती हैं । भावनाओं के इस 'साधारणीभाव' पर 'रसानुभूति' के प्रकरण में प्रकाश डाला गया है। पाश्चात्त्य आलोचना में 'साधारणीभाव' की इस प्रक्रिया को 'universality' की प्रक्रिया कहा जाता है । भावनाओं के इस 'साधारणीभाव' को ही यहाँ देश, काल तथा वस्तु से 'अपरिच्छिन्न भाव-भूमि' कहा गया है ।

(५) ''स्वान्तः सुखाय तुलसी रघुनाथ-गाथा-भाषा-निबन्धमतिमंजुलमातनोति।'' (तुलसीकृत 'रामचरितमानस' बालकाण्ड, पद्य-७) । क्रोचे (Corce) का भी मत है कि कला-सम्बन्धी सौन्दर्यानुभूति की अपनी प्राथमिक 'अभिव्यंजना' ('Expression') के आनन्द को फिर से अनुभव करने के लिये कलाकार भौतिक उपादानों का उपयोग करता है (दे०, Corce's Aesthetics, Eng. tran.p.97).

(६) दे०, ई० ए० ग्रीनिंग लम्बोर्न :.... "all poetry pxpreses someone's feelings and attempts to awaken the corresponding emotions in the heart of another". (E.A.Lamborn: 'The Rudiments of Criticism'p.10) अर्थात् समस्त कविता किसी की भावनाओं को अभिव्यक्त करती है, और उन्हीं के सदृश अन्तर्वेगों को किसी अन्य के हृदय में जगाने का प्रयत्न करती है'' । और तुलना कीजिये, हरबर्ट रीड ---- "The purpose of art, which is the communication of feeling, is inextricably confused with the quality of beauty, which is the feeling communicated by particular forms". (Herbert Read: The meaning of Art,' p.20) इस उद्धरण में भी कला का प्रयोजन 'भावों का संक्रमण ' बतलाया गया है । यह बात वस्तुतः मनोरंजक है कि आचार्य अभिनवगुप्त ने भी प्रायः इसी अर्थ में 'संक्रमण' 'संक्रान्ति' आदि शब्दों का प्रयोग किया है; दे० 'अभि० भा०', भाग २, पृ० ३००- ''तद्‌रसोचित-विभावादि-भावप्राप्यमाणोऽर्थ उपवर्ण्यते, श्रोतॄणां हृदय-मुपसंक्रामयितुम्''। अर्थात्-''श्रोताओं के हृदय में उपसंक्रान्त कराने के लिये किसी 'रस' के लिए उचित 'विभावादि' भाव को प्राप्त करने वाले अर्थ का वर्णन किया जाता है''। तथा वही, भाग ३, पृ० ६१ : ''तथैव पुमर्थोपायो हृदयमनुप्रवेष्टुमसमर्थ-सुन्दर-तदुचित-रस-संक्रमणया प्राप्तान्तःप्रवेशो विनेय-जनस्य संपाद्ये वस्तुनि

कल्प-पादप-कल्पनायै कल्पते । रस-संक्रान्तिश्च विभावादि-रूपतयैव नान्यथा।'' इत्यादि । इस उद्धरण में भी विभावादि के रूप में 'रस-संक्रान्ति' अथवा 'रस-संक्रमणा' के सहृदय के अन्तःकरण में प्रवेश करने का वर्णन किया गया है ।

(७) राजशेखर ने कवि की 'प्रतिभा' को 'कारयित्री' एवं भावक या सहृदय की 'प्रतिभा' को 'भावयित्री' प्रतिभा कहा है । 'प्रतिभा' के स्वरूप की संस्कृत के अनेक आचार्यों ने व्याख्या की है । भट्ट तोत 'नवीन-नवीन उन्मेष' से शोभित होने वाली प्रज्ञा को 'प्रतिभा' कहते हैं :-''प्रज्ञा नव-नवोन्मेष-शालिनी प्रतिभा मता'' । 'लोचन' में अपूर्व वस्तु के निर्माण कर सकने में समर्थ प्रज्ञा को 'प्रतिभा' कहा गया है । किसी कवि की विशेष प्रतिभा का अर्थ है, उसका ऐसे काव्य के निर्माण में समर्थ होना, जिसमें 'रस' के आवेश से विशदता को प्राप्त करने वाला सौन्दर्य मुखरित हो उठा हो :-''प्रतिभा, अपूर्व वस्तु-निर्माण-क्षमा प्रज्ञा। तस्या विशेषो रसावेश-वैशद्य- सौन्दर्य काव्य-निर्माण-क्षमत्वम्'' ('लोचन', पृ0-९२) ० ० 'लोचन' के मंगलाचरण में इसी 'प्रतिभा' को 'प्रख्या' तथा अन्यत्र (पृ0-३१७) इसे काव्य की एक विशेष प्रकार की 'शक्ति' कहा गया है :-''शक्तिः प्रतिभानं वर्णनीय-वस्तु-विषय-नूतनोल्लेख-शालित्वम् ।''

आचार्य रुद्रट के अनुसार ''जिस शक्ति के कारण कवि के सुसमाधि (एका- ग्रता) से युक्त मन में अनेक प्रकार के वर्णनीय विषय (अभिधेय) का विस्फुरण होता है, और जिसमें अक्लिष्ट पद सहसा कवि को सूझ जाते हैं, कवि की उस शक्ति को 'प्रतिभा' कहा जाता है'' । ('का0 अलं0, पृ0 ६) । राजशेखर का मत है कि जो हृदय में शब्दों के समूह, अर्थों के सार्थ, अलंकारों की संयोजना, उक्ति के मार्ग और इसी प्रकार की अन्य बातों को भी प्रतिभासित कर दे, वह 'प्रतिभा' है : या शब्दग्राममर्थसार्थमलंकारतन्त्रमुक्तमार्गमन्यदपि तथाविधमधिहृदयं प्रतिभासयति सा प्रतिभा'' (का0 मी0' ४/११) । पण्डितराज जगन्नाथ भी काव्य की घटना (रचना) के अनुरूप शब्द एवं अर्थ की उपस्थिति को 'प्रतिभा' मानते हैं :-''तस्य च कारणं कविगता केवला प्रतिभा । सा च काव्य-घटनानुकूल-शब्दार्थोपस्थितिः ।''
-'रस-गंगाधर' (का0 मा0 संस्क0, १९३०) पृ0 ८ ।

पाश्चात्त्य 'सौन्दर्य-शास्त्र' में कवि की 'प्रतिभा' को 'genius' तथा सहृदय की 'प्रतिभा' को 'taste' कहा जाता है : "The activity which judges is called 'taste'; the productive activity is called genius". (Croce's Aesthetics, Eng. Tran.,p.120) and Kant: "For judging of beautiful objects as such taste is requisite;

but for beautiful art, i.e., for the production of such objects, genius is requisite"--Kant's 'Kritik of. Judgment' J.H. Bernard's tran., (1892), p.193.

काण्ट के अनुसार, कलाकार की 'प्रतिभा' का निर्माण उसकी दो मानसिक शक्तियों-(१) 'कल्पना (imagination) तथा (२) 'बोध' (Understanding) के संयोग से होता है :- "The mental powers, therefore, whose union (in a certain relation) constitutes genius are Imagination and Understanding."- Ibid.p.201.

(८) डॉ० बोसान्के (Bosanquet) भी ललित कला में प्रत्यक्ष के उपर्युक्त दोनों रूपों को स्वीकार करते हैं। साधारण प्रत्यक्ष में भी ये दोनों रूप होते हैं, किन्तु उसमें इन दोनों रूपों में से दूसरा रूप प्रधान नहीं होता। इस विषय में डॉ० बोसान्के के निम्न वाक्य महत्त्वपूर्ण हैं :-

"The point is one which cannot be grasped without some attention, because it involves the distinction of two aspects of senseperception, wich probably co-exist in all pereceptive experience, but appear as if at a certain level, the one took the place of the other. I refer to what might roughly be called the mental and the bodily aspect of a sense-perception".-- Bernard Bosanquet : 'A History of Aesthetics (second edn.1949) p.9

(९) कुछ आलोचक कला के इस 'आन्तरिक' पक्ष को ही कला का एकमात्र 'आकार' एवं प्रधान तत्त्व मानते हैं। क्रोचे का यही मत है। उसने इस तत्त्व के लिये 'Expression' या 'अभिव्यंजना' शब्द कां प्रयोग किया है। उसके सिद्धान्त को हिन्दी में 'अभिव्यंजनावाद' कहा गया है।

(१०) 'प्रत्यक्ष' की प्रक्रियाओं और उनके एक प्रक्रिया के समान प्रतीत होने के विषय में देखिये, लेसिंग की पुस्तक 'Laokoon' का अंग्रेजी में E.C. Beasley द्वारा किया गया अनुवाद (१८८८ ई0) अध्याय १७, पृ0-९८ : "How do we attain to a distinct conception of an object in space ? First, we look at its parts singly; then at their combination; and lastly, at the whole. The different operations are performed by our senses with such astonishing repidity that they appear to us to be but one; and this repidity is indispensible, if we are to form an idea of the whole, which is nothing more than the resultant of the ideas of the parts and

of their combinations".---

Lessing's 'Laokoon', chap. XVII, p.98.

(११) दे0 'का0 प्र0' पृ0-९४ (भट्ट वामनाचार्य का १९५० का संस्क0) ।

(१२) " रसना च बोधरूपैव, किन्तु बोधान्तरेभ्यो लौकिकेभ्यो विलक्षणैव" - अभि0 भा0, प्रथम भाग, (द्वितीय संस्क0, १९५६), अध्याय-६, पृ0-२८५।

(१३) " न चात्र लौकिक-प्रत्यक्षादि-प्रमाण-व्यापारः" वही, अध्याय-६, पृ0-२८५।

(१४) " तस्य च 'ग्रीवाभङ्गाभिरामम्' इति (शाकु0अं0-१) 'उमापि नीलालक' (कुमा0 ३।६२), 'हरस्तु किंचित्' (कुमा0 ३। ६७) इत्यादि वाक्येभ्यो वाक्यार्थ-प्रतिपत्तेरनन्तरं मानसी साक्षात्कारात्मिकाऽपहसित-तत्तद्-वाक्योपात्त-कालादि-विभागा तावत् प्रतीतिरुपजायते" -वही, अध्याय-६, पृ0-२७९। बौद्ध दार्शनिक धर्मकीर्ति जिसे 'मानस-प्रत्यक्ष' या 'मनोविज्ञान' (दे0, 'न्याय-बिन्दु', चौ0 संस्क0, पृ0-१३) कहते हैं, सम्भवतः, आचार्य अभिनवगुप्त ने यहाँ उसे ही 'मानसी साक्षात्कारात्मिका प्रतीति' कहा है। डॉ0 व्रजगोपाल तिवारी के, आगरे से प्रकाशित होने वाले 'समालांचक' के 'सौन्दर्य-शास्त्र' नामक विशेषांक में प्रकाशित-'कला और कल्पना पर एक दार्शनिक दृष्टि'- लेख से स्पष्ट है कि इस 'मानस-प्रत्यक्ष' का स्थान हमारे मानसिक जीवन में 'संवेदना' (Sensation) और 'विचार' (Thought) के बीच में है। (पृ0-१७)।

(१५) "तस्मादनुव्यवसायात्मकं कीर्तनं रूषित-विकल्प-संवेदनं नाट्यम्।" वही, अध्याय-१, पृ0-३७।

(१६) "तेन.........योऽनुव्यवसयो जन्यते सुखदुःखाद्याकार-तत्तच्चित्त-वृत्तिरूप-रूषित-निज-संविदानन्दप्रकाशमयः, अत एव विचित्रो रसनास्वादन-चमत्कार-चर्वण-निर्वेश-भोगाद्यपरपर्यायः, तत्र यदवभासते वस्तु तन्नाट्यम्।' - 'अभि0भा0', भाग-१, अध्याय प्रथम, पृ0३७।

(१७) 'अभि0 भा0' के आरम्भ के चतुर्थ श्लोक से स्पष्ट है कि भटट् तोत आचार्य अभिनवगुप्त के 'नाट्य-शास्त्र' के गुरु थे। उन्होंने भटट् तोत के मत का उल्लेख अपनी इस टीका में सर्वत्र 'मद्गुरवः', (प्रथम भाग पृ0-३) 'इत्यस्मदुपाध्यायाः' (वही, पृ0-१५) 'अस्मदुपाध्यायास्तु' (वही,पृ0-२५), 'इत्युपाध्यायाः' (वही, पृ0-६७,२७४,२९०) "तदुक्तमस्मदुपाध्याय-भटट्-तोतेन" (वही, पृ0-३०९)इत्यादि शब्दों के द्वारा किया है। भटट् तोत ने 'काव्यकौतुक' नामक ग्रन्थ भी लिखा था (दे0, 'अभि0भा0', भाग-१ पृ0३७:-"अस्मदुपाध्यायकृते काव्यकौतुके", पृ0-२९१: 'यदाहुः

काव्यकौतुके' तथा भाग-२, पृ0-२२३, ''यत्तूपाध्यायैः काव्यकौतुके रसोद्देश-पर-श्लोके'' ..........इत्यादि)। भट्ट तोत का यह ग्रन्थ अब नहीं मिलता।

(१८) पण्डितराज जगन्नाथ के ग्रन्थ 'रस-गंगाधर' में सबसे पहले काव्य के लक्षण में 'रमणीय' शब्द का प्रयोग हुआ है। उनका काव्य का लक्षण है- ''रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्।'' पण्डितराज 'लोकोत्तराह्लादजनक-ज्ञान-गोचरता' को 'रमणीयता' कहते हैं। उनके अनुसार पुनःपुनः 'अनुसन्धानात्मक भावना-विशेष' इस 'रमणीयता' का कारण है। पण्डितराज के निम्नलिखित वाक्य-''कारणं च तदवच्छिन्ने भावना-विशेषः पुनः पुनरनुसन्धानात्मा'' (का0 मा0 संस्क0, १९४७, पृ0-५) की व्याख्या में नागेश भट्ट लिखते हैं- ''ज्ञानं च भावनारूपमेव नान्यदित्याह-कारणं चेति''। इस प्रकार उपर्युक्त व्याख्या से स्पष्ट है कि काव्य के 'आकार' में -अर्थात् शब्द (एवं अर्थ) में किसी 'भावना-विशेष' का बारम्बार अनुसन्धान ही, पण्डितराज जगन्नाथ के अनुसार 'रमणीयता' का स्वरूप है।

(१९) 'ध्वन्यालोक' की आचार्य अभिनवगुप्त कृत टीका 'लोचन' में भट्ट तोत के निम्न मत का उल्लेख मिलता है- ''नायकस्य कवेः श्रोतुः समानोऽनुभवस्ततः।'' ('लोचन', पृ0-९२) अर्थात्, काव्य में नायक, कवि एवं श्रोता का अनुभव समान होता है।

(२०) ''कवेरन्तर्गतं भावं भावयन् भाव उच्यते''- ('ना0शा0', चौ0 संस्क0 पृ0-७२)। अर्थात्, कवि के अन्तर्गत 'भाव' को वाचिक, आंगिक एवं मुखराग आदि के अभिनय के द्वारा 'भावित' (आस्वाद के योग्य) कर दिया जाने पर 'भाव' कहा जाता है।

(२१) ''कः पुनरनयो भेदो यत् कविर्भावयति भावकश्च कविः इत्याचार्याः।'' 'का0 मी0', बड़ौदा संस्क0, अध्याय ४, पृ0-१३।

(२२) 'कविर्हि सामाजिकतुल्य-एव''- 'अभि0 भा0', भाग-१, पृ0-२९४।

(२३) दे0, शिपले (Shipley) द्वारा सम्पादित 'Dictionary of World Literature.' p.8: "Some have thought that aesthetic appreciation resembles in nature aesthetic creation, the former being a recapitulation of artist's creative act".

(२४) 'हृदय-संवाद' भारतीय साहित्य-शास्त्र का एक महत्त्वपूर्ण पारिभाषिक शब्द है। साधारणतया, सहृदय के हृदय के काव्य के वर्णनीय विषय, कवि की 'भावना' इत्यादि के साथ 'तादात्म्य' को 'हृदय-संवाद' कहा जा सकता है।

(२५) क्रोचे का 'अभिव्यंजनावाद' साहित्यशास्त्र का चर्चित विषय है।

(२६) क्रोचे के ग्रन्थ 'Aesthetics' के अंग्रजी अनुवाद पृ0-१२० पर कलाकार एवं सहृदय की 'प्रतिभा' के सादृश्य का निरूपण किया गया है। इस प्रसंग के निम्न वाक्य द्रष्टव्य हैं:- "It is clear from the preceding theorem that the activity of judgement which criticizes and recoginzes the beautiful is identical with what produces it. The only difference lies in the diversity of circumstances, since in the one case it is a question of aesthetic production, in the other of reproduction"

(२७) Ibid., p.-120:" The activity which judges is called taste; the productive activity is called genius: genius and taste are therefore substantially identical."

(२८) 'काव्य-मीमांसा' के चतुर्थ अध्याय में राजशेखर ने कालिदास का मत उद्धृत किया है, जिसके अनुसार 'कवित्व' से 'भावकत्व' और 'भावकत्व' से 'कवित्व' को, दोनों के स्वरूप में भेद एवं विषय-भेद के कारण पृथक् कहा गया है: ''पृथगेव हि कवित्वाद् भावकत्वं, भावकत्वाच्च कवित्वम्। स्वरूप -भेदाद् विषयभेदाच्च।'' (का0मी0, बड़ौदा संस्क, पृ0१४)। अर्थात् इस मत के अनुसार कलाकार तथा सहृदय दोनों की 'प्रतिभा' स्वरूप-भेद एवं विषय-भेद के कारण एक दूसरे से पृथक् होती हैं।

(२९) इस विषय में क्रोचे के निम्न वाक्य महत्त्वपूर्ण हैं:- "But to posit a substantial difference between genius and taste, between artistic production and reproduction, would render both communication and judgement alike inconcievable. How could we judge what remained external to us? How could that which is produced by a given activity be judged by a different activity?"

----Croce's Aesthetics, Eng. trans., p.121.

यहाँ क्रोचे का तात्पर्य यह है कि कलाकार की 'कारयित्री' और भावक या सहृदय की 'भावयित्री' प्रतिभा में मौलिक भेद मानने पर न तो 'भावनाओं' का 'संक्रमण' ही सम्भव हो सकेगा और न 'कलात्मक अनुव्यवसाय' (judgement) ही। जो हमसे 'बाह्य' रहे, उसका अनुभव ही हम कैसे कर सकते हैं? जो किसी एक प्रक्रिया से आविर्भूत हो, उसका निर्णय उससे भिन्न प्रक्रिया के द्वारा कैसे हो सकता है?

आचार्य राजशेखर भी कहते हैं कि भावक की 'भावयित्री' प्रतिभा कवि के श्रम तथा अभिप्राय को समझती है। उसी के कारण कवि का व्यापार-रूपी

वृक्ष सफल होता है, अन्यथा वह निष्फल हो कर रह जायगा ''भावकस्योपकुर्वाणा भावयित्री। सा हि कवेः श्रममभिप्रायं च भावयति। तया खलु फलितः कवे व्यापारतरुरन्यथा सोऽवकेशी स्यात्।'' ('का0मी0',पृ0-१३)।

(३०) सरस काव्य में विद्यमान इस 'अनिर्वनचीय' तत्त्व का संस्कृत की एक प्रचीन कवयित्री विज्जका देवी ने अपने एक सुन्दर पद्य में निर्देश किया है। उसने कवि के अभिप्राय को 'अशब्द-गोचर' कहा है और उसका केवल काव्य के 'आर्द्र-पदों में' परिस्फुरित होना स्वीकार किया है:-

''कवेरभिप्रायमशब्दगोचरं, स्फुरन्तमार्द्रेषु पदेषु केवलम् ।

वदद्भिरंगैः कृत-रोम-विक्रियैर्जनस्य तूष्णीम्भवतोऽयमञ्जलिः'' ।।

यही बात अपने काव्य-लक्षण के 'रमणीय' शब्द के विवेचन के अवसर पर पण्डितराज जगन्नाथ ने अपने ग्रन्थ 'रसगंगाधर' में भी कही है: ''लोकोत्तरत्वं चाह्लादगतश्चमत्कारत्वापरपर्यायोऽनुभवसाक्षिको जाति-विशेषः''। (का0मा0 संस्क0,पृ0-४-५)। पण्डितराज के इस वाक्य से स्पष्ट है कि वे भी काव्य के 'आह्लाद' में एक ऐसे चामत्कारिक तत्त्व ('जाति-विशेष') की अवस्थिति मानते हैं, जिसका सहृदय का अनुभव ही साक्षी है।

(३१) दे0 प्रो0 एम0 हिरियान्ना की पुस्तक Art Experience पृ0-२५ का निम्न वाक्यः- "The eagerness with which people visit places like theatres and music-halls shows the intrisic attractiviness of art" cf.also Plato:" And so in the imitative arts,-if they succeed in making likenesses and are accompanied by pleasure, may not their work be said to have a charm?" - Laws,II,667 Jowett's trans., p.-445.

(३२) ''क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति, तदेव रूपं रमणीयतायाः ।''

-'शिशुपालवध' (४।१७)।

(३३) दे0 'ध्वन्या' 0 पृ0,-७९-८०; ''तृतीयस्तु प्रभेदो वाच्यसामर्थ्याक्षिप्तः प्रकाशते, न तु साक्षाच्छब्द-व्यापार-विषय इति वाच्याद् विभिन्न एव ।'' तथा इसका 'लोचन' - ''तत्र ध्वनन-व्यापारादृते नास्ति कल्पनान्तरम् ।'' और का0 प्र0, पचंम उल्लास , पृ0-२१७ : ''रसादिलक्षणस्त्वर्थः स्वप्नेऽपि न वाच्यः ।''

(३४) 'रसानुभूति' के शब्द, प्रत्यक्ष एवं अनुमान प्रमाणों का विषय न होने के सम्बन्ध में जो तर्क दिये गये हैं उन पर हमने अन्यत्र विचार किया है।

(३५) यदि यह व्यंग्य 'अपरिमेय' न होता, तो इसका सरलता से आचार्य महिम भट्ट द्वारा प्रतिपादित 'अनुमितिवाद' में अन्तर्भाव हो सकता था और 'व्यंजना'

को 'अनुमान' से पृथक् व्यापार मानने की आवश्यकता न होती।

(३६) आचार्य अभिनवगुप्त की 'रस-विवेचना' में इस क्रम का स्पष्ट निर्देश मिलता है।

(३७) हिन्दी में 'कॉमेडी' को प्रायः 'सुखान्त' नाटक कहा जाता है। वस्तुतः, यह 'सुखान्त' शब्द 'कॉमेडी' (Comedy) की विशेषता को ठीक ढंग से व्यक्त नहीं करता। उदाहरणार्थ, संस्कृत का 'उत्तर-रामचरित' नाटक यद्यपि 'सुखान्त' है, तथापि उसे किसी प्रकार से भी 'कॉमेडी' नहीं कहा जा सकता। 'कॉमेडी' यूनान के कवियों की विशिष्ट 'प्रतिभा' के द्वारा प्रस्तुत एक विशेष प्रकार के दृश्य काव्य को कहा जाता था, जिसमें 'कुरूप' (ugly) 'हास्यास्पद' (laughable) तथा बेढंगे दृश्यों का समावेश सामाजिकों के मनोरंजन की दृष्टि से होता था।

(३८) ये सभी सिद्धान्त यूनान की कला सम्बन्धी प्राचीन आलोचना में उपलब्ध होते हैं।

(३९) दे०, विशेषतया अरिस्टॉटल के ललित-कला सम्बन्धी सिद्धान्त।

(४०) इस सिद्धान्त का प्रवर्तक लौंगीनस् (Longinus) था।

(४१) क्रोचे (Croce) के इस सिद्धान्त को हमने अन्यत्र विवेचित किया है ।

(४२) क्रोचे इस प्रश्न को सौन्दर्य-शास्त्र का एक ऐसा प्रश्न मानता है जिस पर बहुत मतभेद है:-

"The relation between matter and form, or between content and form, as is generally said, is one of the most disputed questions in Aesthetics. Does the aesthetic fact consist of content alone, or of form alone, or of both together?."

---Croce's 'Aesthetics, Eng. Tr. (1953, edn.) p.15.

(४३) 'कौषीतकी' ब्राह्मण में गीत, नृत्य, वादित अथवा वाद्य को शिल्प कहा गया है- ''त्रिवृद् वै शिल्पं-नृत्यं, गीतं वादितमिति'' (२९।५)। अष्टाध्यायी के कई सूत्र भी नर्तक गायक एवं वादक की शिल्पों में ही गणना करते हैः 'शिल्पिनि ष्वुन्'' (३।१।१४५), 'गस्थकन्'' (३।१।१४६) ''शिल्पम्'' (४।४।५५) ''मड्डुकझर्झरादणन्यतरस्याम्'' (४।४।५६) आदि। शिल्प-शास्त्र से सम्बद्ध ग्रन्थों में वास्तुकार (स्थपति), चित्रकार तथा मूर्तिकार को शिल्पी मान कर उनकी कलाओं का विवेचन किया गया है। अनेक शैव-शास्त्र, आगम ग्रन्थ, 'श्रीमद्भागवत', 'हरिवंश' तथा 'विष्णुपुराण' में जिन 'चतुःषष्टिः, (६४) कलाओं की संख्या मात्र का निर्देश किया गया है, उनका कुछ विवेचन वात्स्यायन मुनि के 'काम-सूत्र' तथा उसकी टीका में मिलता है। इन ६४

कलाओं में गीत, वाद्य,नृत्य, आलेख्य, चित्रयोग, वास्तु विद्या आदि का भी उल्लेख किया गया है। इस गणना के अनुसार 'काव्य-समस्या-पूरण' भी एक कला है। किन्तु इस पद का अर्थ, सम्भवतः यहाँ समस्या-पूर्ति अथवा 'छन्दरचना' मात्र है।

भरत मुनि (ना0 शा0, १।११६), आचार्य भामह ('काव्यालं0' १।६) तथा दण्डी (काव्यादर्श, परि0 ३, पृ0 ३९५) इन कलाओं को काव्य से भिन्न मानते थे। इस प्राचीन परम्परा के अनुसार ही राजशेखर ने 'चतुःषष्टिः' कलाओं को 'उपविद्या' एवं काव्य को 'विद्या' कहा है ('का0मी0', अध्याय-१०. पृ0-४९; अध्याय २, पृ0-४)।

(४४) केवल भरतमुनि इस नियम के अपवाद हैं। उन्होंने 'नाट्य-शास्त्र' में संगीत नृत्य का भी विस्तृत विवेचन किया है। किन्तु यह विवेचन भी इन कलाओं को 'नाट्य-कला' का अंश मान कर ही किया गया है। इस विवेचन में भी व्यावहारिक दृष्टि की प्रधानता है; सैद्धान्तिक पर्यालोचन प्रायः गौण ही है।

# मानस : अनूदित या मौलिक

डॉ0 रमानाथ त्रिपाठी

तुलसी अपने युग की विषमताओं के मध्य राम की भक्ति के माध्यम से मानो समस्त समस्याओं का निदान करना चाह रहे थे। कैसे राम ? जो एक ओर परब्रह्म हैं, राग-विराग से ऊपर उठे हुए, तो दूसरी ओर वे अत्यन्त सहृदय सुशील मानव हैं। वे ब्रह्म हैं, सभी सद्गुणों से सम्पन्न हैं। अतः वे सभी की श्रद्धा के पात्र हैं। वे मानववत् आचरण करते हैं, अतः उनके सुख दुःख उनकी अनुभूति से पाठक-मात्र समरस हो जाता है। ऐसे अखण्ड सत्ता सम्पन्न तथा समस्त मानवीय गुणों से युक्त प्रभु राम की गाथा लोककल्याणकारी है। 'रामकथा जग मंगल करनी' है। लोकमंगल का यही दृष्किोण मन में रखकर तुलसी ने मानस की सम्पूर्ण कथा का ताना-बाना बुना। इसके लिए उन्होंने नाना पुराण, काव्य, नाटक आदि का जो अध्ययन-आलोडन किया था, उसका कथा-नवनीत उन्होंने 'मानस' के रूप में प्रस्तुत किया [१] उन्होंने अन्य ग्रन्थों से वही अंश लिये जो उद्देश्य की पूर्ति में सहायक थे। कथा कहीं शिथिल नहीं। राम के ब्रह्मत्व का प्रतिपादन आरम्भ से ही हो जाता है, चाहे शाप-वेर की कथाएँ हों या सती-पार्वती के माध्यम से युगीन शंकाओं का समाधान हो। बालकाण्ड के भूमिका-भाग में कुछ रह गया था तो 'मानस' के उपसंहार अर्थात् उत्तरकाण्ड में उसकी पूर्ति हो गयी। कथा की यह सुगठित एकसूत्रता तुलसी की अपनी देन है।

रामकथा का आदि स्रोत तो वाल्मीकि-रामायण ही है, किन्तु समय के साथ उसका वर्ण्य-विषय नित नये मोड़ स्वीकार करता गया। वाल्मीकि की कथा का विकास साहित्य और अध्यात्म दोनों ही क्षेत्रों में हुआ। मध्यकालीन राम-साहित्य पर अध्यात्म-रामायण गहरायी के साथ छा गयी थी। अध्यात्म-रामायण में वाल्मीकि-रामायण की विस्तृत कथा को बहुत ही संक्षेप तथा सुशृंखलित रूप में प्रस्तुत किया गया, किन्तु कथा को अध्यात्म के रंग में रंग कर। वाल्मीकि-रामायण के सात-आठ अध्यायों में पुत्रेष्टि-यज्ञ का वर्णन है, जबकि अध्यात्म-रामायण में केवल ५-६ श्लोकों में। वाल्मीकि का अनुसरण करते हुए भी बीच-बीच में अध्यात्म का रंग भी ६ दिया गया, जैसे कि राम शंख- चक्र-गदा-धारी विष्णु रूप में प्रकट होते हैं। अध्यात्म-रामायण में वाल्मीकि के उत्तरकाण्ड की विशृंखलित कथा के चुने हुए प्रसंग संक्षेप में प्रस्तुत किये गये, कई प्रसंगों का वर्णन भी हुआ। सीता-निर्वासन का कारण लोकापवाद बताते हुए भी मुख्य कारण देव-चिन्ता बताया गया। देवता अब राम-सीता की स्वर्ग में वापसी चाहते हैं। राम सीता को पाताल

प्रवेश आदि की कथा पहले ही बता देते हैं। इस प्रकार सीता-निर्वासन प्रसंग फीका पड़ जाता है किन्तु राम आक्षेप से मुक्त हो जाते हैं।

भारतीय भाषाओं की रामायण पर अ0 रा0 का गहरा प्रभाव पड़ा। नेपाली-रामायण, मलयालम-रामायण तो अ0 रा0 के स्वतंत्र अनुवाद हैं ही, बँगला, उड़िया, गुजराती, तेलुगु, कन्नड़, तमिल भाषाओं की प्रतिनिधि रामायणें भी इसके प्रभाव से मुक्त नहीं हैं।

तुलसी ने भी वाल्मीकि-रामायण की अपेक्षा अध्यात्म-रामायण को कथा का आधार बनाया है। उन्होंने भी राम के ब्रह्मत्व के रंग के साथ कथा को संक्षिप्त और सुसंगठित रूप में प्रस्तुत किया है। सरस्वती द्वारा कैकेयी मन्थरा को प्रभावित करना, केवट-प्रसंग, सीता के चरणों में चंचु प्रहार, माया सीता-प्रसंग, सेतुबन्ध के समय शिवलिंग की स्थापना, कालनेमि-वृत्तान्त, रावण की नाभि में अमृत होना आदि प्रसंग तुलसी ने अध्यात्म-रामायण से लिये हैं। तथापि 'मानस' अ0 रा0 का अनुवाद नहीं है। अध्यात्म-रामायण में वाल्मीकि-रामायण के अनुसार मिथिला में राम के पहुँचने के पहले ही स्वयंवर हो चुका था। इन दोनों रामायणों में राम की बरात के लौटते समय परशुराम मार्ग में मिलते हैं। तुलसी ने राम-सीता का पुष्प वाटिका में मिलन, पूर्वराग और स्वयंवर दिखाया। अनेक नाटकीय चमत्कृतियों के मध्य स्वयंवर-सभा का दृश्य प्रस्तुत किया गया है। यहाँ तुलसी महाकवि के रूप में अपना सिक्का जमा लेते हैं।

अध्यात्म-रामायण में लेखक ने भले ही पूरी कथा को आध्यात्मिक दृष्टि से प्रस्तुत किया हो, वह राम के ब्रह्मत्व को वह ऊँचाई न दे सका जो तुलसी ने दी। देवताओं की स्तुति सुनकर विष्णु-लक्ष्मी प्रकट होते हैं और राम-सीता के रूप में अवतार लेने की बात कही गयी है। तुलसी ने उन्हें प्रकट होता नहीं दिखाया, वे दीप्त स्वर में आकाशवाणी करते हैं-

जनि डरपहु मुनि सिद्ध सुरेसा।
तुम्हहि लागि धरिहउँ नर बेसा ॥

अ0 रा0 में राम कौशल्या और अहल्या को शंख-चक्र-गदा-पद्म धारी चतुर्भुज विष्णु रूप दिखाते हैं। तुलसी के राम भी कौशल्या को चतुर्भुज रूप दिखा तो गये किन्तु वे विष्णु हैं नहीं, वे तो 'बिधि हरि संभु नचावनिहारे' हैं। मनु शतरूपा के तप से प्रसन्न होकर शंख-चक्र-गदा-पद्म-धारी रूप में नहीं अपितु धनुषबाण-धारी रूप में प्रकट होते हैं--

कटि निषंग कर सर कोदंडा।

अ0 रा0 में राम के मानवीय रूप को कम उभारा है। बालकाण्ड में वे अवश्य ही शिशुवत् आचरण करते हैं, तुलसी ने भी अ0 रा0 का अनुसरण करते हुए उनकी

शिशु क्रीड़ाओं का वर्णन किया है। यहाँ अ0 रा0 में दिखाया गया है कि एक बार राम कौशल्या से रुष्ट होकर डंडा मारकर बर्तन फोड़ डालते हैं। तुलसी के राम ब्रह्म हैं, मानव-लीला भी करते हैं, किन्तु वे सुशील ब्रह्म हैं। तुलसी कल्पना भी नहीं कर सकते कि राम ऐसा करेंगे।

आचार्य सीताराम चतुर्वेदी ने स्वसम्पादित तुलसी-ग्रन्थावली में सूचना दी है कि तुलसी ने २६६ ग्रन्थों से प्रसंग, उक्तियों आदि को स्वीकार किया है। आश्चर्य है कि उन्होंने इतने ग्रन्थ पढ़े, उनके महत्त्वपूर्ण अंश याद रखे और उन्हें अपनी कथा में सहज रूप में गूँथ दिया कि वे कहीं ऊपर से थोपे हुए प्रतीत नहीं होते।

फिर प्रश्न उठता है कि क्या तुलसी मात्र संग्राहक हैं ? उनका कोई अपना वैशिष्ट्य नहीं है ?

मैं प्रायः मौना (मधुमक्खी) का उदाहरण दिया करता हूँ। मौना फूलों का पराग ग्रहण करती है, उसे पचा कर नया रूप-रंग-गन्ध-स्वाद देती है और उसे छत्ते में मधु-रूप में संचित करती है। क्या पराग और मधु एक हैं ? क्या पराग-संचय करने से ही मधु बन जाता है ? सुना है कि वैज्ञानिकों ने पराग को मधु में परिणत करने का प्रयास किया, वे सफल नहीं हुए। उसे मधु बनाने की मौलिकता तो मौना की अपनी है। तुलसी ने भी ग्रन्थ-ग्रन्थ से पराग-संग्रह किया और उसे आत्मसात् कर एक नूतन आस्वाद के साथ प्रस्तुत किया। कोई कवि या कथाकार ऐसा करके दिखा तो दे। महेश्वर-संहिता में वर्णित हैं कि जब भरत चित्रकूट की सभा में उपस्थित हैं, तब वे अत्यन्त बिलख कर राम के बारे में कहते हैं कि उन्हें पथ में जाता देख नाग अपनी वक्रता छोड़ देते हैं, वे सरल-सीधे बन जाते हैं-

सभायां भरतः श्रीमान् विललापातिदुःखितः।
गच्छन्तं पथि यन्नागा दृष्टेवार्जवमागताः ॥

तुलसी ने इस उक्ति में चार चाँद लगा दिये। वे कहते हैं---

जिन्हहिं निरखि मग साँपिनि बीछी।
तजहिं बिषमु बिषु तामस तीछी ॥

(जिन्हें मार्ग में देख कर नागिन और बिच्छू अपने भयंकर विष और प्रचण्ड क्रोध का परित्याग कर देते हैं।).

यहाँ केवल नाग ही नहीं बिच्छू भी हैं। पढ़ते ही आँखों के सामने चित्र खिंच जाता है। काला नाग (या नागिन) हलाहल विष से भरा फन उठाये फुंकार रहा था, राम (आदि) का भुवन-मोहन रूप देख उसके फन से दहकता विष टपक गया, फुंकार लुप्त हो गयी। उसी प्रकार वक्र डंक ताने बिच्छू का डंक भी झुक गया। वह भी निर्विष हो गया। ऐसे बिम्ब महेश्वर-संहिता की मूल पंक्तियों के कहाँ हैं ?

हनुमन्नाटक का एक प्रसंग है-

या विभूतिर्दशग्रीवे शिरश्च्छेदेऽपि शंकरात् ।
दर्शनादेव रामस्य सा विभूतिर्विभीषणे ।।

(जो संपत्ति रावण ने दस सिर छिन्न कर शंकर से प्राप्त की थी, विभीषण को वह संपत्ति राम के दर्शन-मात्र से प्राप्त हो गयी ।)

राम कितने महान् हैं, कितने शरणागत-वत्सल हैं । रावण के अतुल ऐश्वर्य को उन्होंने सहज ही विभीषण को दे दिया । इससे राम की महानता तो सिद्ध होती है, किन्तु कुछ सात्त्विक अभिमान का भाव भी प्रच्छन्न रूप में प्रकट होता है ।

तुलसी की पंक्ति देखिये----

जो संपति सिव रावनहि दीन्हि दिएँ दस माथ ।
सोइ संपदा विभीषनहि सकुचि दीन्हि रघुनाथ ।।

तुलसी ने शब्दशः अनुवाद कर दिया, किन्तु एक शब्द अपनी ओर से जोड़ दिया, 'सकुचि' अर्थात् सकुचा कर । इतनी बड़ी सम्पत्ति राम विभीषण को दे रहे हैं, किन्तु सकुचा कर । मानो कुछ भी नहीं दे रहे । यह राम का शील है । एक छोटा सा शब्द 'सकुचि' कमाल कर गया । उसने अर्थ में एक नयी दीप्ति भर दी ।

राम दलबल-सहित अयोध्या लौट रहे हैं । सत्योपाख्यान में वर्णन है कि माताएँ उन्हें देखने के लिए इस प्रकार दौड़ पड़ीं जैसे गायें बछड़े को देखने के लिए दौड़ पड़ती हैं---

प्रेमातुरा यथाधावन् वत्सं वीक्ष्य स्म धेनवः ।

तुलसी ने प्रेरणा लेते हुए भी इस प्रसंग को अधिक मर्मस्पर्शी, चित्रात्मक और काव्योचित बना दिया है-

जनु धेनु बालक बच्छ तजि गृहँ चरन बन परबस गईं ।
दिन अंत पुर रुख स्रवत थन हुंकार करि धावत भईं ।।

गायों का चित्र कल्पना में अंकित हो जाता है । नयी ब्यायी हुई गायों को बलात् ठेल ठाल कर वन में चरने भेजा गया । वे जाना नहीं चाहती थीं । वहाँ चरवाहा उनकी गर्दन में भारी लक्कड़ बाँध कर उनकी चौकसी करता रहा । सन्ध्या के समय वे दूध और वात्सल्य से भरे भारी थनों को टपकाती हुई, बाँय-बाँय रँभाती हुईं अपने बछड़ों से मिलने के लिए दौड़ पड़ती हैं, इसी प्रकार माताएँ रामादि से मिलने के लिए दौड़ पड़ीं ।

राम, सीता और लक्ष्मण वन में जा रहे होंगे तो ग्राम वधुएँ भी उन्हें मार्ग में मिली होंगी । स्त्रियों के सामान्य स्वभाव के अनुसार इन तीनों को देख उनमें कौतूहल

जागा होगा कि इनमें पति-पत्नी कौन हैं। स्त्रियाँ इस क्षेत्र में चतुर होती हैं। उन्होंने सीता से ही पूछा कि '**कुवलयदलनील**:-श्यामल कमल जैसी कान्ति वाले तुम्हारे कौन हैं ? उनके प्रश्न में आधा उत्तर तो वैसे ही समाहित है, उन्होंने यह तो नहीं पूछा कि खरे गौरे रंग वाले तुम्हारे कौन हैं ? लज्जित नेत्र वाली सीता सिर झुका कर और मुस्करा कर ही पति का परिचय देती है। यह भारतीय दांपत्य की मर्यादा है।

तुलसी ने हनुमन्नाटक के इस प्रसंग को और भी चारुता के साथ व्यक्त किया है। 'कवितावली' में तो ग्राम वधुएँ राम पर इसलिए मुग्ध हैं कि वे अन्य स्त्रियों की ओर नहीं, केवल सीता की ओर बार-बार स्नेहादर-पूर्वक देख रहे हैं। राम की इस मर्यादित चेष्टा पर वे मुग्ध हैं। यह कौन सा सेक्स-भाव है कि राम देख तो सीता की ओर रहे हैं और मन मोह रहें हैं ग्रामवधुओं का।

ये ग्रामवधुयें 'मानस' में भी कोटि मनोजों को लजाने वाले राम का परिचय पूछती हैं। सीता दुहरे संकोच में पड़ जाती हैं। उत्तर न दें तो ग्राम वधुओं का अपमान होता है। यदि उत्तर दे तो भारतीय नारी की सहज लज्जा बाधक बनती है। वे साहस बटोर कर नारी-सुलभ सयानेपन का परिचय देती हैं। ये गोरे तन वाले मेरे देवर हैं। अब राम का परिचय देने की बारी आयी तो पहले उन्होंने सिर पर आँचल खींच लिया, फिर राम की ओर देख भौहें टेढ़ी कीं। उनके सुन्दर नेत्र खंजन की तरह चपल होकर 'तिरीछे'--कुछ अधिक ही तिरछे हो गये। इस प्रकार सीता ने नयनों के संकेत से परिचय दे दिया।

बहुरि बदन बिधु अंचल ढाँकी।
पिय तन चितै भौंह करि बाँकीं ।।
खंजन मंजु तिरीछे नयननि।
निज पति कहेउ तिन्हहि सियँ सयननि ।।

बँगला-रामायण में भी यह प्रसंग हैं। वहाँ भी सीता लाज से सिर झुका कर बिना बोले संकेत से ही समझा देती हैं कि ये मेरे स्वामी हैं-

लाजे अधोमुखी सीता ना बलेन आर।
इंगिते बुझान स्वामी इनि ये आमार ।।

उड़िया रामायण में शबर स्त्रियाँ परिचय पूछती हैं तो सीता पहले देवर का परिचय देती हैं। राम का परिचय देते समय वे लजा कर सिर नीचा कर चुप हो जाती हैं। हनुमन्नाटक से प्रेरणा तो उपर्युक्त रामायणों में भी ली गयी, उनकी अपनी रसमयता भी है, किन्तु 'मानस' का वर्णन तो बेजोड़ है।

आज समाज में केवट-प्रसंग सुप्रचारित है। राम के समदर्शी और दलितोद्धारक रूप को प्रमाणित करने के लिए इस प्रसंग की विशेष महत्ता है। यह प्रसंग मूल रूप

में अध्यात्म-रामायण में उपलब्ध है । बाल-काण्ड के छठे सर्ग में अहल्योद्धार के पश्चात् राम विश्वामित्र और लक्ष्मण के साथ गगांतट पर पहुँचते हैं तो केवट उन्हें नाव पर चढ़ने से रोक कर कहता है--आपके चरणों में कोई मानुषीकरण चूर्ण है । मैं नौका पर चढ़ाने के पूर्व आपके चरण धो कर ही गंगा पार ले जाऊँगा । आपके चरणों की रज से यदि नौका युवती हो गयी तो मेरी जीविका ही मारी जायेगी । ऐसा कह कह कर उसने चरण धोये और गंगा पार ले गया । कुल छह पंक्तियों का वर्णन है । तुलसी ने इस प्रसंग को ३२ पंक्तियों में ऐसा प्रस्तुत किया कि यह खण्डकाव्य का सा आनन्द देने लगा है ।

पहला परिवर्तन तो तुलसी ने यह किया कि इसे बालकाण्ड से हटाकर अयोध्या-काण्ड में समाहित किया । सम्भवतः स्वाभाविकता की दृष्टि से इसे बालकाण्ड में ही होना चाहिए था । राम अहल्या का उद्धार कर गंगा-तट पर आये थे, केवट का डर जाना स्वाभाविक था । नाव यदि तरुणी बन जाती तो बेचारा कुटुम्ब का पालन कैसे करता ।

तुलसी ने इसे अयोध्याकाण्ड तक खींच दिया, क्योंकि तब उन्हें यह सुविधा मिली कि साथ में सीता भी हैं । तुलसी का केवट अज्ञ नहीं है, वह बहुत चंट है । सच में वह प्रभु का चरणोदक चाहता है, इसलिए बहानेबाजी करता है । शायद लक्ष्मण स्वभावानुसार कसमसा उठे होंगे, तभी वह बोल पड़ा कि भले ही ये तीर मार दें, मैं बिना चरण धोये नाव पर नहीं चढ़ाऊँगा । राम उसके प्रेम लपेटे अटपटे वचन सुनकर जानकी और लक्ष्मण की ओर देख उसे अनुमति दे देते हैं । गंगा पार कर राम को लगता है कि उनके पास देने को कुछ है नहीं । सीता राम के मन की बात जान लिया करती हैं । उन्होंने अँगूठी उतारकर दी, किन्तु केवट तो प्रभु की सेवा कर परम परितृप्त है, वह कुछ नहीं लेता । इस प्रकार तुलसी ने इस प्रसंग में नाटकीय चमत्कार भर दिया । इसमें चार लोगों के चरित्र का सूक्ष्म अंकन भी हो गया तुलसी ने कवितावली में भी इसे चारुता के साथ वर्णित किया है ।

बँगला रामायण में अध्यात्म-रामायण के स्थल और कथन का अनुसरण है । यहाँ केवट डर कर जंगल में भाग जाने की चेष्टा करता है । उड़िया लेखक बलराम दास ने इसे अयोध्याकांड में रखा है । पूर्वांचलीय रामायणों का केवट सच में डरा हुआ है । उड़िया-रामायण में उसे सच ही विश्वास है कि राम के चरण में जो रेणु है उससे काष्ठ-पाषाण युवती हो जाते हैं ।

इस प्रकार तुलसी ने संस्कृत ग्रन्थों के कई प्रसंगों से प्रेरणा लेकर उन्हें इस रूप में प्रस्तुत किया कि उनमें एक नूतन आस्वाद आ गया । कई ऐसे प्रसंग भी हैं जिन्हें तुलसी ने ज्यों का त्यों अपना लिया है--

१- सीय लखन जेहि बिधि सुख लहहीं ।
सोइ रघुनाथ करहिं सोइ कहहीं ।।

जानकी-लक्ष्मणौ येन प्राप्नुयातां सुखं हितम् ।
तं करोति रघुश्रेष्ठो ब्रवीति परमेश्वरः ।। शौनक-संहिता

२- हृदय न बिदरेउ पंक जिमि बिछुरत प्रीतम नीर ।
शुष्के नीरे यथा पंकं तथा हृन्न विदीर्य्यते । पुलस्त्य- संहिता

कई सुभाषित और कई सूक्तियाँ, विशेषतः नारी-विषयक उक्तियाँ मित्रलाभ, शुक्रनीति, गर्ग-संहिता और सुभाषित नीति आदि ग्रन्थों से ज्यों की त्यों ले ली गयी है । सच में तुलसी अपने ग्रन्थ को प्रामाणिक बनाना चाहते थे ताकि वह पारम्परिक मान्यताओं की परिधि में स्वीकृत हो सके ।

वाल्मीकि के राम महामानव हैं । उनमें प्रचण्ड आवेश हैं । वे धीर-वीर-गम्भीर हैं । उनका प्रेम-शोक-क्रोध सभी महान् हैं । आगे जब राम के ब्रह्मत्व का विकास हुआ तो उनका मानवीय पक्ष कुछ दुर्बल पड़ गया । अ0 रा0 में राम के ब्रह्मत्व की सिद्धि के कारण उनका सहज मानवीय स्वरूप नहीं उभर सका । कहीं-कहीं उन्हें मानव के रूप में चित्रित किया गया है, जैसे कि अभिषेक का समाचार ज्ञात कर वे प्रसन्न जान पड़ते हैं, तो कैकेयी के वचन उन्हें शूल सा बेधते हैं । 'मानस' के राम तो अभिषेक का समाचार सुन कर पछ्ताते हैं कि सभी भाइयों को छोड़कर बड़े का अभिषेक क्यों । वनवास का समाचार सुनकर उन्हें लगता है मानों यह उनके लिए वरदान हो ! वैसे वे सुख-दुःख की अनुभूति से ऊपर उठें बताये गये हैं । तुलसी ने राम के रूप में ऐसे कथा-नायक की मूर्ति गढ़ी है जो अन्य ग्रन्थों में दुर्लभ है । वे सुन्दर, सशक्त और, सुशील हैं ।

सुन्दर ऐसे हैं कि देखने वाले उनके पीछे खिंचे-खिंचे चल पड़ते हैं । युद्ध क्षेत्र में उनके भुवन-मोहन रूप को देख खर-दूषण की सेना हतबुद्धि सी खड़ी रह जाती है । शस्त्र-प्रहार नहीं करती । वे कुसुम-कोमल हैं तो कुलिश-कठोर भी हैं । सेवकों पर आये दुःखों को जान कर उनकी विशाल भुजाएँ फड़क उठती हैं । वे आततायी शक्ति के विनाश के लिए भुजा उठा कर प्रण करते हैं । भारत के बाहर कई कई देशों के योद्धा प्रचण्ड वीर के साथ प्रचण्ड क्रोधी और क्रूर भी हैं । तुलसी के राम में वीरता और सहृदयता है । वे शत्रु का नाश कर सम्मान-पूर्वक उसकी अन्त्येष्टि भी करते हैं । उनका सबसे बड़ा गुण है शील-सम्पन्नता । भाइयों के साथ खेलते समय वे जीती हुई बाजी हार जाते हैं । प्रत्येक व्यक्ति की भावनाओं की कद्र करते हैं, किसी का दिल नहीं दुखाते । उन्होंने इस बात का भी ध्यान रखा कि कठोर वरदान माँगने वाली कैकेयी कहीं सकुचा न जाये । उन्होंने प्रकट किया कि वन जाने में तो उन्हें लाभ ही लाभ है । वे एक-एक बन्दर सैनिक से उसकी कुशल पूछते थे। वन में जंगली लोगों की बातें ऐसे सुनते जैसे एक वत्सल पिता अपने अज्ञ बच्चों की तोतली बातें सुनता है ।

चरित्र चित्रण की दृष्टि से मानस के प्रत्येक पात्र की विशेषता है कि वह संयमित है, सुशील है । वाल्मीकि के पात्रों में स्पृहणीय आवेश है, तुलसी के पात्रों में अद्‌भुत संयम है । यह भी तुलसी की मौलिकता का परिचायक है ।

जहाँ रामचरित-मानस के कोटि-कोटि प्रशंसक हैं, वहाँ उंगली पर गिने जाने वाले कुछ आलोचक भी हैं । किसी -किसी ने उनकी मौलिकता पर सन्देह किया तो किसी ने उनके लोकनायकत्व पर । एक सज्जन ऐसे भी हैं जो मानस को महाकाव्य न मानकर पुराण मानते हैं और बताते हैं कि इसमें रसानुभूति न होकर रसाभास है ।

मै यहाँ रसराज श्रृंगार को ही ले रहा हूँ । वाल्मीकि से लेकर आज तक कई कवियों ने राम-सीता के दाम्पत्य का वर्णन करते समय सीता के मंगल सौन्दर्य और श्रृंगार का सहज वर्णन किया । पति-पत्नी के मध्य श्रृंगार का वर्णन अवांछित है भी नहीं । तुलसी ने शिव-पार्वती और सीता-राम के श्रृंगार-वर्णन में शुचिता का परिचय दिया, वैसा कोई तपःपूत महान् सर्जक ही कर सकता था । कहीं किसी गोपनीय अंग का नाम नहीं, कहीं कोई विकार उत्पन्न करने वाली बात नहीं, फिर रस में सराबोर कर देने वाला तन्मयकारी वर्णन । कोई भी रामकथा-कार ऐसा उत्कृष्ट वर्णन नहीं कर सका । अध्यात्म-रामायण भक्ति और अध्यात्म के रंग से रँगा ग्रन्थ है इसमें भी सीता के स्तनों का वर्णन है-- वस्त्रान्तर्व्यञ्जिस्तनी ।

मानसकार भी अ0 रा0 से प्रभावित होकर लिखने लगा---**सोह नवल तन सुन्दर सारी** । सुंदर साड़ी और नवल तन अर्थात् किशोर तन का वर्णन । कहीं पाठक के मन में कोई विकार न जाग जाये, अतः तुरन्त अंकुश---**जगत जननि अतुलित छबि भारी** । सावधान, और कुछ मत सोचना । यह किशोरी पूज्या है । ऐसा नहीं कि राम-सीता पर देवत्व का आरोप कर रस को रसाभास में परिणत किया गया हो । पुष्पवाटिका को अपने अनिन्द्य सौन्दर्य से उद्‌भासित करती सीता के अलंकारों की रुनझुन सुन कर राम अवाक् रह गये थे, रघुवंशी राम का पवित्र मन क्षोभमय हो गया था । सीता ने भी उन्हें देखा तो ऐसी तन्मय हो गयीं कि आँखें मूँदे सुध-बुध हीन खड़ी रह गयीं । सखियों ने हास-परिहास भी कर लिये । राम के गले में जयमाल डालते समय उनके सलज्ज मीन-नेत्रों का मनोहारी वर्णन है । कोहबर में वे राम को देखने के लिए लालायित हैं किन्तु भारतीय कन्या का संकोच बाधा उत्पन्न करता है । तब वे चतुर युक्ति निकाल कर अपने कंकण की मणि में राम का चित्र देखने लगती है यहाँ उनसे फिर प्यारी भूल हो जाती है । वे पुनः सुध-बुध भूल कर हाथ उठाये रह जाती हैं । यह वर्णन तुलसी ने 'मानस' और 'कवितावली' दोनों में किया है । उड़िया रामायण में भी है । सीता राम की इतनी श्रद्धा करती हैं कि उनके चरण-चिह्नों पर अपने चरण नही रखतीं ।

कई रसों की भाव भरी छवियों के अनेक अंकन मानस में उपलब्ध हैं । सभी में पाठक को तन्मय कर देने वाला भाव उपलब्ध है ।

भारतीय भाषाओं के लेखकों ने प्रायः परम्परा से प्राप्त रामकथा को अपने आकाश-वातास, अपने आंचलिक परिवेश के मध्य प्रस्तुत किया । उसमें स्थानीय रंगत आ जाने से वह कथा स्थानीय जनों को अपने घर की कहानी सी लगी । तुलसी ने शास्त्रीयता की रक्षा करते हुए भी लौकिक प्रथाओं, वस्त्रभूषण, मनोरंजन, स्थानीय उपमानों आदि का प्रयोग कर कथा को ऐसा जन-सुलभ बनाया कि जन-जन के कंठ में 'मानस' की असंख्य चौपाइयों का वास है । सुख-दुःख के क्षणों में 'मानस' का कोई न कोई छन्द बरबस जीभ पर आ जाता है । ये छन्द सूक्तियाँ बन गये हैं । वृहत् भूखण्ड के कोटि-कोटि जनों के समग्र जीवन को इस प्रकार परिचालित और अनुप्रेरित करने वाला अन्य ग्रन्थ शायद ही कहीं हो ।

'मानस' भारतीय संस्कृति की श्रेष्ठ उपलब्धियों का निचोड़ है और रसाप्लुत श्रेष्ठ महाकाव्य है । वह गेय है, अभिनेय है, वह समाज को सत् संस्कार देने वाला नीति-ग्रन्थ है, जीवन को समुन्नत करने के लिए धर्मग्रन्थ है । वह क्या नहीं है ? ये सारे गुण एक साथ रामकाव्य या अन्य किसी भी कोटि के ग्रन्थ में नहीं हैं । तुलसी ने इस ग्रन्थ के माध्यम से भक्ति को सशक्त आन्दोलन का रूप दिया, जिससे लोक का कल्याण हुआ, दलित शोषित वर्ग को अत्याचारी शक्ति से जूझने का सम्बल मिला । 'मानस' से प्रेरणा लेकर परतंत्रता से मुक्ति का संघर्ष भारत में ही नहीं लड़ा गया, मारिशस, गुयाना, सूरीनाम, फीजी, दक्षिण अफ्रीका आदि में भी ऐसा हुआ । 'मानस' की सुशृंखलित कथा की उदात्तता, प्राणवत्ता और जीवन्तता के कारण ही ऐसा सम्भव हुआ ।

---

(१) गोस्वामी जी ने बालकाण्ड के आरम्भ में वाल्मीकि, व्यास आदि कविपुंगव और कलि के अनेक कवियों की जो वन्दना की है, इससे भी स्पष्ट है कि उन्होंने असंख्य संस्कृत ग्रन्थों का अध्ययन कर प्रेरणा ग्रहण की थी ।

# महाकवि कालिदास का तत्त्व-चिन्तन

डा0 (श्रीमती) लक्ष्मी शुक्ला

प्रत्येक प्रकृष्ट विद्वान् अपने चिन्तन की गहराइयों में तत्त्व-चिन्तक भी होता है। एक ओर वह अपने समय में प्रसृत दार्शनिक विचारों से प्रभावित होता है तो दूसरी ओर उस चिन्तन-धारा को प्रभावित भी करता है। चाहे कोई वैज्ञानिक हो, कलाकार हो अथवा साहित्यकार हो, जीवन और सृष्टि के प्रति उसका एक दृष्टिकोण होता है और उसी में उसका तत्त्व-चिन्तन निहित होता है। इस दृष्टि से महाकवि कालिदास के साहित्य का आलोकन करें तो उनका जीवन-दर्शन अथवा तत्त्वचिन्तन भी उजागर हो जाता है। जहाँ तक उनकी पूर्ववर्त्ती अथवा समकालिक वैचारिक परम्पराओं का प्रश्न है, जिस काल-खण्ड में विद्वान् उनके अस्तित्व की परिकल्पना करतें हैं, उसमे एक ओर तो बुद्ध का प्रभाव था, दूसरी ओर ब्राह्मण-धर्म भी अपने चरम शिखर पर था। औपनिषद-दर्शन लोकजीवन और लोक साहित्य को प्रभावित कर रहा था। उपनिषद् हमारे दर्शन के मूल हैं। सभी वैदिक-दर्शनों का उत्स हमारे उपनिषदों में है। उनमें वस्तुतः आर्यों का सम्पूर्ण तत्त्व-चिन्तन है। परवर्ती दार्शनिकों ने उन्हीं तत्त्वों का पल्लवन अपने-अपने दृष्टिकोण से सांख्य, न्याय, वैशेषिक और वेदान्तादि दर्शनों के रूप में किया। महाकवि कालिदास की तात्त्विक मान्यताओं का अध्ययन करते समय हम उन्हें औपनिषद-दर्शन के बहुत निकट पाते हैं। वैसे ऐसा भी प्रतीत होता है कि विश्व के स्वरूप के विषय में कालिदास को सांख्य की दृष्टि मान्य थी। प्रकृति और पुरुष दोनों का वर्णन उन्होंने अपने मंगलाचरणों में किया है। अभिज्ञान-शाकुन्तलम् को आरम्भ करते समय वे ईश्वर की अष्ट मूर्तियों के रूप में वस्तुतः प्रकृति का ही स्मरण करते प्रतीत होते हैं जो पुरुष से संयोग पाकर पञ्च महाभूत और काल के परिचायक सूर्य-चन्द्र और होता आदि रूपों में प्रत्यक्ष होती है-

या सृष्टिः स्रष्टुराद्या वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री
ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम्।
यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः
प्रत्यक्षाभिः प्रपन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः।।

इसमें तात्त्विक दृष्टि से देखें तो प्रकृति-पुरुष का प्रथम विकार महत्तत्त्व ही ब्रह्मा है। उनसे ही आगे पञ्चतत्त्व पर्यन्त विकास का क्रम चलता है और प्रकृति का स्वरूप पञ्चमहाभूत आदि के रूप में ही प्रत्यक्षतः द्रष्टव्य होता है। विकास क्रम में

